के स्वाभाविक नियम कुछ समय के लिए विपरीत होजाते हैं। न समय पर वृष्टि होती, न वर्चस्वी ब्राह्मण उत्पन्न होते, न महारथी क्षत्रिय जन्म लेते। दुष्काल-अकाल-विविध प्रकार के भयङ्कर रोग-अर्थहानि-प्रजाविनाश-राष्ट्रविप्लव-अधर्म्माचरण, आदि बीभत्सरूप सामने उपस्थित होजाते हैं। मूर्च्छितप्राया प्रकृति गिरती पड़ती भी स्थिति को सँभालने की चेष्टा करती रहती है। परन्तु मनुष्यों का प्रकृतिविरुद्ध आचरण जब सीमा का अतिक्रमण कर जाता है, तो—प्रकृति का रहा सहा बल भी सर्वथा अन्तर्म्मुख होजाता है। उस समय शान्ति का नामशेष भी नहीं रहता। सर्वत्र त्राहि! त्राहि! का ही आर्त्तनाद गूँजने लगता है। प्रकृति के साथ पुरुषदेवता नित्य विराजमान हैं। मनुष्य के कुकर्म से विकृतिमण्डल जब अछूता न रहा, विकृतिक्षेत्र से जब प्रकृति अपने आप को न बचा सकी, तो प्रकृति से सम्बद्ध पुरुष इस आक्रमण से कैसे बच सकता है?। फलतः प्राकृतिक क्षेत्र का आक्रमण उस तन्त्रायी पर भी जापहुँचता है। बस वहाँ पहुँचने भर की देर है, फिर सब काम परिसमाप्त है। जड़ प्रकृति पर अवश्य ही मनुष्य ने बलात्कार कर डाला, और कुछ अंशों में शुम्भ-निशुम्भ-रावण-कंसादि की भाँति इसने अपने प्रयोगों को सफल भी बना डाला। परन्तु जब उस अश्माखण (पत्थर की अभेद्य चट्टान) से इसका सामना हुआ, तो इसका सम्पूर्ण गर्व नष्ट होगया। लोकहितैषी नारदादि महर्षि—ऐसे भीषण अवसरों पर वे ही उपाय करते हैं, जिनसे कि प्रकृति का रहा-सहा बल भी अत्याचारों की वृद्धि से नष्ट होजाय, और उसका प्रभाव उस तटस्थ प्रजापति पर पड़े।

## २५-भगवान् के 'अवतार' का पावन-संस्मरण—

सर्वज्ञान-कर्म्म-अर्थघन चिदात्मा पर जब प्राकृत क्षेत्र का आक्रमण होता है, तो स्वभाव से ही समत्वयोग का अनुयायी वह अव्ययपुरुष समताभाव की रक्षा के लिए प्रवृत्ति में अपना अंशबल डालता है। वही अंशबल प्रकृति के द्वारा धरातल पर मानवशरीर में सूर्य्य-चन्द्रादि आधिकारिक जीवों की भाँति अवतीर्ण होता है। सजातीयाकर्षण—सिद्धान्त के अनुसार जबतक मनुष्य मनुष्य का पथप्रदर्शक नहीं बनता, तबतक वह सन्मार्ग पर नहीं आता। साथ ही पथप्रदर्शक उस मनुष्य का कर्म्माश्वत्थ से सम्बन्ध न होकर ब्रह्माश्वत्थ से सम्बन्ध रहना चाहिए। क्योंकि ब्रह्माश्वत्थिक जीव ही साम-दाम-दण्ड-भेद में सफल होता हुआ दूषित मानववृत्ति का निरोध करसकता है। **वही ब्रह्माश्वत्थात्मक जीव "अवतार" नाम से प्रसिद्ध है। प्रकृतितन्त्रलक्षण धर्म्म की ग्लानि को शान्त करना, साधुवर्ग की रक्षा करना, असाधुओं को शिक्षा देना**, ये ही अवतारपुरुष के कुछ एक मुख्य उद्देश्य हैं। उद्देश्यपूर्त्ति के अनन्तर वह पुनः अपने लीलाधाम में लीलासंवरण कर जाता है। अस्तु, इन सब विषयों का वैज्ञानिक विवेचन **श्रीकृष्णतत्त्वनिरूपणात्मक प्रथमकाण्ड** से गतार्थ है। अतः इस चर्चा को यहीं उपरित कर प्रकृत विषय की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जारहा है।

## २६-'स्वधर्म्म' का तात्त्विक समन्वय—

आंशिकरूप से मनुष्यप्राणी को अपवाद मानते हुए, परमार्थतस्तु इसे भी अपवाद न मानते हुए हमें यह निर्णय कर लेना पड़ता है कि, प्रकृति के नियन्त्रण से सम्पूर्ण त्रैलोक्य, त्रैलोक्य में रहने वाली चर अचर प्रजा, सब कुछ नियन्त्रित है। प्राकृतिक इच्छा का विरोधी, मानस इच्छा का अनुयायी मनुष्य भी कुछ एक नियन्त्रणों से बाहिर नहीं निकल सकता। प्रकृति का वह नियन्त्रण ही ऋषिसम्प्रदाय में **"धर्म्म"** शब्द से व्यवहृत हुआ है। सब पदार्थ इस स्व-स्व-धर्म्म से नित्य नियन्त्रित हैं।

## २७--प्रकृति के नियत कार्य्य--कारण--भाव, और 'नियति' शब्द का तात्विक--निर्वचन-

प्रकृति स्वस्वरूप से क्रियाप्रधान, किंवा प्राणप्रधान बनती हुई यद्यपि जड़ है, तथापि क्योंकि यह उस चिदात्मा के ज्ञानप्रकाश से नित्य युक्त रहती है, अतएव उसका सम्पूर्ण नियन्त्रण ज्ञानपूर्वक ही होता है। वृक्षों का विन्यास, पत्तों की काट--छाँट, पुष्पों का यथानुरूप स्वरूप, फलों का व्यवस्थित आकार, पर्वतों का आकार-सन्निवेश, पानी का निम्नगमन, वायु का तिर्यग् गमन, अग्नि का ऊर्ध्वगमन, हरिणशृङ्गों का समतुलित संस्थान, पक्षियों का आकार सन्निवेश, ये सब एक सुव्यवस्थित शिल्प ( कारीगर ) से युक्त हैं। मानना पड़ता है कि, कोई चतुर शिल्पी ज्ञानपूर्वक बड़ी सावधानी से नियमशः इन पदार्थों का निर्म्माण कर रहा है। यही इस प्रकृति का नियतिभाव, किंवा नियमभाव है। एवं यह परिष्कृत शिल्प ही प्रकृतिदेवी के साक्षात् दर्शन हैं।

## २८--संसरणशीला 'प्रकृति', तन्निबन्धना नियति, और प्रकृतिमूलक संसरणशील विश्व-

यह तो हुआ प्रकृतितत्त्व का, किंवा नियतितत्त्व का दार्शनिक स्वरूप। अब संक्षेप से इसके वैज्ञानिक स्वरूप का भी विचार कीजिए। **'कारण'** को हमनें **'प्रकृति'** कहा है। यहाँ **'कारण'** शब्द से **'निमित्त--कारण'** ही अभिप्रेत है। जिसप्रकार घट के प्रति कुम्भकार निमित्तकारण है, एवं मिट्टी उपादानकारण है, एवमेव विश्वरूप कार्य्य के प्रति भी दो कारण अपेक्षित हैं। इनमें जो निमित्तकारण होगा, उसे ही हम **"मूलप्रकृति"** कहेंगे। यही **'आदिकारण'** कहलाएगा। इस आदिकारणलक्षणा, निमित्तकारणात्मिका प्रकृति का मौलिक स्वरूप है—**"गतितत्त्व"**। **क्रियाभाव का ही नाम गति है। एवं गति ही मूलप्रकृति है।** नित्य-कुर्वद्रूपता ही इस कारण का नित्य संसरण है। सम्यक् संसरण-(गमन)-शीला प्रकृति ही विश्व का मूल है, अतएव इसे **"संसार"** ( संसरणशील विश्व ) कहा जाता है। कृतिभाव का वाचक स्वयं संसार शब्द ही अपनी मूलप्रकृति के स्वरूप का स्पष्टीकरण कर रहा है।

## २६--गतिमूला प्रकृति, और उसके 'स्थिति- गति--आगति' नामक तीन प्रमुख विवर्त्त—

यह गतितत्त्व आगे जाकर पाँच स्वरूपों में परिणत होजाता है। केन्द्र से पृष्ठ की ओर जो गति होती है, उसे **"गति"** कहा जाता है। पृष्ठ से केन्द्र की ओर जो गति होती है, उसे **"आगति"** कहा जाता है। **गति गमन है, आगति आगमन है।** आना, और जाना, दोनों स्वरूप सर्वविदित हैं। आगतिलक्षणा-गति आदान ( लेना ) भाव की अधिष्ठात्री है, एवं गतिलक्षणा गति विसर्ग ( देना ) भाव की अधिष्ठात्री है। आदान-विसर्ग में प्रतिक्षण स्पर्द्धा होती रहती है। एवं यही स्पर्द्धा पदार्थों के जीवन का मुख्य हेतु है। विरुद्धदिगद्वयगति का समन्वय ही **"स्थिति"** है। स्थितिभाव गति से पृथक् तत्त्व नहीं है। अपितु गतिसमुच्चय का नाम हीं स्थिति है। गतिभाव का समष्टिलक्षण स्थितिरूप यह तीसरा विवर्त्त ही आदान--विसर्ग-लक्षण आगति-गति-भावों की प्रतिष्ठा बनता है। **स्थिति--गति--आगति**, तीनों एक ही गतितत्त्व के तीन विवर्त्त हैं।

## ३०-गतितत्त्व के पाँच महिमा-विवर्त्त, एवं तन्मूलक 'अन्तर्य्यामी', और 'सूत्रात्मा' का संस्मरण—

गति को स्थिति के गर्भ में प्रतिष्ठित कर दीजिए, **स्थितिगर्भिता गति** नामक एक चौथा विवर्त्त और प्रकट हो जायगा। इसी प्रकार आगति को स्थिति के गर्भ में प्रतिष्ठित कर देने से **स्थितिगर्भिता-**

आगति नामक पाँचवाँ भाव प्रकट होजायगा। इन पाँच से अतिरिक्त गतितत्त्व का ६ ठा विवर्त्त आपको न मिलेगा। **उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण** आदि--आदि जितने भी गतिभाव हैं, वे सब इन्हीं पाँचों में अन्तर्भूत हैं। इन पाँचों में **स्थिति--आगति--गति**, इन तीनों का एक विभाग है, एवं इतर दोनों का एक–विभाग है। इस भागद्वयी के कारण हैं **अन्तर्जगत्, और बहिर्जगत्**। गतित्रयी का पदार्थ के अन्तर्जगत्–लक्षण हृदयभाव से सम्बन्ध है, एवं गतिद्वयी का पदार्थ के बहिर्जगत्--लक्षण पिण्डभाव से सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में यों समझिए कि, पिण्डभाव की रक्षा गतिद्वयी पर निर्भर है, एव हृदय–भाव गतित्रयी के आधार पर प्रतिष्ठित है। क्योंकि पाँचों भाव एक की ही पाँच अवस्था हैं, अतएव इन पाँचों को हम उस एक की ही पाँच कला कहेंगे, एवं उसे पञ्चकल एक तत्त्व कहेंगे। वही एक तत्त्व, जिसकी कि पाँच कला हैं, '**प्रकृति**' नाम से प्रसिद्ध है। उसी के गतित्रयीलक्षण प्रथम विभाग, एवं गतिद्वयीलक्षण द्वितीय विभाग विज्ञानभाषा में क्रमशः '**अन्तर्य्यामी**', एवं '**सूत्रात्मा**' नाम से प्रसिद्ध हैं।

## ३१--अन्तर्य्यामी का स्वरूप--परिचय, एवं ब्रह्मा-विष्णु--इन्द्र--नामक तीनों देवताओं का तात्त्विक--स्वरूप--समन्वय—

अन्तर्य्यामी का अर्थ है "भीतर (केन्द्र) बैठा हुआ बहिर्मण्डल का नियमन करने वाला"। "**अन्तः–तिष्ठन् सन् नियमयति सर्वान् भावान्**" ही प्रकृत शब्द का निर्वचन है। वह अन्तर्य्यामी वही हमारी गतित्रयी है। गतिसमष्टिलक्षण स्थिति--भाव "**ब्रह्मा**" कहलाता है। इसीने आगति--गति के द्वारा वस्तुस्वरूप को धारण कर रक्खा है। प्रतिष्ठा की विच्युति ही नाश का मूल कारण है, एवं प्रतिष्ठा की रक्षा ही वस्तु की रक्षा है। इसीलिए "बिभर्त्ति" इस निर्वचन से इस स्थितिभाव को "**ब्रह्मा**" कहा जाता है। "**ब्रह्म वै–सर्वस्य प्रतिष्ठा**" इत्यादि श्रुति भी इसी ब्रह्मभाव का समर्थन कर रही है। स्थितिलक्षण ब्रह्मा के आधार पर प्रतिष्ठित आदानलक्षण आगति–तत्त्व ही "**विष्णु**" है। ये यज्ञके द्वारा वस्तु का पालन करते हैं। किसी में किसी की आहुति होना हीं यज्ञ है। दो पदार्थों का रासायनिक संयोग ही यजन है, यजन ही यज्ञ है, यज्ञ ही जीवन का कारण है। विष्णुलक्षणा आदानशक्ति से ही बाहिर से पदार्थ आ आकर इस पदार्थ में आहुत होते रहते हैं। यही शक्ति अशनाया (भूख) की जननी है। इसी अशनाया शक्ति से आकर्षित अन्न वस्तु के अग्नि में आहुत होता रहता है। आदानलक्षण यज्ञ के अधिष्ठाता आगतिरूप विष्णु हैं, अतएव विष्णु "**यज्ञ**" शब्द से भी व्यवहृत कर दिया जाता है। जिसप्रकार केन्द्रस्था आदानशक्ति अपनी आकर्षणशक्ति से निरन्तर कुछ लिया करती है, एवमेव केन्द्रस्था विसर्गशक्ति अपनी विक्षेपणशक्ति से निरन्तर पदार्थों के अंशों को बाहिर निकाला करती है। यदि विशुद्ध आदान ही होता रहे, तो आदानक्रम आगे जाकर अवरुद्ध होजाय, फलतः पदार्थ सीमा से बाहिर जाता हुआ अपना स्वरूप ही खो बैठे। अतः आदान के साथ विसर्ग भी नित्य अपेक्षित है। दूसरे शब्दों में–यह भी कहें, तो कोई अत्युक्ति न होगी कि, जिसप्रकार आदानलक्षण विष्णु स्थिति-लक्षण ब्रह्मा की प्रतिष्ठा है, एवमेव विसर्गलक्षण इन्द्र देवता विष्णु की प्रतिष्ठा है। विसर्ग ही आदान का कारण है। जबतक विसर्ग है, तभी तक आदान है। त्याग में हीं वैभव का आगमन सुरक्षित है। त्याग ही वस्तु के विकास का कारण है। विकास ही ज्योति है। ज्योति ही वस्तु का

इद्धभाव है। इसी इद्धभाव के कारण विकासलक्षण गतिभाव "य ईन्धे" इस निर्वचन से "इन्ध" नाम से प्रसिद्ध है। 'इन्ध' ही परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में "इन्द्र" नाम से प्रसिद्ध है। स्थितिलक्षण ब्रह्मा, आगातिलक्षण विष्णु, एवं गतिलक्षण इन्द्र, तीनों एक ही गति के तीन विवर्त्त हैं"—"**एका मूर्त्तिस्त्रयो देवा ब्रह्म-विष्णु-महेश्वराः।**

## ३२--नियतिःस्वरूप अन्तर्य्यामी के द्वारा विश्व का सञ्चालन, एवं केन्द्रस्थ अन्तर्य्यामी के द्वारा विश्व का नियन्त्रण—

तीनों की समष्टि ही "**अन्तर्य्यामी**" है। हमारा मानस ज्ञान, और बौद्ध ज्ञान, दोनों इसके परिज्ञान में असमर्थ है। शरीरसंस्था में कौन-धातु कैसे कब बन कर कहाँ प्रतिष्ठित होकर क्या काम करता रहता है?, यह हम नहीं जानते, नहीं जान सकते। कारण यही है कि, ज्ञानेन्द्रियों का रुख बाहिर की ओर है। मन इनका अनुगामी बना रहता है। मनोऽगता बुद्धि भी बहिर्मुखा ही बनी रहती है। यदि किसी उपाय से हम इन्द्रिय--संयम के द्वारा मन-बुद्धि को अन्तर्मुख बनालें, तो अवश्य ही अन्तर्य्यामी की उस नियति के दर्शन कर सकते हैं। यच्चयात्रत् पदार्थों के केन्द्र में प्रतिष्ठित वह अन्तर्य्यामी सबका सञ्चालन कर रहा है। वह सब जानता है, उसके नियन्त्रण को कोई नहीं जानता। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख वाजि-श्रुति कहती है—

**"यः पृथिव्यां, अप्सु, अग्नौ, आकाशे, वायौ,-आदित्ये, चन्द्रतारके, दिक्षु, विद्युति, स्तनयित्नौ, सर्वेषु लोकेषु, सर्वेषु वेदेषु, सर्वेषु यज्ञेषु, सर्वेषु भूतेषु, प्राणे, वाचि, चक्षुषि, श्रोत्रे, मनसि, त्वचि, तेजसि तमसि, रेतसि, आत्मनि तिष्ठन् पृथिव्या-अद्भ्य० अन्तरः, यं पृथिवी-आपः० न विदुः, यस्य पृथिवी-आपः० शरीरं, यः पृथिवी-अपः० अन्तरो यमयति, स तऽआत्मा-- 'अन्तर्य्यामी"-अमृतः"।**

**---शत० १४। ६। ७।**

## ३३--अन्तर्य्यामी मूलक 'हृदय', 'गर्ह', और 'गर्भ' शब्दों का तात्त्विक--समन्वय, एवं उस की अजायमानता—

अन्तर्य्यामी हृदय में प्रतिष्ठित रहता है। क्योंकि अन्तर्य्यामी हृदय में प्रतिष्ठित रहता है, अतएव इसका यह प्रतिष्ठास्थान "हृदयम्" नाम से व्यवहृत हुआ है। आकाशात्मक, अतएव 'शून्य' नाम से प्रसिद्ध असीम आयतन ही "हृदय" है। **स्तोक-पृषत्-द्रप्स-हृदय** नाम की चार बिन्दुओं में हृदयबिन्दु असीम बनती हुई सर्वथा निराकार है। इसी आधार पर पदार्थ का ग्रहण है। अतएव "गृह्णाति" इस व्युत्पत्ति से इसे "गर्ह" कहा जाता है। * छन्दोभाषा के नियमानुसार हकार के स्थान में भकार प्रयुक्त होता है। अतः "गर्ह" को वहाँ "गर्भ" कहा जाता है। "प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो बहुधा

* "हृग्रहोर्भश्छन्दसि" ( पा० सूत्र )।

विजायते" के अनुसार हृदयलक्षण अन्तर्य्यामी प्रजापति गर्भ में हीं प्रतिष्ठित हैं। वह स्वयं नित्य है, परन्तु उसी से सम्पूर्ण विश्वप्रपञ्च का विकास हुआ है।

## ३४--'हृ' रूप विष्णु, 'द' रूप इन्द्र, 'यम्' रूप ब्रह्मा, एवं हृदय में प्रतिष्ठित हृ--द--य--रूप--अन्तर्य्यामी —

आदानशक्ति ही आहरण है, "हृ" शब्द इसी का सूचक है। विसर्गशक्ति ही खण्डन है, "द" इसी का सूचक है। दोनों का नियमन करने वाली स्थिति ही "यम्" है। **'हृ' नामक विष्णु, 'द' नामक इन्द्र, 'यम्' नामक ब्रह्मा** की समष्टि ही **"हृ-द-यम्"** है। **हृ-द-य** नामक तीनों भाव हृदय में प्रतिष्ठित होते हुए सबका यथानुरूप सञ्चालन कर रहे हैं। किस का ?, शेष दोनों गतिभाव इसी प्रश्न का समाधान करते हैं। **स्थितिगर्भिता आगति सोम है, एवं स्थितिगर्भिता गति अग्नि है।** इन्द्र अपनी शक्ति से प्राणाग्नि को बाहिर निकाला करते हैं, एवं विष्णु अपनी शक्ति से वाक् सोम को भीतर लिया करते हैं। दोनों में परस्पर स्पर्द्धा चलती रहती है। इहीं की स्पर्द्धा के तारतम्य से अवस्थाओं में परिवर्त्तन हुआ करता है। विष्णु की प्रधानता में पुष्टि है, इन्द्राविष्णू की समानता में समता है, एवं इन्द्रकी प्रधानता में ह्रास है। विशुद्ध इन्द्रके साम्राज्य में विनाश है। **ब्रह्मा जन्मभाव के, विष्णु स्थितिभाव के, एवं इन्द्र भंगभाव के अधिष्ठाता हैं।** विश्व अग्नीषोमात्मक है, विश्वात्मा अन्तर्य्यामी ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्रमूर्त्ति है। पाँचों की समष्टि पञ्चकल अक्षर है। अक्षर ही नियति है। नियति ही प्रकृति है। **जबतक नियति ठीक है, तबतक शान्ति है। नियति बिगड़ गई, सब कुछ बिगड़ गया। जिसकी नियति में अन्तर आगया, उसका विनाश निश्चित है।**

## ३५--पञ्चविध अक्षर की एकाक्षरता, अक्षररूपा प्रकृति, एवं तन्मूलक विश्वप्रपञ्च का समन्वय--

आदान विसर्ग के अधिष्ठाता ब्रह्मा हैं, आदान करने वाले विष्णु हैं, विसर्ग करने वाले इन्द्र—हैं। विष्णु के द्वारा आदान होता है–सोम का। इन्द्र के द्वारा विसर्ग होता है अग्नि का। इन पाँचों को **"समुदाये दृष्टाः शब्दा अवयवेष्वपि वर्त्तन्ते"** इस न्याय के अनुसार स्वतन्त्ररूप से पाँच अक्षर भी माने जाते हैं, जैसा कि **"यदक्षरं पञ्चविधं समेति युजो युक्ता अभि-यत संवहन्ति"** इत्यादि श्रुति से स्पष्ट है। **पाँचों में ब्रह्मा विष्णु इन्द्र, तीनों की समष्टि अन्तर्य्यामी है, अग्नीषोम की समष्टि सूत्रात्मा है। अन्तर्य्यामी हृदयराज्य के शासक हैं, सूत्रात्मा पिण्डजगत् के स्वरूप--संवाहक हैं।** वाहक इसलिए कहा जाता है कि, अक्षररूप अग्नीषोम विश्व के उपादान न बनकर केवल निमित्त बनते हैं। उपादान तो मर्त्याक्षर ही बनता है। दूसरी दृष्टि से ब्रह्मा का एक स्वतन्त्र विभाग है, इन्द्राविष्णू दोनों सयुक् हैं, एवं अग्नीषोम दोनों सयुक हैं, जैसा कि **"ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा"—*"इन्द्रस्य युज्यः सखा"—"तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः"** इत्यादि श्रुतियों से स्पष्ट है।

---

* पाठकों को यह भी स्मरण दिलाया जाता है कि, कृष्ण विष्णु के अवतार थे, एवं अर्जुन इन्द्र के अवतार थे। अतएव इनमें परस्पर सख्यभाव रहा, जैसा कि कृष्णतत्त्वनिरूपण में विस्तार प्रतिपादित है।

## ३६—'नियति'—लक्षणा प्रकृति का 'हेतुभाव', तदनुबन्धिनी 'नियतिचर्य्या', और 'नियतिचर' ब्रह्म—

पञ्चकल अक्षरतत्त्व प्राणप्रधान बनता हुआ गतिप्रधान है, जैसा कि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा। इसी गतिभाव के कारण इस अक्षरप्रकृति को "हेतु" कहा जाता है। "हिनोति–व्याप्नोति कार्य्यात्मकं विश्वम्" यही इसका निर्वचन है। गत्यर्थक "हि" धातु ( स्वा० प० अ० ) से ही–"कमिमनि" ( उ० १। ७३ ) इत्यादि सूत्र से 'तुन्' प्रत्यय के द्वारा 'हेतु' शब्द निष्पन्न हुआ है। यही प्रकृति नियमशः सब को अपनी चर्य्या में सुरक्षित रखती है। सम्पूर्ण विश्व समष्टि, एवं व्यष्टिरूप से उभयथा 'नियतिचर्य्या' से नित्य आक्रान्त है। नियति की–चर्य्या ( आचरण–शासन ) में विचरण करता हुआ प्रत्येक पदार्थ "नियतिचर" है। उन प्रकृतिवादियों की "नेचर" का प्रत्युत्तर यही "नियतिचर" शब्द है।

### अक्षरः शास्ता—प्रकृतिः

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—स्थितिः (गतिसमष्टिः)— | ब्रह्मा (अ) | —ब्रह्मा | —अन्तर्यामी हृद्यः |
| २—आगतिः (अर्वाग्गतिः)— | विष्णुः (इ) | —इन्द्राविष्णू | |
| ३—गतिः (पराग्गतिः)— | इन्द्रः (उ) | | |
| ४—स्थितिगर्भिता आगतिः (सङ्कोचः)— | सोमः (लृ) | —अग्नीषोमौ | —सूत्रात्मा पृष्ठ्यः |
| ५—स्थितिगर्भिता गतिः (विकासः)— | अग्निः (ऋ) | | |

## ३७—पुरुष–प्रकृति–प्रकृतिविकृति–रूप अमृत–ब्रह्म–शुक्र–नामक तीन विवर्त्तों का संस्मरण—

उक्त पाँचों प्रकृतियों से, किंवा एक ही प्रकृति के पाँच अवयवों से क्रमशः प्राण–आपः–वाक्–अन्न–अन्नाद इन पाँच क्षरकलाओं का विकास होता है। यही पञ्चकल क्षर विश्व का उपादानकारण बनता है। अक्षरप्रकृति की अपेक्षा यह विकृति है, एवं वैकारिक विश्व की अपेक्षा इसे प्रकृति भी माना जासकता है। अतएव प्राधानिक शास्त्र में महदादियुक्त यह व्यक्तक्षरप्रकृति "प्रकृतिविकृति" नाम से प्रसिद्ध है। सम्पूर्ण विश्व विशुद्ध वैकारिक है। सर्वातीत पुरुष न प्रकृति है, न विकृति है। इस दृष्टि से हम इस जाल को पुरुष, प्रकृति, विकृति ( प्रकृतिविकृति ), इन तीन भागों मे विभक्त कर सकते हैं। पुरुष अव्ययनाम से, प्रकृति अक्षर नाम से, एवं विकृति क्षर नामसे प्रसिद्ध है। इन्हीं तीनों को विज्ञानभाषा में अमृतम्–ब्रह्म–शुक्रम्–कहा जाता है।

## ३८--मनःप्राणवाङ्मय कर्म्मात्मरूप अव्ययात्मा, मनोमय अव्यय की त्रिवद्रूपता, और तदनुबन्धी ज्ञानयोग--

एक ही पुरुषतत्त्व के ये तीन भाग कैसे हो गए ?, इसका उत्तर उसी अव्ययपुरुष से पूँछिए। समाधान होजायगा। पञ्चकल अव्यय पुरुष का **मनः-प्राण-वागरूप** भाग **'कर्म्मात्मा'** नाम से प्रसिद्ध है। कर्म्मात्मा की तीन कलाएँ ही इस त्रिविवर्त्त का कारण बनतीं हैं। **मनस्त्वेन वही अव्यय है, प्राणत्वेन वही अक्षर है, एवं वागरूप से वही क्षर है।** अव्यय की ये तीनों कलाएँ त्रिवृद्भावापन्ना हैं, जैसा कि ईशभाष्यान्तर्गत—"**मनः--प्राण-वाक् के त्रिवृद्भाव की व्यापकता**" नामक प्रकरण में विस्तार से निरूपित है। मन में भी मनः-प्राण-वाक्--तीनों हैं, मन की प्रधानता है। क्योंकि मन ज्ञानप्रधान है, अतएव इस त्रिवत् मनोविवर्त्त को **'ज्ञानमण्डल'** ही कहा जायगा। इसका अधिष्ठाता स्वयं अव्ययपुरुष होगा। अव्यय का मन तो ज्ञानप्रधान होगा ही, साथ ही उसका कर्म्मरूप प्राण, और अर्थरूप वाग्भाग भी ज्ञानप्रधान ही होगा— **"यस्य ज्ञानमयं तपः"**।

## ३९—प्राणमय अक्षर की त्रिवृद्रूपता, औ तदनुबन्धी कर्म्मयोग—

प्राण में भी मनः-प्राण-वाक्, तीनों हैं, प्राण की प्रधानता है। क्योंकि प्राण कर्म्मप्रधान है, अतएव इस त्रिवृत् प्राणविवर्त्त को **'कर्म्ममण्डल'** की कहा जायगा। इसका अधिष्ठाता माना जायगा अव्यय के प्राण से अनुग्रहीत अक्षर को, किंवा प्रकृति को। अक्षर का प्राणभाग तो कर्म्मप्रधान होगा ही, साथ ही उसका ज्ञानरूप मनोभाग, एवं अर्थरूप वाग्भाग भी कर्म्मप्रधान ही होगा।

## ४०—वाङ्मय आत्मक्षर की त्रिवृद्रूपता, और तदनुबन्धी भक्तियोग—

वाक् में भी मनः-प्राण-वाक्-तीनों हैं, वाक् की प्रधानता है। क्योंकि वाक्तत्त्व अर्थप्रधान है, अतएव इस त्रिवृत्-वाग्भाव को **'अर्थमण्डल'** ही कहा जायगा। इसका अध्यक्ष बनेगा-अव्यय के वाग्भाग से अनुग्रहीत क्षर, किंवा विकृति। क्षर का वाग्भाग तो अर्थप्रधान होगा ही, साथ ही उसका ज्ञानरूप मनोभाग, एवं अर्थरूप वाग्भाग भी अर्थप्रधान ही होगा।

## ४१—अव्यय--अक्षर--क्षर--भावों में मध्यस्थ अक्षर की सर्वरूपता, एवं अव्यक्ता अक्षर प्रकृति की सर्वव्यापकता—

अर्थ-कर्म्म-गर्भित ( वाक्-प्राण-गर्भित ) ज्ञानमूर्त्ति ( मनो-मूर्त्ति ) अव्ययपुरुष, अर्थ-ज्ञान-गर्भिता (वाक्-मनो-गर्भिता) कर्म्ममयी (प्राणमयी), अक्षरप्रकृति, एवं ज्ञानकर्म्मगर्भिता (मनः-प्राणगर्भिता) अर्थमयी ( वाङ्मयी ) क्षरविकृति की समष्टि ही विश्व का आधार विश्वात्मा है। तीनों में अव्ययपुरुष आलम्बन है, अक्षरप्रकृति निमित्तकारण है, एवं क्षरविकृति उपादानकारण है। अव्ययाधार पर प्रतिष्ठित अक्षर क्षर के द्वारा सम्पूर्ण विश्व का निर्म्माण कर "**ततसृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्**" इस सिद्धान्त के अनुसार विश्व में प्रविष्ट होकर **'विश्वात्मा'** बन रहा है। यद्यपि अव्ययाक्षरक्षर की समष्टि ही विश्वात्मा है, परन्तु प्रधानता अक्षर की ही है। उसी ने उस अव्यय को विश्व में प्रविष्ट किया है, उसी ने क्षर को विश्वरूप में परिणत किया है।

अक्षर ही प्रकृति है, वही विश्वसृष्टि का मूल है। अतः हम सम्पूर्ण विश्व को केवल अव्यक्तमूलक ही मान सकते हैं, जैसा कि निम्नलिखित गीता-सिद्धान्त से स्पष्ट है--

१—अव्यक्तात् व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ॥
२--अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया ॥
३--मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते स चराचरम् ॥

## ४२—ज्ञानयोगाधिष्ठाता अव्यय, कर्म्मयोगधिष्ठाता अक्षर, भक्तियोगधिष्ठाता क्षर, एवं योगत्रयी का समन्वय—

मनोमय अव्ययपुरुष ज्ञानयोग का अधिष्ठाता है, प्राणमयी अक्षरप्रकृति भक्तियोग की अधिष्ठात्री है, एवं वाङ्मयी क्षरविकृति कर्म्मयोग की अधिष्ठात्री है। कारण स्पष्ट है। जैसा कि पूर्व में कई बार स्पष्ट किया जाचुका है कि, ज्ञान आधिदैविक पदार्थ है, कर्म्म आधिभौतिक पदार्थ है। ज्ञानमय मनोविवर्त्त आधिदैविक है, अर्थमय वाग्भाव आधिभौतिक है। मध्यस्थ क्रियामय प्राणविवर्त्त में उस ओर के अव्यय के ज्ञानभाग का भी सम्बन्ध है, एवं इस ओर के क्षर के अर्थभाग का भी सम्बन्ध है। अतएव आधिदैविक ( ज्ञान ) आधिभौतिक ( अर्थ ) विवर्त्त के भागों से युक्त इस प्राणमय मध्यस्थ विवर्त्त को हम अवश्य ही भक्तियोग का अधिष्ठाता मान सकते हैं।

## ४३—ज्ञान--कर्म्म--भक्ति--योगों के एकदेशी लक्षण, एवं तदाधार पर व्यापक लक्षण का अन्वेषण--प्रयास—

ज्ञान-कर्म्म-भक्ति, तीनों के प्राकृतिक लक्षण क्या ?, यह भी विचारणीय विषय है। "इन्द्रिय-संयम पूर्वक आधिदैविकभाव में प्रवृत्त रहना ज्ञानयोग है, निष्कामबुद्धि से आधिभौतिकभाव में प्रवृत्त रहना कर्म्मयोग है, एवं ईश्वरार्पणबुध्या कर्म्म करना भक्तियोग है"। ये तीनों ही लक्षण एकदेशी बनते हुए प्रकृति की मर्य्यादा से बहिष्कृत हैं। यदि तीनों हीं योग नित्य हैं, सर्वव्यापक हैं, तो अवश्य ही तीनों का ऐसा लक्षण होना चाहिए, जो संसार के मनुष्यमात्र में घट जाय, न केवल मनुष्यों में हीं, अपितु चर-अचर-यच्चयावत् पदार्थों के साथ तीनों का समन्वय होजाय। उस व्यापक लक्षण के लिए हमें निम्न-लिखित श्रौत वचन का ही आश्रय लेना पड़ेगा।

यः सर्वज्ञः सर्ववित्, यस्य ज्ञानमयं तपः।
तस्मादेतद् ब्रह्म, नामरूप, मन्नंच जायते ॥

--मुण्डकोपनिषत्

**४४—ब्रह्म–नामरूप–अन्न–भावात्मक तीन व्यापक योग, और योगत्रयी का समन्वय-**

श्रुति कहती है कि. जो सर्वज्ञ है, सर्ववित् ( सर्वार्थमय ) है, जिसका तप ( कर्म्म ) ज्ञानमय है, उससे ब्रह्म–**नामरूप–अन्न,** नाम के तीन तत्त्वों का विकास होता है । त्रितत्त्व–विकासक वह तत्त्व वही आपकी सुपरिचिता, दूसरे शब्दों में सर्वथा अपरिचिता प्रकृति ( अक्षर ) ही है । वही अव्यय के ज्ञान से मनोमयी बनती हुई सर्वज्ञा है, वही–क्षर के अर्थभाग से अर्थमयी बनती हुई सर्वार्थमयी है, एवं अपने प्राणव्यापार से वही तपोमयी है । उसके तपोव्यापार से ज्ञानभाग के द्वारा नामरूप का विकास होता है, अर्थभाग से ब्रह्म का विकास होता हैं, एवं प्राणभाग से अन्न का विकास होता है । ज्ञानमय नामरूप, अर्थमय ब्रह्म, एवं कर्म्म–मय अन्न हीं क्रमशः **ज्ञान–कर्म्म–भक्ति**–विवर्त्त हैं ।

**४५—प्रकृतिसिद्ध–सर्वव्यापक–अर्थप्रधान 'कर्म्मयोग'—**

ये ही तीनों तत्त्व विज्ञानभाषा में क्रमशः **प्रतिष्ठा–ज्योति-यज्ञ–**इन नामों से प्रसिद्ध हैं । वैकारिक विश्व में अर्थप्रधान भूतप्रपञ्च ही ज्ञान–कर्म्म की प्रतिष्ठा बनते हैं, जैसाकि **ज्ञानयोगपरीक्षोपक्रम** में विस्तार से बतलाया जाचुका है । अर्थ ही सत्ताभाव है । सत्ता ही प्रतिष्ठालक्षण ब्रह्म हैं । यह प्रतिष्ठालक्षण सत्ताभाव, ( सोपाधिक सत्ताभाव ) ही ब्रह्म है, यही प्रतिष्ठा है । यही आधिभौतिक प्रपञ्च है । यही प्रकृति-सिद्ध अर्थप्रधान कर्मयोग है ।

**४६—प्रकृतिसिद्ध–सर्वव्यापक–ज्ञानप्रधान—'ज्ञानयोग'—**

प्रकाश का ही नाम ज्योति है । ज्योति ही ज्ञान है । नामरूप, इन दोनों का ही नाम भातिलक्षण ज्योति है । "हम यह जानते हैं, हम वह जानते हैं" इसप्रकार के ज्ञान की सीमा विश्वापेक्षया नाम–रूप पर ही विश्रान्त है । या तो हम नाम जानते हैं, अथवा रूप जानते हैं । नाम रूप से अतिरिक्त ज्ञान का (भाति–का ) और क्या स्वरूप शेष रहजाता है । ? नामरूप से ही विश्व प्रकाशित है । जिस दिन नाम-रूप का अत्यन्ता-भाव होजायगा, उस दिन विश्व केवल स्मृति की ही वस्तु रह जायगा । नामरूपलक्षण यह ज्योतिर्भाव ही ज्योति है, यही आधिदैविक प्रपञ्च है, यही प्रकृतिसिद्ध ज्ञानप्रधान--ज्ञानयोग है ।

**४७—प्रकृतिसिद्ध—सर्वव्यापक—क्रियाप्रधान—भक्तियोग—**

आदानविसर्ग का संगमन हीं यज्ञ है । यज्ञ ही अन्न है—**"यज्ञो वोऽन्नम्"** । (शत० ब्राह्मण) । सम्पूर्ण कर्म्मों की सीमा आदान–विसर्गात्मक इस अन्नयज्ञ पर ही विश्रान्त है, अतएव यज्ञकर्म्म को **"श्रेष्ठतमकर्म्म"** माना गया है—**"यज्ञो वै-श्रेष्ठतमं कर्म्म"** ( शतपथब्राह्मण ) । संसार में जितना भी क्रियाभाव है, सब आदानविसर्गात्मक बनता हुआ यज्ञरूप है । ज्योतिर्लक्षण-ज्ञान का प्रतिष्ठालक्षण अर्थ के साथ सम्बन्ध कराने वाला सूत्र यह मध्यस्थ, अतएव उभयधर्म्मावच्छिन्न यज्ञ ही है । यही उभयभाव से युक्त बनता हुआ प्रकृति-सिद्ध भक्तियोग है । तीनों लक्षण सर्वत्र व्याप्त हैं ।

**४८—विकासभावात्मक ज्ञानयोग, स्थितिभावात्मक कर्म्मयोग, गतिभावात्मक भक्तियोग, एवं तीनों योगों से युक्त विश्व के चर-अचर-पदार्थ—**

**विकासभाव ज्ञानयोग है, स्थितिभाव कर्म्मयोग है, एवं गतिभाव भक्तियोग है** । विकास–ज्ञानसापेक्ष बनता हुआ अव्यय की विभूति है, जैसा कि मूलभाष्य में **विभूति--रहस्योपनिषत्** में विस्तार से

बतलाया जानेवाला है । स्थितिभाव अर्थसापेक्ष बनता हुआ क्षर की विभूति है । गतिभाव क्रियासापेक्ष बनता हुआ अक्षर की विभूति है । संसार में यच्चयावत् पदार्थों के अव्यय--अक्षर--क्षरमूर्त्ति--विश्वात्मा प्रतिष्ठित है । "ईशावास्यमिदं सर्वं यत् किञ्च जगत्यां जगत्" ( ईशोपनिषत् ) इस औपनिषद सिद्धान्त से कौन अपरिचित है । ? अतएव सिद्ध होजाता है कि, प्रत्येक वस्तु में विकास भी है, स्थितिभाव भी है, एवं गतिभाव भी है । वस्तु का विकास ही उसका अव्ययानुबन्धी ज्ञानयोग है, वस्तु का स्थितिभाव ही उसका क्षरानुबन्धी--कर्म्मयोग है, एवं वस्तु का गतिभाव ही उसका अक्षरानुबन्धी भक्तियोग है । प्रत्येकप दार्थ इस दृष्टि से ज्ञानी--कर्म्मठ, एवं भक्त है । यही प्राकृतिक ज्ञान--कर्म्म--भक्ति--योगों की सर्वव्यापकता है । परन्तु............ ।

## ४६—अभिन्नापि एकापि प्रकृति के नाना विवर्त्त, एवं एकत्त्वनिबन्धना महामाया का, तथा नानात्त्व-निबन्धना योगमाया का पावन संस्मरण—

अभी ठहर जाइए । इस 'किन्तु' 'परन्तु' की समालोचना पीछे की जायगी । अभी प्रकृति-- चर्चा ही होलेने दीजिए । प्रकृति का स्वरूप यदि नियत था, तो संसार में यह वैचित्र्य क्यों उत्पन्न हुआ ?, यह प्रश्न क्षण-भरके लिए हमारे प्रकृतिवाद पर सहसा आघात कर बैठता है । किन्तु उत्तर बड़ा सरल है । व्यक्ति एक ही है, उसकी प्रकृति भी एक ही है, किन्तु वह अपने बाबा का पोता, बापका बेटा, बेटेका बाप, पत्नी का पति, पाठशाला का अध्यापक, व्यापारी का ग्राहक, पत्रका सम्पादक, राजा की प्रजा, घर का स्वामी, यह सब क्यों कहलाया ? । बस जो उत्तर इस प्रश्न का है, वही उत्तर उक्त प्रश्न का है । प्रकृति का स्वरूप एक, सर्वथा ही एक, किन्तु कर्म्म--भेद से जैसे एक ही व्यक्ति के अनेक नाम--अनेक--कर्म्म होजाते हैं, एवमेव कर्म्मनानात्त्व से एक ही प्रकृति नानाभावों में परिणत होरही है । पानी में भी वही अन्तर्य्यामी है, अग्नि में भी वही अन्तर्य्यामी है । परन्तु पानी का वही अन्तर्य्यामी पानी को निम्न धरातल का अनुगामी बना रहा है, वही अन्तर्य्यामी अग्नि को ऊँचे की ओर ले जारहा है । जिसने आग--पानी वायु--आदि भेद उत्पन्न किया, उसीने उस एक ही अन्तर्य्यामी को भिन्न भी बनाया । वह भेदक कौन ?, हरि की **योगमाया**, अभेदक कौन ?, अव्यय की **महामाया** ।

## ५०—ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-भावानुगता योगमायात्रयी, और मायाप्रवर्त्तक इन्द्रदेवता—

पूर्व में बतलाया गया कि, एक ही प्रकृति के ब्रह्मा--विष्णु आदि पाँच अवयव हैं । इन पाँचों अवयवों पर समष्टिरूप से व्याप्त रहने वाली प्रकृति ही महामाया है । पुरुषवत् यह महामाया भी एकरूपा ही है । इसके गर्भ में इसीके मर्त्य क्षरभाव से सर्वप्रथम तीन योगमायाओं का आविर्भाव होता है । पहिली **ब्रह्ममाया** है, दूसरी **विष्णुमाया** है, तीसरी **शिवमाया**, किंवा **इन्द्रमाया** है—"**इन्द्रो मायाभिः पुररूप ईयते**" ( ऋग्वेदसंहिता ) ।

## ५१—'माया' शब्द का निर्वचनात्मक समन्वय, एवं तदुयुक्ता खण्ड-खण्डात्मिका योगमाया, और उसका योगत्त्व-समन्वय—

माया एक प्रकार का वह परिच्छेद है, जो असीम को ससीम बना देता है, अखण्ड को खण्ड--खण्ड--रूप में परिणत करदेता है । मितकरिणी प्रकृति ही माया है । अक्षर--रूपा महामाया ने सर्वव्यापक अखण्ड

परात्पर को सीमित किया है, तो महामाया के गर्भ में प्रतिष्ठित क्षररूपा योगमाया ने इस जन्मदात्री महामाया को भी सीमित कर, इसे भी खण्ड–खण्ड रूप में परिणत कर दिया है। क्योंकि क्षरमाया अक्षरात्मिका महा–माया के गर्म्भ में प्रतिष्ठित रहती हुई महामाया से युक्त रहती है, अतएव इसे "योगमाया" कहा जाता है। 'योग' शब्द के इस सामान्य अर्थ की अपेक्षा से ब्रह्मा–विष्णु-इन्द्र, तीनों हीं मायाएँ योगमाया कहला सकतीं है।" ब्रह्ममाया उत्पत्ति की अधिष्ठात्री है, विष्णुमाया पालनकर्म्म की आधिष्ठात्री है। एवं इन्द्रमाया संहार की प्रवर्त्तिका है।

## ५२—योगमायात्रयी से अनुगता विष्णुमाया का ही योगमायात्व, एवं योगमायावच्छिन्न वैष्णव–यज्ञ की सर्वव्यापकता का समन्वय—

पदार्थ की उत्पत्तिमें ब्रह्ममाया का अनुग्रह है, स्थिति में विष्णुमाया का अनुग्रह है, एवं संहार में इन्द्रमाया का हस्तक्षेप है। वस्तुपुर ( आयतन ) के जन्मदाता ब्रह्मा हैं, पुररक्षक द्वारपाल विष्णु हैं, एवं पुर–विदारक इन्द्र हैं। तभी तो ये 'पुरन्दर' नाम से प्रसिद्ध हैं। इसप्रकार **"महामायया युक्ता खण्डात्मिका माया योगमाया"** इस निर्वचन के अनुसार यद्यपि उक्त तीनों हीं खण्डमाया योगमाया नामसे व्यवहृत होसकतीं हैं, एवं होतीं हैं, परन्तु योग—शब्द के सामान्य अर्थ के विचार करने पर "योगमाया" नाम की अधिकारिणी एकमात्र विष्णुमाया ही रह जाती है। दो वस्तुओं का मिलना हीं योग कहा जाता है। इन्द्रमाया पूर्वकथना–नुसार अपनी विसर्गमूला विक्षेपणशक्ति से मिली हुई वस्तु का बन्धन खोल कर उसे उत्क्रान्त कर देती है। संहार योग नहीं अपितु वियोग है। अत: इस योगमाया को योगमाया की अपेक्षा अयोगमाया कहना हीं अन्वर्थ बनता है। ब्रह्ममाया शुक्र–शोणित के योग के द्वारा, किंवा रयि, और प्राण के योग के द्वारा चेतन, एवं अचेतन पदार्थों के जन्म का कारण बनती हुई यद्यपि योगमाया कहला सकती है। परन्तु ब्रह्ममाया का यह योगभाव विष्णुमाया की कृपा पर ही अवलम्बित है। अन्नादान से ही शुक्रशोणित का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। उधर योनि में शुक्राहुति का योग होना भी वैष्णव यज्ञ की कृपा का ही फल है।

## ५३—वैष्णवी योगमाया का विस्तार–समन्वय—

स्वयं ब्रह्मा का स्वरूप भी विष्णुमाया से ही सुरक्षित है। यदि विष्णुदेवता अन्नादान न करे, तो स्थितिलक्षण ब्रह्मा की प्रतिष्ठा कभी सुरक्षित न रहै। इसीलिए विष्णु को प्रतिष्ठा की ( ब्रह्मा की ) की भी प्रतिष्ठा कहा जाता है। इसप्रकार ब्रह्ममाया का योगत्त्व भी विष्णुमाया में हीं अन्तर्भूत होजाता है। अन्नका आहरण कर उसका पदार्थों के साथ योग करा के इस योग के द्वारा पदार्थों का, किंवा पदार्थ–समष्टिरूप विश्व का स्वरूप सुरक्षित रखना एकमात्र वैष्णवी माया का ही काम है। अत: और किसी को **योगमाया न कहकर विष्णुमाया को ही हम योगमाया कहेंगे।**

## ५४—योगमायावच्छिन्न हरि के विविध अवतार, एवं ब्रह्मावतार–महादेवावतार--आदि की अप्रसिद्धि का समन्वय—

जो पालन करता है, उसे ही रक्षा की चिन्ता होती है। पालन करना क्योंकि एकमात्र विष्णुमाया का ही काम है, अतएव विश्वयोग में जब-जब अशान्ति उपस्थित होती है, तब तब न ब्रह्मा आते, न इन्द्र

( महादेव ) आते । आते हैं अंशरूप से एकमात्र विष्णु । अवताररहस्यवेत्ता विद्वानों को यह विदित है कि, भारतवर्ष में २४—१०—जितने भी अवतार सुने जाते हैं, वे सब एकमात्र विष्णु से ही सम्बन्ध रखते हैं। पुराणों में यह प्रसिद्ध है कि, जब जब संसार में अत्याचार फैलता है, तब तब देवगण सहित ब्रह्मा, और महादेव गोलोकवासी गोविन्द की, नहीं नहीं गोविन्द की उस योगमाया की ही स्तुति करते हैं, जिसने कि— "सोऽपि निद्रावशं नीतः" ( सप्तशती ) के अनुसार स्वयं उसको भी मोहनिद्रा से अभिभूत कर रक्खा है। प्रार्थना से योगमाया हरि का प्रबोधन कराती है। हरि अवतार के लिए आश्वासन प्रदान करते हैं। यही कारण है कि, धर्म्मग्लानि के उपशम के लिए विष्णु के अतिरिक्त अवतारों के लोक में ब्रह्मावतार, किंवा— महादेवावतार प्रसिद्धि में नहीं आए।

## ५५—शुक्र--शोणितानुगता रयि--प्राणात्मिका आध्यात्मिकी योगमाया का स्वरूप— समन्वय, एवं तद्द्वारा विश्व का सम्मोहन—

एक चमत्कार और देखिए। आगतितत्त्व का ही नाम विष्णु है, एवं स्थितिगर्मिता आगति को ही हमनें सोम बतलाया है। सोम ही विष्णु का विष्णुत्त्व है। सोमादान से ही यज्ञमूर्त्ति विष्णु का यज्ञकर्म्म प्रतिष्ठित है। उधर इन्द्र नामक गति–तत्त्व का अग्नि के साथ सम्बन्ध बतलाया गया है। यों समझिए कि, सोमदैवत्य विष्णु शान्त हैं, एवं अग्निदैवत्य इन्द्र, किंवा पुराणपरिभाषानुसार रुद्र उग्र देवता हैं। उभय– नियन्ता स्थितिलक्षण ब्रह्मा अनुष्णाशीत हैं। आग्नेप्राण वृषा कहलाता है, सौम्यप्राण योषा नाम से प्रसिद्ध है। योषा स्त्रीभाव का समर्पक है, वृषा पुरुषभाव का समर्पक है। माता के गर्भाशयमें योषाप्राण की प्रधानता है, अतएव यह सौम्य विष्णु--प्रधान है—"**प्रादेशमात्रो वै गर्भो विष्णुः शेते**" ( शतपथ ब्राह्मण )। पिता आग्नेय–प्राणात्मक वृषाप्रधान है। जन्मदाता पिता है, गर्भरक्षा करने वाली माता है। वही पालन करती है, वही रक्षा करती है। यह विष्णु की योगमाया का ही अनुग्रह है। माता साक्षात् योगमाया है, वैष्णवी माया है। इसीलिए आर्ष–साहित्य में पिता की अपेक्षा माता का स्थान ऊँचा माना गया है। वक्तव्य यही है कि, तीनों योगमायाओं में से केवल विष्णुमाया ही योगमाया कहलासकती है, जैसाकि—"**योगमाया हरेश्चैतत् तया संमोह्यते जगत्**" इत्यादि रहस्यवचन से स्पष्ट है।

## ५६—योगमायानुगत सौम्य महद्ब्रह्म, तन्निबन्धन त्रिगुणभाव, सूर्य्य-चन्द्र-पृथिव्यनुगत दर्शपूर्णमास से त्रिगुण महान् की आकृति— प्रकृति--अहंकृति--भावों में परिणति—

यही योगमाया विज्ञानभाषा में "**महद्ब्रह्म**" नाम से प्रसिद्ध है। पूर्व के वैज्ञानिक आत्मपरीक्षा प्रकरण में इसे ही हमने "**महानात्मा**" कहा है। महान् पारमेष्ठ्य–सौम्यतत्त्व है, जैसाकि—"**महत्तत् सोमो महिषश्चकार**" इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। सूर्य्य के दर्शपूर्णमास से इस पारमेष्ठ्य सौम्य महान् में त्रिगुणभाव का उदय होजाता है। जिसप्रकार चन्द्रमा पृथिवी के चारों ओर परिक्रमा लगाता है, सचन्द्रा– पृथिवी सूर्य्य के चारों ओर परिक्रमा लगाती है, एवमेव चन्द्र–पृथिवी से युक्त सूर्य्य परमेष्ठी के चारों ओर परिक्रमा लगाता है, जोकि परिक्रमारहस्य आज के भौतिक विज्ञान की परिज्ञानसीमा से बहिर्भूत है। सूर्य्य की इसी परिक्रमा का नाम दर्श--पूर्णमास है। पारमेष्ठ्य महान् का जो भाग सूर्य्य से प्रकाशित रहता है,

वह प्रकाशित अंश सत्त्वमूर्त्ति महान् है, अप्रकाशित अंश तमोमूर्त्ति महान् है, एवं सान्ध्य भाग रजोमूर्त्ति महान् है। इन तीनों गुणों के अतिरिक्त इसी महान् में इसी दर्शपूर्णमास से **आकृति--प्रकृति-अहंकृति-** भावों का जन्म होता है। भूतमयी पृथिवी के दर्शपूर्णमास से महान् में आकृतिभाव का उदय होता है, चन्द्रमा के दर्शपूर्णमास से प्रकृतिभाव का उदय होता है, एवं स्वयं सूर्य के दर्शपूर्णमास से अहंकृतिभाव का उदय होता है। अहंकृति का सत्त्वगुण से सम्बन्ध है, प्रकृति का रजोगुण से सम्बन्ध है, एवं आकृति का तमोगुण से सम्बन्ध है।

## ५७—महद्गर्भीभूत चिदात्मा का संस्मरण, एवं योगमाया के द्वारा अनेक भावों की प्रसूति—

इस योगमायामय महान् के इन्हीं ६ भावों का तीनों देवताओं के साथ सम्बन्ध होता है। ब्रह्मा सत्त्वगुणप्रधान हैं, विष्णु रजोगुणप्रधान हैं, एवं रुद्र तमोगुणप्रधान हैं। इसप्रकार महामायामूर्त्ति अक्षर के गर्भ में रहने वाली यह योगमाया (विष्णुमाया) त्रिगुणभावमयी बन जाती है। यही त्रिगुणात्मिका योगमाया उस अखण्ड को खण्ड-खण्ड—रूप में परिणत कर देती है। **"मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्"** के अनुसार इसी महद्गर्भ में चिदात्मा गर्भ धारण करते हैं। जिसप्रकार पात्रों के भेद से एक ही सूर्यप्रतिबिम्ब अनेक भावों में परिणत होता हुआ खण्ड—खण्ड रूप में विभक्त हो जाता है, एवमेव एक ही अव्ययात्मा (अक्षरयुक्त अव्यय) शरीरात्मिका पात्रस्थानीया इस योगमाया के अनुग्रह से खण्ड—खण्ड रूप में परिणत हो गया है।

## ५८—चतुरशीतिलक्षमिता योगमाया, एवं योगमाया की आवरणपरम्पराओं से चिदात्मा की निगूढ़ता—

चतुरशीतिलक्ष आकृति भावयुक्ता इस योगमाया के आगे जाकर अनन्त खण्ड होजाते हैं। संसार में असंख्य सीमित पदार्थ हैं। एक एक सीमित पदार्थ एक एक योगमाया है। प्रत्येक योगमाया में परमाणु—भेद से अनन्त योगमाया हैं। बड़ी योगमाया में छोटी योगमाया, छोटी में पुनः योगमाया, इस दहरोत्तर--सम्बन्ध से विश्व में खण्डस्वरूपसमर्पिका त्रिगुणभावमयी इसी योगमाया का साम्राज्य होरहा है। योगमाया के आवरण से एकत्वलक्षणा महामाया, एवं तदवच्छिन्न महामायी पुरुष, दोनों का स्वरूप आवृत होरहा है। योगमाया ने हीं आत्मस्वरूप को आवृत कर रक्खा है, जैसा कि भगवान् कहते हैं—

**नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः।**
**मूढोऽयं नाभिजानाति लोको मामजमव्ययम् ॥**

—गीता

## ५९—योगमायावच्छिन्न विष्णु के अवतार का संस्मरण—

ध्यान रहे, अवतार का एकमात्र इसी योगमाया से सम्बन्ध है, क्योंकि अवतार विष्णु का ही होता है, एवं उसी की माया योगमाया है, जैसा कि निम्नलिखित वचन से स्पष्ट है--

भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ।
वीक्ष्य रन्तु मनश्चक्रे योगमाया--समावृतः ॥

श्रीमद्भागवते

महामाया का व्यापक पुरुष से सम्बन्ध है, एवं उसका अवतार असम्भव है । दूसरी दृष्टि सबसेउसी–के अवतार हैं--"ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातन-" ।

## ६०—महामोहप्रवर्त्तिका योगमाया, तन्निवृत्त्युपायभूता योगमायोपासना, एवं तत्सम्बन्ध में मार्कण्डेय–महर्षि के उद्बोधक--सूत्र—

जिसप्रकार उस व्यापक पुरुष के लिए वह महामाया है, एवमेव त्रिगुणात्मक विश्व, एवं विश्व में रहने वाली त्रिगुणात्मिका प्रजा के लिए तो योगमाया ही महामाया है । सभी प्राणी ज्ञानमात्रा से युक्त हैं, ज्ञान मोहनाश का कारण है । परन्तु इस महामायामयी योगमाया के निग्रहात्मक अनुग्रह से रहता हुआ भी ज्ञान मोह को नहीं हटा सकता । बड़े बड़े तपस्वी भी, ज्ञानी भी योगमाया के बलवत् आकर्षण से मोह के अनुगामी बन ही जाते हैं । मोह से छुटकारा पाने का एकमात्र उपाय है—माया की आराधना, जगदम्बा की स्तुति । जिसने मोहपाश में आबद्ध कर रक्खा है, वही पाशबन्धन से विमुक्त भी कर सकती है । इसी मायारहस्य का विश्लेषण करते हुए महर्षि उपासक सुरथ राजा से कहते हैं--

१—ज्ञानमस्ति समस्तस्य जन्तोर्विषयगोचरे ।
विषयाश्च महाभाग यान्ति चैवं पृथक् पृथक् ॥

२—दिवान्धाः प्राणिनः केचिद्रात्रावन्धास्तथाऽपरे ।
केचिद्दिवा तथा रात्रौ प्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ॥

३—ज्ञानिनो मनुजाः सत्यं किन्तु ते नहि केवलम् ।
यतो हि ज्ञानिनः सर्वे पशुपक्षिमृगादयः ॥

४—ज्ञानं च तन्मनुष्याणां यत्तेषां मृगपक्षिणाम् ।
मनुष्याणां च यत्तेषां तुल्यमन्यत्तयोभयोः ॥

५—ज्ञानेऽपि सति पश्यैतान्पतगाञ्छावचंचुषु ।
कणमोक्षादृतान्मोहात् पीड्यमानानपि क्षुधा ॥

६—मानुषा मनुजव्याघ्रा साभिलाषाः सुतान् प्रति ।
लोभात् प्रत्युपकाराय नन्वेतान् किं न पश्यसि ॥

७—तथापि ममतावर्त्ते मोहगर्त्ते निपातिताः ।
महामायाप्रभावेण संसारस्थितिकारिणः ॥
८—तन्नात्र विस्मयः कार्य्यो योगनिद्रा जगत्पतेः ।
महामाया हरेश्चैषा तया संमोह्यते जगत् ॥
६—ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा ।
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति ॥
१०—तया विसृज्यते विश्वं जगदेतच्चराचरम् ।
सैषा प्रसन्ना वरदा नृणां भवति मुक्तये ॥
११—सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी ।
संसारबन्धहेतुश्च सैव सर्वेश्वरेश्वरी ॥
१२—एतत्ते कथितं भूप ! देवीमाहात्म्यमुत्तमम् ।
एवं प्रभावा सा देवी ययेदं धार्य्यते जगत् ॥
१३—विद्या तथैव क्रियते भगवद्विष्णुमायया ।
तया त्वमेष वैश्यश्च तथैवान्ये विवेकिनः ॥
१४—मोह्यन्ते मोहिताश्चैव मोहमेष्यन्ति चापरे ।
तामुपैहि महाराज ! शरणं परमेश्वरीम् ॥
१५—आराधिता सैव नृणां भोगस्वर्गापवर्गदा ॥

—श्रीमार्कण्डेपुराणे

## ६१—विश्वात्मा, एवं विश्व, समष्टिरूप सर्वप्रपञ्च, तदनुगता विवर्त्तत्रयी, एवं सर्वरूपा मोहजननी योगमाया—

अबतक के कथन का निष्कर्ष यही हुआ कि, विश्वविवर्त्त विश्वात्मा, और विश्व, इन दो भागों में विभक्त है। विश्वात्मा में अव्यय-अक्षर-क्षर ये तीन विवर्त्त हैं। तीनों क्रमशः पुरुष-प्रकृति-विकृति हैं। पुरुष मनः--प्रधान बनता हुआ ज्ञानप्रधान है, आलम्बन है। प्रकृति प्राणप्रधाना बनती हुई क्रिया-प्रधाना है, मध्यस्था होने से उभयात्मिका है। यही निमित्तकारण है, स्वरूप से एक है, महामाया है। विकृति वाक्प्रधाना बनती हुई अर्थप्रधाना है, उपादानकारण है। यही त्रिगुणभावात्मिका योगमाया है। यही मोह की जननी है, यही विश्वरूपा है, यही सर्वरूपा है। ये ही तीनों विवर्त्त क्रमशः ज्ञान-भक्ति-कर्म्म--योगों के स्वरूप--समर्पक हैं। निम्न लिखित तालिकाओं से निष्कर्ष का स्वरूप सर्वात्मना स्पष्ट हो-जाता है।

१—अव्ययपुरुषः

—*— मनोमयो मुक्तिसाक्षी — आनन्द-विज्ञान—

- १—मनः (ज्ञानं—ज्ञानयोगः)—अधिदैवतम्
- २—प्राणः (क्रिया-भक्तियोगः)-दैवतानिचभूतानिच
- ३—वाक् (अथः—कर्म्मयोगः)—अधिभूतम्

—आलम्बनम् "न करोति, न लिप्यते"

—*—

२—अक्षरप्रकृतिः (महामाया)

- १—ब्रह्मा (१) —मनोमयः (ज्ञानं-ज्ञानयोगः) अधिदै०
- २—विष्णुः (१), ३—इन्द्रः (२) —प्राणमयौ (क्रिया—भक्तियोगः)दै० भू०
- ४—अग्निः (१), ५—सोमः (२) —वाङ्मयौ (अर्थः—कर्म्मयोगः) अधिभू०

—निमित्तकारणम् "करोति, न लिप्यते"

—*—

३—क्षरप्रकृतिः (प्रकृतिविकृतिः) योगमाया

- १—प्राणः (१) —मनोमयः (ज्ञान-ज्ञानयोगः) अधिदै०
- २—आपः (१), ३—वाक् (२) —प्राणमय्यौ (क्रिया-भक्तियोगः)दै० भू०
- ४—अन्नादः(१), ५—अन्नम् (२) —वाङ्यौ (अर्थः—कर्म्मयोगः) अधिभू०

—उपादानकारणम् "विकरोति, लिप्यते च"

—*—

### ४—समष्टिः

१—मनः—ज्ञानं (ज्ञानयोगः)—मनोमूर्त्तिरव्ययः
२—प्राणः—क्रिया (भक्तियोगः)—प्राणमयोऽक्षरः
३—वाक्—अर्थः (कर्म्मयोगः)—वाङ्मयः क्षरः

} —तदिदं सर्वम्

---

### ५—समष्टिः

त्रिवृन्मनः
१—मनोमयं मनः (मनः)—ज्ञानम् (ज्ञानमयो ज्ञानयोगः) अधिदै०
२—मनोमयः प्राणः (मनः)—क्रिया (ज्ञानमयो भक्तियोगः) दै० भू०
३—मनोमयी वाक् मनः—अर्थः (ज्ञानमयः जर्म्मयोगः) अधिभू०
} —ज्ञानयोगः-अव्ययोगः — मनः

त्रिवृत्प्राणः
१—प्राणमयः प्राणः (प्राणः)—क्रिया (क्रियामयो भक्तियोगः) दै० भू०
२—प्राणमयं मनः (प्राणः)—ज्ञानम् (क्रियामयो ज्ञानयोगः) अधिदै०
३—प्राणामयी वाक् (प्राणः)—अर्थः (क्रियामयः कर्म्मयोगः) अविभू०
} भक्तियोगः-अक्षरयोगः — प्राणः

त्रिवृद्वाक्
१—वाङ्मयी वाक् (वाक्)—अर्थः (अर्थमयः कर्म्मयोगः) अधिभू०
२—वाङ्मयः प्राणः (वाक्) क्रिया (अर्थमयो भक्तियोगः) दै० भू०
३—वाङ्मयं मनः (वाक्) ज्ञानम् (अर्थमयो ज्ञानयोगः) अधिदै०
} कर्म्मयोगः-क्षरयोगः — वाक्

## ६--प्रकारान्तरेण समष्टिः--

**१ मनः**

| | | |
|---|---|---|
| १--आनन्दमयं[1] मनः[3]--ज्ञानयोगभूमिः | | ज्ञानयोगाधिष्ठाता---अव्ययपुरुषः |
| २--विज्ञानमयः[2] प्राणः[4]--भक्तियोगभूमिः | | |
| ३--मनोमयी[3] वाक्[5] --कर्म्मयोगभूमिः | | |

——*——

**२ प्राणः**

| | | |
|---|---|---|
| १—आनन्दगर्भितः, मनोमयः सर्वज्ञो **ब्रह्मा** प्राणमूर्त्तिः | –ज्ञानयोगभूमिः | भक्तियोगाधिष्ठात्री प्रकृतिः ( अक्षरः ) |
| २—विज्ञानगर्भितः, प्राणमयः, सर्वशक्तिः-**विष्णुः** प्राणमूर्त्तिः | –भक्तियोगभूमिः | |
| ३—मनोगर्भितः, वाङ्मयः, सर्ववित्- **इन्द्रः**-प्राणमूर्त्तिः | | |
| ४—मनोगर्भितः, मनः प्राणमयः सर्ववित्-**अग्निः** प्राणमूर्त्तिः | –कर्म्मयोगभूमिः | |
| ५-प्राणवाग्गर्भितः, प्राणवाङ्मयः, सर्ववित्-**सोमः**-प्राणमूर्त्तिः | | |

——*——

**३ वाक्**

| | | |
|---|---|---|
| १--आनन्दगर्भितः, मनोमयः, वेदमूर्त्तिः, **प्राणः**–वाङ्मयः | –ज्ञानयोगभूमिः | कर्म्मयोगाधिष्ठात्री विकृतिः ( क्षरः ) |
| २—विज्ञानगर्भिताः, प्राणमय्यः, लोकमय्यः-**आपः** –वाङ्मय्यः | –भक्तियोगभूमिः | |
| ३--मनोगर्भिता, वाङ्मयी, देवमयी–**वाक्**-वाङ्मयी | | |
| ४—मनोगर्भितः, मनःप्राणवाङ्मयः, भूतमयः--**अन्नादः**-वाङ्मयः | –कर्म्मयोगभूमिः | |
| ५—प्राणवाग्गर्भितं प्राणवाङ्मयं धर्म्ममयं-**अन्नम्**-वाङ्मयम् | | |

——*——

७—महामायाविवर्त्त—




८—योगमायाविवर्त्त—

१—ब्रह्ममाया—ततो जन्म ( उत्पादनम् )—अनुष्णाशीता-योगमाया
२—विष्णुमाया—ततः स्थितिः ( पालनं रक्षणंच )—सौम्या-योगमाया
३—शिवमाया—ततो भङ्गः ( संहारः )—आग्नेया-योगमाया

९—सौम्या विष्णुमाया-योगमाया-खण्डखण्डात्मिका-त्रिगुणमयी दुरत्यया—

१—सत्त्वगुणको महान्—तदिदं पारमेष्ठ्यं ब्रह्म सौम्यं वैष्णवम्—चिदात्मयोनिः
२—रजोगुणको महान् "
३—तमोगुणको महान् "
४—अहंकृतिमहान् "
५—प्रकृतिमहान् "
५—आकृतिमहान् "

१०—दर्शपौर्णमासः—

१—सौरप्रकाशानुगतो महान्—प्रकाशमूर्त्तिः—सत्त्वम्
२—सौरविरुद्धदिग्गतो महान्—तमोमूर्त्तिः—तमः
३—सन्धिगतो महान्—रजोमूर्त्तिः—रजः
४—सौरपूर्णमासेन महति—अहंकृतेरुदयः—अहंकृतिः
५—चान्द्रपूर्णमासेन महति—प्रकृतेरुदयः—प्रकृतिः
६—पार्थिवपूर्णमासेन महति—आकृतेरुदयः—आकृतिः

—*—

१—सत्त्वमूर्त्तिर्महान्—अहंकृतेरधिष्ठाता—ज्ञानयोगभूमिः
२—रजोमूर्त्तिर्महान्—प्रकृतेरधिष्ठाता—भक्तियोगभूमिः
३—तमोमूर्त्तिर्महान्—आकृतेरधिष्ठाता—कर्म्मयोगभूमिः

—*—

## ६२—पुरुषयुक्ता गुणान्विता त्रिकला प्रकृति, तन्निबन्धन-त्रित्वभाव, एवं—'त्रिःसत्या वै देवाः' का समन्वय—

प्रकृति क्या है ?, इस प्रश्न की मीमांसा की गई। इस मीमांसा से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि, पुरुषयुक्ता प्रकृति अपनी अवयवरूपा त्रिगुणरूपा त्रिगुणभावात्मिका योगमाया को आगे कर विश्व का स्वरूप-निर्म्माण कर रही है। क्योंकि पुरुषविशिष्ट प्रकृति से युक्ता योगमाया ही विश्व की जननी है, दूसरे शब्दों में—तीनों का समन्विरूप ही विश्व का आत्मा है, अतएव सम्पूर्ण विम्व में समष्टि, एवं व्यष्टिरूप से

सर्वत्र ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-योगों का ही साम्राज्य है। प्रकृतिसिद्ध चातुर्वर्ण्य की भाँति प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी भी मौलिक बनती हुई सर्वथा नित्या है। इसी योगत्रयी के प्रभाव से, अथवा योगत्रयावच्छिन्न त्रिकल विश्वात्मा के अनुग्रह से सर्वत्र त्रित्ववाद का साम्राज्य होरहा है। शास्त्रीय व्यवहारों में तो त्रिपुटि का शासन है ही, परन्तु लौकिक व्यवहार भी इससे वञ्चित नहीं हैं। इसी आत्मपुटि से आत्मसत्य परिगृहीत है। देवता सत्यानुगामी हैं, इसी अभिप्राय से इनके सम्बन्ध में--"त्रि:सत्या वै देवाः" यह वचन प्रसिद्ध है। त्रिपुटि का साम्राज्य कहाँ कहाँ व्याप्त है ?, यह निम्नलिखित कुछ एक उदाहरणों से व्यक्त होजाता है--

## ६३—त्रिपुटिभावान्विता त्रिगुणात्मिका योगमाया के त्रित्व-धर्म्मों का विभिन्न दृष्टि-कोणों से समन्वय, एवं प्राकृत विश्वानुबन्धिनी भावत्रयी के कतिपय उदाहरण—

विश्वातीत **प्रविविक्तब्रह्म**, विश्वचर **प्रविष्टब्रह्म**, विश्वरूप **सृष्टब्रह्म** भेद से **ब्रह्म**[१] के तीन विवर्त्त हैं। **भूमा, अणिमा, भूमाणिमा** भेद से विश्वातीत **परात्पर**[२] के तीन विवर्त्त हैं। **अव्यय-अक्षर-आत्मक्षर** ( **पुरुष-प्रकृति-विकृति**) भेद से विश्वचर **षोडशी**[३] **पुरुष** के तीन विवर्त्त हैं। संयत्री त्रैलोक्यरूप **स्वः**, क्रन्दसी त्रैलोक्यरूप **भुवः**, रोदसी त्रैलोक्यरूप **भूः** भेद से **विश्व**[४] भी त्रिपर्वा है।

**आनन्द-विज्ञान-अन्तर्मनो** ( श्वोवसीयसमनो ) भेद से मुक्तिसाक्षी **ज्ञानात्मा**[५] ( **विद्याव्यय** ) भी त्रिपर्वा है। **मनः-प्राण-वाक्** भेद से सृष्टिसाक्षी **कर्म्मात्मा**[६] ( **कर्म्माव्यय** ) भी त्रिपर्वा है। **ब्रह्मा-इन्द्राविष्णू-अग्नीषोम** भेद से **प्रकृति**[७] ( **अक्षर** ) भी त्रिपर्वा है। **प्राण-आपोवाक्-अन्नान्नाद** भेद से **विकृति**[८] ( **क्षर** ) भी त्रिपर्वा ही है। **सत्ता-चेतना-आनन्द** भेद से **व्यापक**[९] **ब्रह्म** भी त्रिपर्वा है।

**वाक्-आपः-अग्निः** भेद से सृष्टिबीज **शुक्र**[१०] भी त्रिपर्वा है। **आत्मा-प्राण-पशु** भेद से सृष्टिमूर्त्ति **प्रजापति**[११] भी त्रिपर्वा है। **आत्मा-पदं-पुनःपदं** भेद से प्रजापति की **संस्था**[१२] भी त्रिपर्वा है। उक्थ-अर्क-अशीति भेद से **महदुक्थ**[१३] भी त्रिपर्वा है। **काम-तपः-श्रम** भेद से **सृष्ट्यनुबन्ध**[१४] भी त्रिपर्वा है। **ब्रह्म-कर्म्म-अभ्व**-भेद से **सोपाधिक ब्रह्म**[१५] भी त्रिपर्वा है। **ज्ञान-विज्ञान-अज्ञान** भेद से **ब्रह्म**[१६] ( ज्ञान ) भी त्रिपर्वा है। **कर्म्म-विकर्म्म-अकर्म्म** भेद से **कर्म्म**[१७] भी त्रिपर्वा है। **नाम-रूप-अर्थ** भेद से **अभ्व**-[१८] भी त्रिपर्वा है। **संचित, प्रारब्ध-क्रियमाण** भेद से **अनुष्ठित कर्म्म**[१९] भी त्रिपर्वा है। **कायिक-वाचिक-मानसिक** भेद से **भावात्मक कर्म्म**[२०] भी त्रिपर्वा है। **क्रतु-चेष्टा-भाव** भेद से **आभ्यन्तर-कर्म्म**[२१] भी त्रिपर्वा है। **संस्कार-विकार-सत्त्व** भेद से **बाह्यकर्म्म**[२२] भी त्रिपर्वा है।

**अव्यक्तात्मा-व्यक्ताव्यक्तात्मा-व्यक्तात्मा** भेद से **ईश्वरविवर्त्त**[२३] भी त्रिपर्वा है। **अन्तर्य्यामी, सूत्रात्मा, वेदात्मा** भेद से **अव्यक्तात्मा**[२४] भी त्रिपर्वा है। **सत्यात्मा-यज्ञात्मा-चिदात्मा** भेद से **व्यक्ताव्यक्तात्मा**[२५] भी त्रिपर्वा है। **सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ-विराट्** भेद से **व्यक्तात्मा**[२६] भी त्रिपर्वा है। **चिदात्मा-प्रत्यगात्मा-शारीरिकआत्मा** भेद से **आध्यात्मिक आत्मा**[२७] भी त्रिपर्वा है। **वैश्वानर-तैजस-प्राज्ञ** भेद से **शारीरिकआत्मा**[२८] भी त्रिपर्वा है। **अग्नि-वायु-इन्द्र** भेद से **वैश्वानर**[२९] भी त्रिकल है। **प्राण-**

व्यान-अपान भेद से तैजस[३०] भी त्रिकल है। प्रज्ञा-प्राण-भूत भेद से प्राज्ञ[३१] भी त्रिकल है। पवमान-पावक-शुचि भेद से अग्नि[३२] भी त्रिकल है। रुद्र-मरुत्-मारुत भेद से वायु[३३] भी त्रिकल है। वासव-मरुत्वान्-मघवा भेद से इन्द्र[३४] भी त्रिकल है।

अध्यात्म, अधिभूत, अधिदैवत भेद से प्रपञ्च[३५] भी त्रिपर्वा है। ओम्–तत्–सत् भेद से परब्रह्म का निर्देशक शब्दब्रह्म[३६] भी त्रिपर्वा है। स्फोट–स्वर–वर्ण भेद से वाङ्मय[३७]प्रपञ्च भी त्रिपर्वा है। अखण्डस्फोट-वाक्यपदस्फोट–शब्दाक्षरस्फोट भेद से स्फोट[३८] भी त्रिकल है ( भूषणसम्मत आठों स्फोटों का इन्हीं तीनों में अन्तर्भाव है )। उदात्त–अनुदात्त–स्वरित भेद से स्वर[३९] भी त्रिकल है। व्यञ्जनात्मक-स्वरात्मक-उभयात्मक[४०] भेद से वर्ण भी त्रिकल है। भूत–भविष्यत्–वर्त्तमान भेद से काल भी त्रिपर्वा[४१] है। एकवचन–द्विवचन–बहुवचन भेद से वचन[४२] भी त्रिपर्वा है। कर्त्ता–कर्म्म–करण भेद से कर्तृतन्त्र[४३] भी त्रिपर्वा है। आत्मनेपद, परस्मैपद, उभयपद भेद से धातु[४४] भी त्रिपर्वा है। अकर्म्मक–सकर्म्मक–प्रेरणार्थक भेद से क्रिया[४५] भी त्रिपर्वा है। उत्तम–मध्यम–प्रथम भेद से पुरुष[४६] भी त्रिपर्वा है। कर्तृप्रधानवाक्य,–कर्म्मप्रधानवाक्य– भावप्रधानवाक्य भेद से वाक्य[४७] भी त्रिपर्वा है। लिंग-वचन-कारक भेद से संज्ञाङ्ग[४८] भी त्रिपर्वा है। रूढ, यौगिक, योगरूढ भेद से संज्ञा[४९] भी त्रिपर्वा है। पुल्लिंग-स्त्रीलिंग-नपुंसकलिंग भेद से लिंग[५०] भी त्रिपर्वा है। स्वर-व्यञ्जन-विसर्ग भेद से सन्धिप्रकार[५१] भी त्रिपर्वा है।

अहं–ब्रह्मास्मि–तत्त्वमसि–सोऽहं—भेद से महावाक्य[५२] भी त्रिपर्वा है। सजातीय-विजातीय–स्वगत भेद से भेद[५३] भी त्रिपर्वा है। योग–विभूति–बन्ध भेद से सम्बन्ध[५४] भी त्रिपर्वा है। काल–स्वभाव–कर्म्म भेद से नियति[५५] भी त्रिपर्वा है। दृष्ट- अनुमान–आप्त भेद से प्रमाण[५६] भी त्रिपर्वा है। औपश्लेषिक–वैषयिक–अभिव्यापक भेद से आधार[५७]प्रकार भी त्रिपर्वा है। स्वार्थ–परार्थ–परमार्थ भेद से वृत्ति[५८] भी त्रिपर्वा है। मिथ्या–व्यवहार–परमार्थ भेद से दृष्टि[५९] भी त्रिपर्वा है। सत्य-ऋत-सत्यानृत भेद से भाव[६०] भी त्रिपर्वा है

भृगु–अङ्गिरा–अत्रि भेद से ऋषि[६१] भी त्रिपर्वा है। अग्निष्वात्ता, सोमसत्–बर्हिषत् भेद से पितर[६२] भी त्रिपर्वा है। आग्नेय–सौम्य–साध्य भेद से देवता[६३] भी त्रिपर्वा है। नमुचि–वृत्र–बल भेद से असुर[६४] भी त्रिपर्वा है। अङ्गा–बगधा–चेरपादा भेद से अतिक्रान्ता प्रजा[६५] भी त्रिपर्वा है। कहाँ तक गिनावें, त्रिकल प्रजापति की इस त्रिपुटि के संक्षिप्त निदर्शन से ही एक स्वतन्त्र विशालकाय ग्रन्थ बन सकता है। अतः अधिक विस्तार न कर कुछ एक त्रिपुटियों की परिगणना उद्धृत कर विश्राम कर लिया जाता है—

६६-ऋक्-यजुः, साम (वेदत्रयी)।
६७-पद्य-गद्य-गान (रचनात्रयी)
६८-भूः-भुवः-स्वः (लोकत्रयी)
६९-अग्निः वायुः-आदित्यः (देवत्रयी)
७०-मा-प्रमा-प्रतिमा (छन्दोत्रयी)
७१ महोक्थं-महाव्रतं-साम (रहस्यत्रयी)
७२-ब्रह्म-क्षत्रं-विट् (वीर्य्यत्रयी)
७३-ब्रा० क्षत्रियः-वैश्यः (वर्णत्रयी)
७४-यज्ञः-तपः-दानम् (कर्म्मत्रयी)
७५-इष्ट-आपू० दत्तम् (लोकर्म्मत्रयी)
७६-स्वर्ग-नरक-मुक्तिः (गतित्रयी)
७७-अग्निः-यमः-आदित्यः (अङ्गिरात्रयी)
७८-आपः-वायुः-सोमः (भृगुत्रयी)
७९-इष्टिः-पशुः-सोमः (यज्ञत्रयी)
८०-पुरोडाशः-वपाः-रसः (द्रव्यत्रयी)
८१-तेजः-आपः-अन्नम् (भूतत्रयी)
८२-सत्यवती-अङ्गवती-अन्यवती (उपासनात्रयी)
८३-आकृतिः-प्रकृतिः अहंकृतिः (वृत्तित्रयी)
८४-जाग्रत्-स्वप्न-सुषुप्तिः (अवस्थात्रयी)
८५-उत्पत्तिः-स्थितिः-लयः (भावत्रयी)
८६-बृहत्, वैराज, रैवत (सौरसामत्रयी)
८७-रथन्तर-वैरूप-शाक्वर (पा० सामत्रयी)
८८-भर्गः-महः-यशः (तेजस्त्रयी)
८९-प्रातःसं०-माध्यंदि-सायं (सवनत्रयी)
९०-व्यक्तिः, आकृतिः, जातिः (विकासत्रयी)
९१-यज्ञायज्ञिय-वारवन्तीय श्रायन्तीय (सामत्रयी)
९२ ज्योतिः-गौः-आयुः (सौरतत्त्वत्रयी)
९३-इड़ा-ऊर्क्-भोगाः (पारमेष्ठ्यतत्त्वत्रयी)
९४-रेतः-श्रद्धा-यशः (चान्द्रःतत्त्वत्रयी)
९५-वाक्-गौः-द्यौः (पार्थिवतत्त्वत्रयी)
९६-आत्मा-सत्त्वं-शरीरम् (दण्डत्रयी)
९७-स्थूल० सूक्ष्म० कारण० (शरीरत्रयी)
९८-प्रज्ञा-प्राण-भूतमात्रा (मात्रात्रयी)
९९-नभचरः-स्थलचरः-जलचरः (जीवयत्री)
१००-धातु-मूल-जीवाः (जीवयत्री)
१०१-संसज्ञाः, अन्तःसंज्ञाः, असंज्ञाः (प्राणित्रयी)
१०२-निदानं—निघन्टुः—चिकित्सा (आयुर्वेद-विषयत्रयी)
१०३-वातः-पित्तम्-कफः (धातुत्रयी)
१०४-शिराः-स्नायवः-धमन्यः (नाड़ीत्रयी)
१०५-घनाः-द्रवाः-वाष्पाः (अवस्थात्रयी)
१०६-स्वेच्छा, अनिच्छा, परेच्छा (प्रारब्धत्रयी)
१०७-दधि-मधु-घृतम् (रसत्रयी)
१०८-माता, पिता, सन्ततिः (मैथुनीसंहितात्रयी)
१०९-माता-पिता-आचार्य्यः (सांस्कारिकी संहितात्रयी)
११०-आचार्य्यः, अन्तेवासी, विद्या (ज्ञानसंहितात्रयी)
१११ ईश्वरः-जीवः-जगत् (सर्वत्रयी)

## ६४— लोकव्यवहारानुगत त्रित्त्व-धर्म्मों का समन्वय—

यह तो हुआ शास्त्रीय व्यवहार। अब संक्षेप से लौकिक व्यवहार का भी विचार कर लीजिए। घोर-घोरतम नास्तिक सम्प्रदाय, एवं आस्तिक सम्प्रदाय, दोनों नें हीं अपने व्यवहारकाण्ड में त्रित्त्ववाद को मूल मान रक्खा है। भारतीय कार्य्यों के उपक्रम उपसंहार में मङ्गलपाठ आवश्यक माना गया है। मङ्गलपाठ के उपसंहार में--"**ओं शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!**" यह वाक्य सन्निविष्ट रहता है। शान्ति जिसकी चाही जायगी, वह आत्मा हो, शरीर हो, अथवा विश्व का कोई भी जड़ चेतन पदार्थ हो, त्रिगुणभाव के कारण वह त्रिपर्वा, किंवा त्रिकल ही होगा। ऐसी दशा में तत्प्रयुक्ता शान्ति तबतक सर्वाङ्गीण न बनेगी, जबतक कि शान्ति-भाव को भी त्रिपर्वा नहीं बना लिया जायगा। इसीप्रकार तीन बार आचमन करना, तीन बार हाथ धोना, तीन बार शपथ खाना, आदि आदि व्यवहार भी त्रिकल आत्मस्वरूप के ही अनुगामी बने हुए हैं।

## ६५--लोकानुबन्धी त्रिभावों का स्वरूप-समन्वय—

वर्त्तमान न्यायालयों में वादी-प्रतिबादियों के सम्बन्ध में न्यायविभाग का सेवक ( चपरासी ) "**अमुक व्यक्ति उपस्थित है !**" । इस आह्वान-वाक्य को तीन बार दोहराना क्यों आवश्यक समझता है ?, रात्रि के समय बैङ्क--सेनास्थल आदि प्रवेशनिषिद्ध स्थानों में भूल से चले जाने वाले व्यक्ति पर "**कौन ?**" शब्द की त्रिरावृत्ति के अनन्तर ही रक्षक को उस आगन्तुक पर फायर करने का आदेश क्यों मिला ?, वधदण्ड के लिए सन्नद्ध व्यक्ति के गले में एक-दो-तीन के अनन्तर ही क्यों गलपाश डाला जाता है ?, क्या पश्चिमी वैज्ञानिकों के प्रज्ञाक्षेत्र में इन प्रश्नों का समाधान है ?। नहीं। इन सभी त्रित्त्वभावों का समाधान करेगा एकमात्र प्रकृति-शास्त्र, भारतीय शास्त्र। वही यह बतला सकेगा कि, आत्मपुरुष प्रकृति से युक्त है। स्वयं आत्मा भी त्रिकल है। एवं उसकी प्रकृति ( स्वभाव ) भी त्रिगुणभावमयी बनती हुई त्रिकल है। भला प्रकृति-पुरुष से सम्बन्ध रखने वाले इस सहज सिद्ध त्रित्त्वभाव का कौन विरोध कर सकता है ?।

## ६६--जननी के धर्म्मों का जन्य-पदार्थों में समन्वय—

उक्त सभी त्रयीभावों की मूल प्रतिष्ठा है **गुणत्रयी**। गुणत्रयी का मौलिक स्वरूप है--पाठकों की पूर्वपरिचिता वही "**योगमाया**" अणु से आरम्भ कर महान् पर्य्यन्त, भूत से आरम्भ कर देवता पर्य्यन्त, पृथिवी से आरम्भ कर द्यु लोक पर्य्यन्त जितने भी विश्वभाव हैं, वे सभी गुणमयी इस दुरत्यया योगमाया के आवरण से नित्य आवृत हैं। जननी के धर्म्म जन्य में न आवें, यह कैसे होसकता है ?। योगमाया की, दूसरे शब्दों में योगमायानुबन्धी इन्हीं तीनों गुणों की सर्वव्याप्ति का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कहते हैं—

**सत्त्वं रज--स्तम--इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।**
**निबध्नन्ति महाबाहो ! देहे देहिनमव्ययम् ॥१॥ ( गी० १४।५। )**
**त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं ततम् ।**
**मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम् ॥२॥ (गी० ७।१३)।**

न तदस्ति पृथिव्यां वा दिवि देवेषु वा पुनः ।
सत्त्वं प्रकृतिजैर्मुक्तं यदेभिः स्यात्त्रिभिर्गुणैः ॥२॥ (गी० १८।४०।)

## ६७--योगत्रययुक्ता, गुणत्रयसमन्विता योगमाया का कर्तृत्व--

अव्यय के सम्बन्ध से ज्ञानयोगाधिष्ठात्री, अक्षर के सम्बन्ध से भक्तियोगाधिष्ठात्री, एवं स्वयं अपने त्रिगुण+ भाव से कर्म्मयोगाधिष्ठात्री, साथ ही अव्यय-अक्षर के बिना योगमाया रह ही नहीं सकती। फलतः इसका योगत्रयावच्छिन्नत्व भलीभाँति सिद्ध होजाता है। योगत्रययुक्ता, गुणत्रयसमन्विता योगमाया करती क्या है ?, सुनिए !

## ६८--प्राधानिक (सांख्य) शास्त्र-सम्मत प्राकृतिक भूतसर्ग का विस्तार, एवं उसके त्रिविध, तथा चतुर्दशविध विवर्त्तों का समन्वय--

श्रोता आप हैं, तो सुनाने वाला प्राधानिक शास्त्र है। प्रकृति क्या करती है ?, इस का ठीक ठीक उत्तर प्रकृतिवादी ( सांख्य ) ही देसकता है। प्रकृतितत्त्व के सम्पूर्ण विवर्त्तभावों को स्पष्ट करने वाले निम्नलिखित तीन वचन हमारे सामने आते हैं—

१—अष्टविकल्पो दैव, स्तैर्य्यग्योनश्च पञ्चधा भवति ।
मानुश्चैकविधः समासतो भौतिकः सर्गः ॥

---

+ त्रिगुणभाव का सम्बन्ध कर्म्मयोग से है। दूसरे शब्दों में-त्रिगुणभावमय कर्म्मयोग का बन्धन-मूला योगमाया से सम्बन्ध है। यदि कर्म्म से गुणभाव निकाल दिया जाता है, तो द्वन्द्वातीत यह कर्म्म प्रकृति-पाश से विमुक्त होकर निर्गुण, समत्वलक्षण अव्ययात्मा का कर्म्म बन जाता है। "**निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन**" से भगवान् ने कर्म्ममार्ग में से त्रिगुणभाव के संशोधन का ही आदेश दिया है।

अध्यात्मसंस्था में व्यापक चिदात्मा के अंशभूत प्रत्यगात्मा, शारीक आत्मा, नाम के दो विवर्त्त हैं। दोनों में से प्रत्यगात्मलक्षण अव्यय देह में रहता हुआ भी त्रिभूतिभाव के कारण देहाभिमान से शून्य है, निर्लेप है। अक्षरप्रकृति से परे होने के कारण इस परा अक्षरप्रकृति के गर्भ में प्रकट होने वाली क्षररूपा योगमाया के त्रिगुणभाव का आक्रमण नहीं होता, जैसाकि-"**अनादित्त्वान्निर्गुणत्त्वात् परमात्मायमव्ययः । शरीरस्थोऽपि कौन्तेय ! न करोति न लिप्यते**" इत्यादि गीतासिद्धान्त से स्पष्ट है। शारीरिक आत्मा यद्यपि उसी प्रत्यगात्मा का अंश है। परन्तु "**जीवभूतां महाबाहो**" ! के अनुसार इसका आविर्भाव अक्षरप्रकृति के गर्भ में ही होता है। अतएव तत्समानधरातल पर प्रतिष्ठित रहने वाली योगमाया के आक्रमण से यह देहाभिमानी शारीरक अव्यय, ( अतएव '**देही**' नाम से प्रसिद्ध ) नहीं बच सकता। शरीरस्थ प्रत्यगात्मलक्षण ईश्वराव्यय, शारीरकात्मलक्षण जीवाव्यय, दोनों में से शारीरक अव्यय ही बन्धन मे आता है, इसी स्पष्टीकरण के लिए भगवान् को अव्यय के साथ 'देहिनं' विशेषण लगाना पड़ा है।

२—ऊर्ध्वं सत्त्वविशाल, स्तमोविशालश्च मूलतः सर्गः ।
मध्ये रजोविशालो, ब्रह्मादिस्तम्ब-पर्य्यन्तः ॥

३—तत्र जरामरणकृतं दुःखं प्राप्नोति चेतनः पुरुषः ।
लिङ्गस्याविनिवृत्तेस्तस्माद् दुःखं स्वभावेन ॥

—सांख्यकारिका ५३-५४-५५ ।

योगामायात्मिका प्रकृति का एकमात्र कार्य्य है-भूतसृष्टि, किंवा सांख्य के शब्दों में भौतिकसर्ग । निर्म्माण-सामग्री सत्त्व-रज-स्तमो-भेद से तीन भावों में विभक्त है । तीनों सामग्रियाँ यद्यपि परस्पर अविनाभूत हैं, अतएव प्रकृति से उत्पन्न प्रत्येक भौतिक सर्ग में तीनों गुणों की सत्ता माननी पड़ती है । इसी आधार पर प्रत्येक सर्ग में सत्त्वानुबन्धी अव्ययानुगत ज्ञानयोग, रजोऽनुबन्धी अक्षरानुगत भक्तियोग, एवं तमोऽनुबन्धी क्षरानुगत कर्म्मयोग, तीनों की सत्ता सिद्ध होजाती है । इसप्रकार यद्यपि गुणसमानापेक्षया सभी भूतसर्ग समान-धरातल पर प्रतिष्ठित हैं । तथापि गुणतारतम्य से यह सर्ग **सत्त्वविशाल, रजोविशाल, तमोविशाल** भेद से तीन भागों में विभक्त होजाता है । आगे जाकर तो छन्दः प्रस्तार की भाँति यह सर्ग असंख्य भेदों में परिणत होजाता है, जैसाकि अनुपद में हीं बतलाए जाने वाले कुछ एक उदाहरणों से स्पष्ट होजायगा । पहिले स्थूल-त्रयी का ही विचार कीजिए—जब प्रकृति में सत्त्वभाव की प्रधानता रहती है, रज और तम गौण बनते हुए सत्त्व के गर्भ में प्रविष्ट रहते हैं, तो उस दशा में सत्त्वप्रधाना बनती हुई वह प्रकृति—**ब्रह्म-प्रजापति-ऐन्द्र-पितर-गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच** इन अष्टविध सत्त्वविशालसर्गों की जननी बनती है । यही **ऊर्ध्वसर्ग** कहलाता है । क्योंकि तीनों गुणों में से स्वयं सत्त्वगुण ऊर्ध्वस्थानीय है । यही "दैवसर्ग" नाम से भी प्रसिद्ध है । इन आठों जीवसर्गों में सुप्रसिद्ध ११ इन्द्रियाँ तो रहतीं हीं हैं, साथ ही जन्म से ही इनमें आठ सिद्धियाँ, नव तुष्टियाँ और रहतीं हैं । सम्भूय इनमें २८ इन्द्रियाँ होजातीं हैं । चान्द्रमण्डल इनकी आवास-भूमि है । सौर प्रकाश इनका शत्रु है । इनके पैर नहीं होते, अतएव विज्ञानभाषा में इन्हें "अपादजीव" कहा जाता है । चान्द्रसोम के सम्बन्ध से इनका शरीर उसी प्रकार सोमप्रधान है, जैसे कि पार्थिव-मिट्टी के सम्बन्ध से पार्थिव शरीर मृत्प्रधान रहता है । इसी सौम्य-भाव के कारण इन आठों देवयोनियों का सदसद्रूपों से सजातीय सौम्य प्राणियों पर ( बच्चों, एवं स्त्रियों पर, क्योंकि बच्चों में भी सोम की प्रधानता रहती है, एवं स्त्रियों का मूलद्रव्य भी सोमतत्त्व ही है) आक्रमण हुआ करता है । यही आयुर्वेद के अनुसार **भूताक्रमण** कहलाता है । इसी के लिए हमारे इस वैज्ञानिक चिकित्सा-शास्त्र ने ( चरकने ) **भूतोपशमनीयाध्याय** नाम का एक स्वतन्त्र प्रकरण रक्खा है ।

## ६९—अष्टविध सत्त्वविशाल-सर्गों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

आठों में उत्तर उत्तर देवसर्ग की अपेक्षा पूर्व पूर्व सर्ग सत्त्ववृद्धि के कारण श्रेष्ठ-श्रेणि में प्रतिष्ठित है । दूसरी दृष्टि से **ब्रह्म-प्राजापत्य-ऐन्द्र-पैत्र्य** इन चारों का एक विभाग है, **गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच**-इन चारों का एक विभाग है । अन्य दृष्टि ये **ब्रह्म-प्राजापत्य** का एक युग्म, **ऐन्द्र-पैत्र्य** का एक युग्म, **गन्धर्व-यक्ष**

का एक युग्म, एवं **राक्षस पिशाच** का एक युग्म है। चारों युग्मों में से आरम्भ के दो युग्मों का आक्रमण तो कादाचित्क है। शेष दोनों अवरयुग्म प्रायः उत्पात मचाते ही रहते हैं। **पिशाच** का माँस भाग पर आक्रमण होता है। यही बच्चों का "सूखा" ( सूखने की बीमारी ) कहलाता है। **राक्षस** का आक्रमण रुधिर पर होता है, रुधिर पीला, किंवा श्वेत होजाता है। '**यक्ष**' का आक्रमण इन्द्रियों पर होता है। इन्द्रियाँ अपना व्यापार अस्त व्यस्त करने लगतीं हैं। '**गन्धर्व**' का आक्रमण मन पर होता है, मन प्रलाप का अनुगामी बन जाता है। '**पितर**' का आक्रमण शुक्रस्थित महानात्मा पर होता है, संतान का निरोध हो जाता है, जिसकी कि अनेक चिकित्साओं में से '**पितृश्राद्ध**' भी एक अनिवार्य्य चिकित्सा मानी गई है। '**ऐन्द्र**' का आक्रमण बुद्धि पर होता है, बुद्धि का व्यवसायलक्षण समाधिभाव उच्छिन्न होजाता है। '**प्राजापत्य**' का आक्रमण योगमाया (प्रकृति) पर होता है, प्रकृति (स्वभाव) बिगड़ जाती है, स्वभाव चिड़चिड़ा होजाता है। '**ब्राह्म**' का आक्रमण अहंकृति पर होता है। मनुष्य अपना आपा ही खो बैठता है। इन दूषित आक्रमणों के साथ साथ अनुकूल अनुबन्ध–सामग्री के उपस्थति होजाने पर कभी कभी इनका आक्रमण काम की भी वस्तु बन जाता है। स्वयं वेद में एक ऐसे ही सदाक्रमण का उल्लेख मिलता है। उल्लेख यों है—

## ७०—कबन्ध अथर्वा के द्वारा पतञ्जल काप्य से प्रश्न, एवं तन्मूलक देवसर्ग का संस्मरण—

अरुणपुत्र सुप्रसिद्ध वैज्ञानिज्ञ **उद्दालक** कहते हैं कि, याज्ञवल्क्य ! हम ( उद्यालक ) काप्यमहर्षि के यहाँ यज्ञरहस्य के अध्ययन के लिए मद्रदेश में रहते थे। काप्य की स्त्री में गन्धर्व का आगमन होता रहता था। एक बार मेरे सामने हीं ( परकायप्रवेशकुशल ) गन्धर्वदेवता ऋषिपत्नी में प्रकट हुआ। मैंने उससे प्रश्न किया कि, तुम कौन हो ?। उत्तर मिला–मैं अथर्वा नाम के गन्धर्ववंश में उत्पन्न होने वाला, आथर्वण हूँ, और मेरा नाम **कबन्ध** है। आश्चर्य्य ! महा आश्चर्य्य !! अपने परिचय देने के अव्यवहितोत्तरकाल में हीं पतञ्जल काप्य से, एवं उस स्थान में रहने वाले याज्ञिकों से कबन्ध प्रश्न कर बैठा कि–"यदि आप जानते हैं, तो उस **सूत्र** (सूत्रात्मा) का स्वरूप बतलाइए, जिसमें यह लोक, परलोक, एवं सम्पूर्ण भूतसर्ग बद्ध हैं ?। पतञ्जल काप्य कहने लगे, भगवन् ! मैं यह नहीं जानता कि, वह सूत्रात्मा कौन है। कबन्ध ने दूसरा प्रश्न यह किया कि "उस **अन्तर्य्यामी** का क्या स्वरूप है, जो इस लोक, परलोक एवं सम्पूर्ण भूतवर्ग को (उनके हृदय में बैठा हुआ) नियन्त्रण में रखता है ?। पतञ्जल काप्य कबन्ध के इस दूसरे प्रश्न का भी उत्तर न दे सके। आगे जाकर कबन्ध कहने लगा कि, हे काप्य ! जो व्यक्ति उस सूत्रात्मा, और अन्तर्य्यामी को जानेगा, वही ब्रह्मवित् , लोकवित् , देववित् , वेदवित् यज्ञवित् , भूतवित् , आत्मवित्, एवं सर्ववित् कहलाएगा। और तुम्हें यह जानकर प्रसन्नता होगी कि, उन दोनों का स्वरूप मैं जानता हूँ।" ( शत १४।५।४।१। )।

## ७१—रजोविशालसर्ग का स्वरूप-समन्वय—

उक्त आख्यान से यह भी सिद्ध होता है कि, इन देवयोनियों में जन्म-मृत्यु, विवाह, सन्तति आदि मानुष-व्यवहार यथावत् प्रतिष्ठित हैं। इनमें प्रधानरूप से प्रकृति का सत्त्वभाग प्रतिष्ठित है। प्रकृति के ही अन्तर्य्यामी, सूत्रात्मा, ये दो विवर्त्त हैं, जैसा कि पूर्व में बतलाया जाचुका है। अतएव यह प्रजा प्रकृति के

अधिक सन्निकट रहती हुई प्रकृति के उक्त दोनों विवर्त्तों को जानने में विशेष समर्थ है। जब प्रकृति में रजोभाव की प्रधानता रहती है, सत्त्व और तम गौण बनते हुए रज के गर्भ में प्रविष्ट रहते हैं, तो उस दशा में रजःप्रधाना प्रकृति **मनुष्य-पशु-पक्षी-कृमि-कीट** इन पाँच रजोविशालसर्गों की जननी बनती है। यही **मध्यसर्ग** है। क्योंकि गुणत्रयी में रजोगुण मध्य-स्थानीय है। यही **"तिर्य्यक्सर्ग"** नाम से भी प्रसिद्ध है। इन पाँचों की चेतना का मूल आधार वायुतत्त्व ही है।

## ७२—तमोविशालसर्ग का स्वरूप-समन्वय—

तमोभावप्रधाना, सत्त्वरजोगर्भिता प्रकृति तमोविशालसर्ग की जननी बनती है। धातुवर्ग, ओषधि-वनस्पति से आरम्भ कर स्तम्ब पर्य्यन्त सम्पूर्ण प्रपञ्च तमोगुण-प्रधान है। यही प्रकृति का तीसरा भौतिक स्वरूप है। क्योंकि गुणत्रयी में तमोगुण मूल में प्रतिष्ठित है, अतएव इसे **मूलसर्ग** कहा जाता है।

## ७३—'चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः', और ब्रह्मादि स्तम्ब पर्य्यन्त सर्गों का संस्मरण—

ऊर्ध्वसर्ग सत्त्वानुबन्धी, किंवा सत्त्वप्रधान बनता हुआ, सत्त्वसम्बन्धी ज्ञानमूर्त्ति अव्यय का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ ज्ञानप्रधान है। अतएव इस सर्ग को हम ज्ञानयोगानुगामी कह सकते हैं। मध्यसर्ग रजोऽनुबन्धी, किंवा रजःप्रधान बनता हुआ रजः-सम्बन्धी क्रियामूर्त्ति महामायात्मक अक्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ क्रियाप्रधान है। अतएव इस मध्यसर्ग को ( मध्यस्थता के कारण ज्ञानार्थरूपा उभय सम्पत्ति से युक्त रहने के कारण ) भक्तियोगानुगामी कह सकते हैं। मूलसर्ग तमोऽनुबन्धी, किंवा तमः-प्रधान बनता हुआ तमः-सम्बन्धी अर्थमूर्त्ति योगमायात्मक क्षर का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ अर्थप्रधान है। अतएव इसे हम कर्म्मयोगानुगामी मान सकते हैं। **ब्रह्म** से आरम्भ कर **स्तम्ब** * पर्य्यन्त व्याप्त रहने वाला यह प्राकृतिक सर्ग सम्भूय १४ भागों में विभक्त है। यही सांख्यशास्त्र का—"**चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः**" है। इन चौदहों में भी अवान्तर तारतम्य है।

## ७४—सत्त्वविशालसर्गानुगता ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योगत्रयी—

सत्त्वविशाल अष्टविध देवसर्ग इतर दोनों सर्गों की अपेक्षा जहाँ ज्ञानप्रधान बनता हुआ ज्ञानयोग का अनुगामी है, वहाँ अपने पारस्परिक भेद के कारण इनमें भी तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है। **ब्रह्म-प्रजापति** नाम के प्रथम युग्म में सत्त्व की प्रधानता है, **इन्द्र** एवं **पितर** में रज की प्रधानता है, एवं **गन्धर्वादि** चारों में तम की प्रधानता है। सत्त्वप्रधान प्रथम युग्म ज्ञानयोगानुगामी है, रजःप्रधान द्वितीय-युग्म भक्तियोगानुगामी है, एवं तमःप्रधान चतुर्थयुग्म कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार **सत्त्व-रज-तम** के क्रमिक सम्बन्ध से इन सत्त्वविशाल, एवं ज्ञानयोगानुगामी देवसर्गों में भी अवान्तर तीन भेद हो जाते हैं।

---

* पानी में काई के रूप से प्रतिष्ठित शैवाल का मौलिक रूप ही "**स्तम्ब**" है।

## ७५——रजोविशालसर्गानुगता ज्ञान–भक्ति–कर्म्म- योगत्रयी—

मनुष्य–पशु–पक्षी–कृमि-कीट, इन रजोविशाल, अतएव भक्तियोगानुगामी तिर्यक्सर्गों में भी यही बात है। सत्त्वप्रधान मनुष्य ज्ञानयोगानुगामी है, रजःप्रधान–पशुपक्षी–युग्म भक्तियोगानुगामी है, एवं तमःप्रधान कृमि-कीट-युग्म कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व–रज–स्तम के क्रमिक विकास से इन रजोविशाल, अतएव भक्ति–योगानुगामी तिर्य्यक्सर्गों में भी तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है।

## ७६—तमोविशालसर्गानुगता ज्ञान–भक्ति–कर्म्म–योगत्रयी—

धातु-ओषधि वनस्पति–स्तम्ब–लक्षण तमोविशाल, अतएव कर्म्मयोगानुगामी मूलसर्ग में भी व्यवस्था–साम्य है। सत्त्वप्रधान ओषधि-वनस्पतिवर्ग ज्ञानयोगानुगामी है, रजःप्रधान स्तम्ब भक्तियोगानुगामी है, एवं तमःप्रधान धातुवर्ग कर्म्मयोगानुगामी है। इसप्रकार सत्त्व–रज–स्तम के तारतम्य से तमोविशाल, अतएव कर्म्मयोगानुगामी इस मूलसर्ग में भी तीनों योगों का भोग सिद्ध हो जाता है, जैसा कि निम्नलिखित तालिकाओं से स्पष्ट है।

यद्यपि सांख्य ने १४ भूतसर्गों का **अष्टविकल्प दैवसर्ग**, पञ्चधा विभक्त [ पशु–पक्षी–सर्प–कीट–स्थावर ] **तैर्य्यक्सर्ग**, एकविध **मानुषसर्ग**, इस क्रम से विभाजन किया है। परन्तु विज्ञानदृष्टि को प्रधानता देते हुए हमने गुणविवेक की दृष्टि से देवताओं को एक वर्ग में मानते हुए इनका स्वतन्त्र विभाग माना है, चेतन-प्राणियों की साम्यदृष्टि से **मनुष्य–पशु–पक्षी–कृमि कीट** इन पाँचों का स्वतन्त्र विभाग माना है। सर्प के स्थान में सर्पविध कृमियों के संग्रह के लिए **'कृमि'** शब्द ही अधिक उपयुक्त समझा है। **ओषध्यादि स्थावर विभाग** को स्वतन्त्र माना है। यदि सांख्यमतानुसार ही इस सर्ग का विचार किया जाता है, तो निम्नलिखित तालिका हमारे सामने आती है—

## चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः–सांख्याभिमतः––

देवसर्गः— { ब्रह्मा[१], प्रजापतिः[२] इन्द्रः[३], पितरः[४] / गन्धर्वः[५], यक्षः[६], राक्षसः[७], पिशाचः[८] } –सत्त्वविशालसर्गः—ऊर्ध्वसर्गः–८

—*—

मनुष्यसर्गः–{ ब्रा० क्ष० वै० शूद्रभेदभिन्नो मनुष्यः[१] } –रजोविशालसर्गः––मध्यसर्गः–१

—*—

तिर्य्यक्सर्गः–{ स्थावराः[१], स्तम्बाः[२], कीटाः[३], पशवः[४], पक्षिणः[५] } –तमोविशालसर्गः–मूलसर्गः–५

चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः

—*—

१–चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः—(संशोधितः)

१—

१—ब्रह्म (१) (१)
२—प्रजापतिः (२) (२)
३—इन्द्रः (१) (३)
४—पितरः (२) (४)
५—गन्धर्वः (१) (१)
६—यक्षः (१) (२)
७—राक्षसः (१) (३)
८—पिशाचः (२) (४)

ऊर्ध्वं——सत्त्वविशालः

२—

९—मनुष्यः (१) (१)
१०—पशुः (२) (१)
११—पक्षी (३) (२)
१२—कीटः (१) (१)
१३—कृमिः (२) (२)

मध्ये——रजोविशालः

३—

१४—स्तम्बवर्गः

तमोविशालश्च मूलतः—सर्गः

आब्रह्म ... स्तम्बपर्यन्तः

—ज्ञानयोगानुगामी

—भक्तियोगानुगामी

—कर्म्मयोगानुगामी

## २-सत्त्वविशालो देवसर्गः—(ज्ञानयोगानुगतः—

सत्त्वव्याप्तिः

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—ब्रह्मा<br>२—प्रजापतिः | सत्त्वानुगतौ-ज्ञाननिष्ठौ—ज्ञानयोयानुगतौ | ज्ञानयोगानुगताः--देवाः--सौम्याः | सत्त्वविशालाः |
| १—इन्द्रः<br>२—पितरः | रजोऽनुगतौ-भक्तौ—भक्तियोगानुगतौ | | |
| १—गन्धर्वः<br>२—यक्षः<br>३—राक्षसः<br>४—पिशाचः | तमोऽनुगताः-कर्मठाः-कर्म्मयोगानुगताः | | |

——*——

## ३-रजोविशालो तिर्य्यक्-सर्गः—(भक्तियोगानुगतः)—

रजोव्याप्तिः

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—मनुष्याः | सत्त्वानुगताः—ज्ञाननिष्ठाः—ज्ञानयोगानुगताः | भक्तियोगानुगताः प्राणिनः--वायव्याः | रजोविशालाः |
| १—पशवः<br>२—पक्षिणः | रजोऽनुगताः-भक्ताः—भक्तियोगानुगताः | | |
| १—कृमयः<br>२—कीटाः | तमोऽनुगताः-कर्म्मठाः—कर्म्मयोगानुगताः | | |

——*——

## ४-तमोविशालः स्थावरसर्गः--(कर्म्मयोगानुगतः--

तमोव्याप्तिः

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—ओषधयः<br>२—वनस्पतयः | सत्त्वानुगताः--ज्ञानयोगानुगताः | कर्म्मयोगानुगताः--अजीवाः-- | आग्नेयाः तमोविशालाः |
| १—स्तम्बशैवालादयः | रजोऽनुगताः—भक्तियोगानुगताः | | |
| १—धातवः, अन्येच पाषाणादयः | तमोऽनुगताः-कर्म्मयोगानुगताः | | |

——*——

## ७७–पृथ्व्यनुगत 'भूत' तत्त्व, तदनुगता भौतिकी प्रजा, एवं स्तौम्यलोकात्मक-पार्थिव-भूत-सर्ग की चतुर्दशविधता का समन्वय—

जिस विज्ञानदृष्टि के आधार पर सांख्याभिमत भूतसर्ग का उक्त स्वरूप-संशोधन हुआ है, उस विज्ञानदृष्टि से इस भूतसर्ग को हम **ससंज्ञ–अन्तःसंज्ञ–असंज्ञ**, इन तीन भागों में विभक्त करेंगे। ये ही तीनों क्रमशः **चेतनसर्ग, अर्द्धचेतनसर्ग, अचेतनसर्ग** इन नामों से, एवं **त्र्यात्मक, द्व्यात्मक, ऐकात्मक,** नामों से भी व्यवहृत किए जासकते हैं। त्र्यात्मक चेतनसर्ग **"जीव"** नामक जीववर्ग है। द्व्यात्मक, अर्द्धचेतनवर्ग **"मूल"** नामक जीववर्ग है। एवं एकात्मक अचेतनवर्ग **"धातु"** नामक जीववर्ग है। विज्ञान-सिद्धान्त के अनुसार तीनों हीं सर्ग स्तौम्यत्रिलोकी से सम्बन्ध रखते हुए पार्थिव हैं। पृथिवी क्योंकि भूतसमयी है, अतएव चतुर्दशविध इस पार्थिवसर्ग को हम अवश्य ही **'भूतसर्ग ( भूतसृष्टि–पार्थिवप्रजा )** कह सकते हैं।

## ७८–दुरत्यया, दुर्विज्ञेया सर्गपरम्परा, एवं उसके 'भाव–गुण–विकार' नामक तीन विवर्त्तों का संस्मरण—

जब प्रकृति ही दुरत्यया होती हुई दुर्विज्ञैया है, तो प्रकृति से उत्पन्न सर्ग कैसे सुविज्ञेय रह सकते हैं। इन सर्गों की दुर्विज्ञेयता **भाव-गुण–विकार** भेद से तीन भागों में विभक्त हैं। **भावसृष्टि अव्ययसृष्टि है,** इसे ही **मानसीसृष्टि** भी कहा जाता है। **गुणसृष्टि अक्षरसृष्टि है,** इसे ही **प्राकृतिकसृष्टि** भी कहा जाता है। **विकारसृष्टि क्षरसृष्टि है,** यही **मैथुनीसृष्टि, याज्ञिकीसृष्टि, वैकारिकीसृष्टि, अदितिसृष्टि, पार्थिवीसृष्टि, भूतसृष्टि, मायिकसृष्टि, कश्यपसृष्टि, त्रिदेवसृष्टि, त्रिगुणसृष्टि** आदि विविध नामों से प्रसिद्ध है। इस त्रिगुणात्मिका **क्षरसृष्टि** का एकमात्र पार्थिव द्यावापृथिवी से ही सम्बन्ध है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर भगवान् ने कहा है—

> न तदस्ति पृथिव्यां वा दिवि देवेषु वा पुनः।
> सत्त्वं प्रकृतिजैर्मुक्तं यदेभिः स्यात्त्रिभिर्गुणैः॥
>
> —गीता

## ७९–त्रिगुणात्मिका प्रकृति की विश्वव्यापकता, एवं उसके भाव–गुण–विकार–नामक तीन महिमाविवर्त्त—

**अव्ययानुगता मानसीसृष्टि** की विकासभूमि **अव्यक्त–स्वयम्भू, एवं महत् परमेष्ठी** है। **ऋषि** [ मौलिकप्राण ], और **चार मनु** हीं इस भावात्मिका सृष्टि के प्रधान विवर्त्त हैं, जैसाकि–**'महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा। भवन्ति भावा भूतानां मत्त** [ अव्ययतः ] **एव पृथग्विधाः'** इत्यादि गीतासिद्धान्त से स्पष्ट है। **अक्षरानुगता गुणसृष्टि** की विकासभूमि विश्वकेन्द्रस्थ सूर्य्य है। त्रिगुणभाव का [अपने दर्शपूर्णमास यज्ञ से ] स्वरूप समर्पक यही है, जैसाकि पूर्व में विस्तार से बतलाया जाचुका है। तन्मात्रारूप गुणों का उपक्रम यही स्थान है। **क्षरानुगता विकारसृष्टि** की विकासभूमि चन्द्रगर्भिता पृथिवी है। क्षर अक्षर का ही मर्त्यांश है। अतएव **'प्रकृति'** शब्द से दोनों गृहीत हैं। प्रकृति के ही अमृतप्रधान अक्षरभाग से गुणसृष्टि होती है, प्रकृति के ही मर्त्यप्रधान क्षरभाग से गुणसृष्टि होती है, एवं प्रकृति के ही मर्त्यप्रधान क्षरभाग से

विकारसृष्टि होती है, जैसाकि--'विकारांश्च गुणांश्चैतान् विद्धि प्रकृति-सम्भवान्' इत्यादि गीता-वचन से स्पष्ट है।

## ८०--सत्त्व--रज--स्तमो--गुणात्मिका प्रकृति के विश्वानुबन्धी 'परम--मध्यम--अवम--' नामक तीन धामों का संस्मरण—

निष्कर्ष यही हुआ कि, पञ्चपर्वात्मिका विश्वसृष्टि को हम सत्त्वानुगता अव्ययसृष्टि, रजोऽनुगता अक्षरसृष्टि, एवं तमोऽनुगता क्षरसृष्टि के भेद से तीन भागों में विभक्त करसकते हैं। यही विश्वसृष्टि का मौलिक विभाग है। स्वयम्भू-परमेष्ठी की समष्टि परमधाम है, चन्द्रमा-पृथिवी की समष्टि अवमधाम है, एवं सूर्य्य मध्यमधाम है। 'तस्मायत् किंचार्वाचीनमादित्यात् सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्' इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सूर्य्य से नीचे नीचे का विवर्त्त मर्त्यप्रधान है। ऊपर का भाग अमृतप्रधान है। 'निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च' इस यजुःश्रुति के अनुसार मध्यस्थ सूर्य्य दोनों का संयोजक बनता हुआ अमृतमृत्युमय है। अमृत-प्रधान परमधाम ÷ में अमृतप्रधान, सत्त्वमूर्त्ति अव्यय की प्रधानता है। मर्त्यप्रधान अवमधाम में मर्त्य--प्रधान, तमोमूर्त्ति क्षर की प्रधानता है, एवं उभयप्रधान मध्यमधाम में उभयप्रधान, रजोमूर्त्ति अक्षर की प्रधानता है।

## ८१—त्रिधामानुगत त्रिविध सर्ग, 'पुरुष-महामाया-योगमाया'-निबन्धना-सर्गत्रयी का विस्तार, एवं तालिका के द्वारा तत्समन्वय-प्रयास—

परमधाम ज्ञानयोगानुयायी है, मध्यमधाम भक्तियोगानुयायी है, एवं अवमधाम कर्म्मयोगानुयायी है। तीनों क्रमशः भाव-गुण-विकार-सृष्टियों के अधिष्ठाता बने हुए हैं। विज्ञान-दृष्टि से भावसर्ग सत्त्ववि-शाल है, गुणसर्ग रजोविशाल है, एवं विकारसर्ग तमोविशाल है। सत्त्वविशालसर्ग का स्वयं पुरुष से सम्बन्ध है, रजोविशालसर्ग का महामाया [अक्षर] से सम्बन्ध है, एवं तमोविशालसर्ग का योगमाया [क्षर] से सम्बन्ध है। तारतम्य से त्रिगुणात्मिका बनती हुई भी क्षररूपा योगमाया तमः-प्रधाना ही मानी जायगी। कारण-भगवान् ने योगमाया को आवरण * करने वाली बतलाया है, एवं आवरण करना एकमात्र तमोगुण का ही स्वाभाविक धर्म्म है। आपके सांख्याभिमत सत्त्व-रज-स्तमो-विशालसर्गों का विज्ञान-सिद्ध क्षरप्रधान योगमायानुबन्धी केवल तमोविशालसर्ग में ही अन्तर्भाव है, जैसा कि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट है।

---

÷ स वेदैतत् परमं ब्रह्म धाम ( उपनिषत् )
यद् गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम। (गीता)

* "नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमाया समावृतः" (गीता)

## विज्ञानाभिमत त्रिविध सर्ग—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १– | (१) १–स्वयम्भूः<br>(२) २–परमेष्ठी | परमधाम (अव्ययविकासभूमिः)—सत्त्वानुगतममृतम् | पञ्चपर्वा—विश्वम् |
| २– | (३) १–सूर्य्यः | मध्यमधाम (अक्षरविकासभूमिः)–रजोऽनुगतौ अमृतमृत्यू | |
| ३– | (४) १–चन्द्रमाः<br>(५) २–पृथिवी | अवमधाम (क्षरविकासभूमिः)—तमोऽनुगतं मर्त्यम् | |

—*—

| | |
|---|---|
| १–सत्त्वानुगतेनाव्ययेन—भावसृष्टिः (ऋषयः–मानवाः-पितरः–असुराः | सर्वसर्गसमष्टिः |
| २–रजोऽनुगतेनाक्षरेण–गुणसृष्टिः (पञ्चतन्मात्राः) | |
| ३–तमोऽनुगतेन क्षरेण–विकारसृष्टिः (चतुर्द्दशविधो भूतसर्गः) | |

—*—

१–सत्त्वविशालो—ज्ञानानुगतो—भावसर्गः—ज्ञानयोगानुगतः (भावसृष्टिः)

२–रजोविशालो—क्रियानुगतो—गुणसर्गः—भक्तियोगानुगतः (प्राणसृष्टिः)

३–तमोविशालोऽ–र्थानुगतो——विकारसर्गः–कर्म्मयोगानुगतः (मैथुनीसृष्टिः)

—*—

१–अव्यक्तमहत्सृष्टिः (स्वायम्भुवी—पारमेष्ठिनी)—पुरुषानुगता—निर्गुणा सृष्टिः

२–व्यक्ताव्यक्तसृष्टिः (सौरी) —महामायानुगता-गुणात्मिका सृष्टिः

३-व्यक्तसृष्टिः (चान्द्रमसी पार्थिवी) —योगमायानुगता-त्रिगुणात्मिका सृष्टिः

—*—

## ८२ – त्रिविध-सर्गानुगता पार्थिवी–त्रिलोकी, एवं तदनुगत चौदह प्रकार का भूत-सर्ग –

वैज्ञानिकी सृष्टिधारा की मीमांसा को छोड़िए। प्रस्तुत है सांख्याभिमत चतुर्द्दशविध भूतसर्ग का वैज्ञानिक विचार। वही अत्र मीमांस्य है। यह पूर्णरूपेण लक्ष्य में रखना चाहिए कि, इस सर्ग का केवल **चन्द्रगर्भिता पृथिवी** से ही सम्बन्ध है। पृथिवी के **चित्य-चितेनिधेय** भेद से दो विवर्त्त माने गए हैं। संक्षेप में इस सम्बन्ध में यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि, पिण्डपृथिवी के केन्द्र से निकल कर २१ वें स्तोम पर्य्यन्त व्याप्त प्राणाग्निमय मण्डल ही चितेनिधेया पृथिवी है। इसके त्रिवृत् (९), पञ्चदश (१५) एकविंश (२१) ये तीन विभाग हैं। त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इस पृथिवी का पृथिवीलोक है, पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इसका अन्तरिक्षलोक है, एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्राणमण्डल इसका द्युलोक है। इसप्रकार केवल स्तोमभेद से पृथिवी में हीं तीनों लोकों का भोग सिद्ध होजाता है। विज्ञानभाषा में यज्ञपृथिवीरूपा यही त्रिलोकी **"स्तोम्यात्रिलोकी"** नाम से प्रसिद्ध है। इसे ही **'अदितिपृथिवी'** भी कहा जाता है। यही ब्राह्मणग्रन्थों की **"द्यावापृथिवी"** है। **पृथिवी माता है, द्यु पिता है। पृथिवी योनि है, द्यु रेतोधा है**, पार्थिव–**द्यु रस रेत है**। तीनों के समन्वय से ही चतुर्द्दशविध भूतसर्गों की अभिव्यक्ति हुई है।

## ८३—त्रैलोक्यदेवताओं का तानूनप्त्र, तन्निबन्धन सर्वज्ञ, हिरण्यगर्भ, विराट्–नामक त्रैलोक्य-देवता, एवं इनकी ज्ञान-क्रिया–अर्थ–रूपता का समन्वय—

त्रिवृत्पृथिवी अग्निप्रधान है। यह पार्थिव प्राणाग्नि अर्थशक्ति का अधिष्ठाता है। पञ्चदश अन्तरिक्ष वायुप्रधान है। यह क्रियाशक्ति का अधिष्ठाता है। एकविंश द्युलोक इन्द्रप्रधान है। यह ज्ञानशक्ति का अधिष्ठाता है। इन तीनों त्रैलोक्य-देवताओं का परस्पर **तानूनप्त्र [संगमन]** होता है। फलतः तीनों तीनों शक्तियों से युक्त होजाते हैं, केवल प्रधानता अप्रधानता का तारतम्य रहता है। ज्ञानशक्तियुत इन्द्र, क्रियाशक्तियुत वायु, इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला, अतएव इन्द्र-वायु-अग्नि–मूर्त्ति-अर्थशक्तियुत अग्नि **"विराट्"** नाम से प्रसिद्ध है। यही **"मूलात्मा"** **"विष्णु"** इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। अर्थशक्तियुत अग्नि, ज्ञानशक्तियुत इन्द्र, इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला, अतएव अग्नि-इन्द्र-वायुमूर्त्ति क्रियाशक्तियुत वायु **"हिरण्यगर्भ"** नाम से प्रसिद्ध है। यही **"हंसात्मा"***–**"ब्रह्मा"** आदि नामों से प्रसिद्ध है। अर्थशक्तियुत अग्नि, क्रियाशक्तियुत वायु, इन दोनों को अपने गर्भ में रखने वाला, अतएव अग्नि-वायु-इन्द्रमूर्त्ति ज्ञानशक्तियुत इन्द्र **"सर्वज्ञ"** नाम से प्रसिद्ध है। यही **"इन्द्रात्मा"** **"शिव"** इत्यादि नामों से भी प्रसिद्ध है। तानूनप्त्र के कारण यद्यपि तीनों हीं तीनों शक्तियों से युक्त हैं, परन्तु क्रमशः **अग्नि-वायु-इन्द्र** की प्रधानता से तीनों क्रमशः **अर्थ-क्रिया-ज्ञान**-प्रधान ही बन रहे हैं।

---

* गयाश्राद्धानुगामी प्रेत हंसात्मा को इस हंसात्मा से सर्वथा पृथक् समझना चाहिए।

## ८४—सर्वज्ञानुगत संसज्ञसर्ग, हिरण्यगर्भानुगत अन्तःसंज्ञसर्ग, विराडनुगत असंज्ञसर्ग–भेद से त्रिविध–सर्गों का समन्वय, एवं तालिका–माध्यम से सर्गत्रयी का स्वरूप–व्यवच्छेद—

अर्थ का क्षर से सम्बन्ध है, अव्यय की क्षरानुगता वाक् से सम्बन्ध है, एवं यही तमोभाव का अधिष्ठाता है। अतएव तत्प्रधान अर्थमूर्त्ति विराट् विष्णु को हम तमोऽनुबन्धी कर्मयोग का अध्यक्ष कह सकते हैं। क्रिया का अक्षर से सम्बन्ध है, अव्यय के अक्षरानुगत प्राण से सम्बन्ध है, एवं यही रजोभाव का अधिष्ठाता है। अतएव तत्प्रधान क्रियामूर्त्ति हिरण्यगर्भ ब्रह्मा को हम रजोऽनुबन्धी भक्तियोग का अध्यक्ष मान सकते हैं। ज्ञान का अव्यय से सम्बन्ध है, अव्ययानुगत मन से सम्बन्ध है, एवं यही सत्त्वभाव का अधिष्ठाता है। अतएव तत्प्रधान ज्ञानमूर्त्ति सर्वज्ञ शिव को हम सत्त्वानुबन्धी ज्ञानयोग का प्रवर्त्तक कह सकते हैं-"**ज्ञानमिच्छेन्महेश्वरात्**"। तीनों लोकों के अधिष्ठाता ये ही तीनों देवता **संसज्ञ-अन्तःसंज्ञ-असंज्ञ** इन तीन भूतसर्गों के प्रवर्त्तक बनते हैं, जैसाकि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है।

महापृथिवी —*— स्तोमत्रिलोकी–पार्थिवी:

१–त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नं—प्राणमण्डलम्—अग्निमयम्—(पृथिवी)
२–पञ्चदशस्तोमावच्छिन्नं--प्राणमण्डलम्—वायुमयम्—(अन्तरिक्षम्)
३–एकविंशस्तोमावच्छिन्नं--प्राणमण्डलम्—इन्द्रमयम्—(द्यौः)

} चन्द्रगर्भिता–पृथिवी

—:—*—:—

१–अग्निः (अर्थमयः)—पार्थिवः——वाङ्मयः——क्षरानुगतः।
२–वायुः (क्रियामयः)—आन्तरिक्ष्यः-प्राणमयः—-अक्षरानुगतः।
३–इन्द्रः (ज्ञानमयः)—दिव्यः——मनोमयः——अव्ययानुगतः।

} **विश्वेदेवाः**

——*——

१–इन्द्रः (ज्ञानम्)—मनः—अव्ययः—सत्त्वम्
१ २–वायुः (क्रिया)—प्राणः—अक्षरः – रजः
३–अग्निः (अर्थः)—वाक्—क्षरः—तमः

} अग्निवायुगर्भितः-"इन्द्रः" इन्द्रात्मा सर्वज्ञः-शिवः

——*——

| | |
|---|---|
| १-वायुः (क्रिया)—प्राणः—अक्षरः—रजः | अग्नीन्द्रगर्भितः-"वायुः" हंसात्मा |
| २ २--इन्द्रः (ज्ञानम्)—मनः—अव्ययः—सत्त्वम् | हिरण्यगर्भः-ब्रह्मा |
| ३--अग्निः (अर्थः)—वाक्—क्षरः—-तमः | |

—-—*—-—

| | |
|---|---|
| १-अग्निः (अर्थः) वाक् —क्षरः—तमः | इन्द्रवायुगर्भितः"अग्निः" मूलात्मा |
| ३ २-वायुः (क्रिया) प्राणः—अक्षरः--रजः | विराट्-विष्णुः |
| ३-इन्द्रः (ज्ञानम् , मनः— अव्ययः--सत्त्वम् | |

—-—*—-—

१-सर्वज्ञः—-शिवः—दिव्यः——दिव्यसर्गाधिष्ठाता —सत्त्वमूर्त्तिः

२-हिरण्यगर्भः-ब्रह्मा—आन्तरिक्ष्यः—-आन्तरिक्ष्यसर्गाधिष्ठाता-रजोमूर्त्तिः

३-विराट्—-विष्णुः-पार्थिवः——पार्थिवसर्गाधिष्ठाता—-तमोमूर्त्तिः

——*——

१-सत्त्वमूर्त्तिः शिवः—सत्वविशालसर्गप्रवर्त्तकः—ज्ञानयोगाधिष्ठाता-—ससंज्ञभूतसर्गाणाञ्च ।

२-रजोमूर्त्तिर्ब्रह्मा—-रजोविशालसर्गप्रवर्त्तकः —भक्तियोगाधिष्ठाता-—अन्तःसज्ञभूतसर्गाणाञ्च ।

३--तमोमूर्त्तिर्विष्णुः—तमोविशालसर्गप्रवर्त्तकः—कर्म्मयोगाधिष्ठाता—असंज्ञभूतसर्गाणाञ्च ।

——*——

## ८५—इन्द्रात्मलक्षण सर्वज्ञ शिव से अनुप्राणित त्र्यात्मक-सत्त्वविशाल-ससंज्ञ-सर्ग का स्वरूप-परिचय-(सत्त्वविशालसर्गस्त्र्यात्मकः-दिव्यः-(१)—

चतुर्दशविध भूतसर्गों की मूलप्रतिष्ठा का दिगदर्शन कराया गया। अब क्रमशः-तीनों के अवान्तर विभागों का विवेचन करते हुए तीनों के स्वरूपों की मीमांसा प्रस्तुत की जाती है। क्रमप्राप्त पहिले सत्त्वमूर्त्ति, सत्त्व-विशालसर्ग के प्रवर्त्तक सर्वज्ञ इन्द्रात्मा शिव से सम्बन्ध रखने वाले **ससंज्ञसर्ग** का ही विचार कीजिए।

**'संसज्ञ'** उस सर्ग का नाम है, जिस में ज्ञानभाग ( चिदंश ) की अभिव्यक्ति--प्राधान्य के साथ साथ क्रिया, एवं अर्थशक्ति का भी विकास रहे। दूसरे शब्दों में यों समझिए कि, जिस जीव में ज्ञानप्रधान सर्वज्ञ, क्रियाप्रधान हिरण्यगर्भ, एवं अर्थप्रधान विराट्, इन तीनों आधिदैविक आत्माओं का, किंवा एक ही आत्मा के इन तीनों विवर्तों का समावेश रहेगा, समावेश नहीं ( क्योंकि समावेश तो त्रिवृद्भाव के कारण सब में है ), अपितु अभिव्यक्ति रहेगी, वही **'संसज्ञजीव'** कहलाएगा। एवं उसे ही हम **"चेतन"** कहेंगे।

यह चेतनसर्ग चान्द्र सोम, तथा दिव्य इन्द्र के भेद से दो भागों में विभक्त है। पाठकों को स्मरण होगा कि, हमने सचन्द्रा पृथिवी को भूतसर्ग की प्रवर्तिका बतलाया था। जिन चेतनजीवों में चान्द्रसोम की प्रधानता रहती है, उन्हें **'देवता'** कहा जाता है, और ये पूर्वकथनानुसार **ब्रह्म-प्रजापति** आदि भेद से आठ भागों में विभक्त हैं। जिनमें **चान्द्रप्राण** गौण, एवं इन्द्रप्राण मुख्य रहता है, वही दूसरा चेतनवर्ग है। इसके **मनुष्य पशु-पक्षी-कीट-क्रमि,** ये पाँच विभाग हैं।

पाचों पें भी क्रमिक, ज्ञानवृद्धि है, यह बतलाया ही जाचुका है। क्रमि के **सहस्रपात्-शतपाद्-षोडशपात्** आदि अनेक भेद हैं। इनमें चेतना की अभिव्यक्ति स्वल्पमात्रा में है। पार्थिव आकर्षण अधिक है, ज्ञानप्रद इन्द्र की मात्रा स्वल्प है। अतएव ये भूपृष्ठ पर रेंगते हुए ही चलते हैं। भूपृष्ठ को छोड़कर अधर उठ जाना इन की शक्ति के बाहिर है। **भ्रमर-मक्षिका-मशक-**आदि वे सब प्राणी **कीट** कहलावेंगे, जो भूपृष्ठ के साथ साथ निरावलम्ब भी रहसकते है। क्रमि की अपेक्षा इन में चेतना की अधिक अभिव्यक्ति हुई। परिणामतः पार्थिव-आकर्षण शिथिल हुआ। क्रमिके अनन्तर **पक्षियों** का स्थान है। पक्षी में और अधिक चेतना आई। पक्षी का मस्तकभाग द्युलोकस्थ इन्द्राकर्षण से थोड़ा ऊँचा होगया, पृष्ठभाग नीचा रहा। यहाँतक तो एक क्रम चला। अब यहाँ से पशु में क्रम बदल गया। पार्थिव, एवं सौर आकर्षण समानभाव में परिणत होगया। पक्षी के मस्तक-पृष्ठ भाग जहाँ ऊर्ध्व-अधः थे, वहाँ पशु के मस्तक-पृष्ठभाग समान धरातल पर आगए। आगे फिर क्रम बदला। मनुष्य में चेतना की पूर्ण अभिव्यक्ति होगई। फलतः इसके आगे का मस्तकभाग पार्थिव आकर्षण से विमुक्त होता हुआ सौर इन्द्र की ओर वितत होकर ( तन कर ) खड़ा होगया। परन्तु इसके शरीर में मिट्टी का भाग अधिक रहा, अतएव यह भूपृष्ठ को न छोड़सका। इसी आधारभाव के लिए इसे पैरों की अपेक्षा हुई—**"पद्भ्यां भूमिं प्रतिष्ठितः"**। आगे आकर सोम की वृद्धि से चेतना में और भी अधिक वृद्धि हुई। सोम चिद्ग्राहक **'ध्रीध्र'** पदार्थ है। यही चित् को अपने गर्भ में धारण कर प्राणात्मक इन्द्र को **प्राज्ञ**, किंवा **सर्वज्ञ** बनाता है। क्योंकि सोम की वृद्धि से चेतना की अधिक अभिव्यक्ति हुई, अतएव वह चेतनसर्ग पार्थिव आकर्षण से सर्वथा मुक्त होगया। उसे पैरों की आवश्यकता नहीं रही। आवश्यकता पड़ने पर सब प्रकार के शरीर धारण कर लेना इस का जन्म--सिद्ध धर्म्म बन गया। क्रमि-कीटादि की भाँति इन आठ देवियोंनियों में भी चेतना की क्रमिक अभिव्यक्ति हुई, जिस का कि विस्तार करना सर्वथा अप्राकृत होगा। इसप्रकार-चान्द्र सोम,--और दिव्य इन्द्रके तारतम्य से चेतन-सर्ग दो भागों विभक्त होगया। पहिला सर्ग आठ भागों में विभक्त हुआ, दूसरा ५ भागों में। सम्भूय सत्त्व--विशाल चेतनसर्ग के १३ विवर्त्त होगए। इसे हम **दिव्यसर्ग** ही कहेंगे। विराट् का अंश यहाँ **'वैश्वानर'** कहलाया, हिरण्यगर्भ का अंश **'तैजस'** कहलाया, एवं सर्वज्ञ का अंश **'प्राज्ञ'** कहलाया।

इन तीन आत्म-विवर्त्तों के कारण ही यह ससंज्ञ--सत्त्वविशालसर्ग "त्र्यात्मक" सम्बोधन का अधिकारी बना ।

## ८६–वाय्वात्मलक्षण हिरण्यगर्भ ब्रह्मा से अनुप्राणित द्व्यात्मक-रजोविशाल-अन्तःसंज्ञ-सर्ग का स्वरूप-परिचय (रजोविशालसर्गः--द्व्यात्मकः--आन्तरिक्ष्यः-(२)—

पार्थिवभाग की अधिकता से जीवों में चेतनांश अभिभूत होगया ( दब गया ), वे ही जीव "**अन्तः--संज्ञ**" नाम से प्रसिद्ध हुए । इन में आन्तरिक्ष्य हिरण्यगर्भ ब्रह्मा के, एवं पार्थिव विराट् विष्णु के प्रत्यशों की ही प्रधानता रही । सर्वज्ञ के तिरोभावलक्षण अभाव से ये पृथिवी के मूल को न छोड़सके। विराट् के द्वारा इनके शरीर का निर्म्माण हुआ, एवं हिरण्यगर्भांशभूत तैजसवायु के द्वारा इन में ऊर्ध्वगमन--लक्षण गतिभाव का विकास हुआ । हिरण्यगर्भांशभूत तैजसवायु के विकास से ये बढ़ तो अवश्य गए, परन्तु मूल ( भूगर्भ ) को न छोड़सके । अतएव इन्हें **मूलजीव** कहा गया । यद्यपि अमरवल्ली आदि कुछ एक वल्लियाँ अवश्य ही ऐसी हैं, जो वृक्षों पर विना पृथिवीमूल के भी व्याप्त होजातीं हैं । परन्तु इन में भी पूर्वदेश त्याग--उत्तर प्रदेशसंयोग--लक्षणा--प्राज्ञानुगता गति का तो अभाव ही है । अतएव इन को भी निर्म्मूल नहीं माना जासकता । इन मूलजीवों का आरम्भ स्तम्ब से होता है, एवं समाप्ति वृक्षों पर होती है । **स्तम्ब–कुश-काश-वल्ली-गुल्म-लता-तृण-उलुप-शुपक-वृक्ष** आदि अनेक विवर्त्तों में ये अन्तःसंज्ञ विभक्त हैं । इनमें केवल त्वगिन्द्रिय का ही विकास रहता है । जो अवस्था स्वप्नावस्था में मानव की रहती है, वही अवस्था इन अन्तः-संज्ञ जीवों की है । स्वप्न में हमारी **संज्ञा (प्रज्ञानमनोऽनुगत चिदंश)** अन्तर्मुख रहती है, एवमेव इनकी चेतना सदा अन्तर्मुख ही रहती है । अतएव इन्हें—"**अन्तःसंज्ञ**" कहा जाता है । त्वगिन्द्रिय के विकास के द्वारा ही इनमें **श्रवण-दर्शन-हसन-गन्ध--ग्रहणादि व्यापार होते हैं** । इसी के द्वारा इन्हें सुख-दुःखानुभव हुआ करता है । परन्तु जिसप्रकार स्वाप्न दुःख--सुखों--के प्रतीकार में हम असमर्थ रहते हैं, एवमेव स्वप्नावस्था से नित्ययुक्त ये अन्तःसंज्ञ जीव सुख--दुःख का अनुभव करते हुए भी इनके प्रतीकार में असमर्थ रहते हैं—"**अन्तःसंज्ञा भवत्येन्ते सुखदुःखसमन्विताः**" ( महाभारत ) ।

इनका प्रधान आत्मा रजोमूर्त्ति हिरण्यगर्भ ब्रह्मा (वायु) है, अतएव इन्हें हम पूर्वपरिभाषानुसार भक्तियोगानुमामी कहसकते हैं । इन में ज्ञान का भी आंशिक समावेश है, इसलिए तो ये अतःसंज्ञ हैं, अर्थ का भी समावेश है, इसलिए ये असंज्ञवत् हैं । सान्ध्य-अवस्था ही स्वप्नावस्था है । ज्ञानानुगता जाग्रदवस्था का इनमें अभाव है । उधर आप का भक्तियोग भी सान्ध्य ही माना गया है । ब्रह्मा का अन्तरिक्ष से सम्बन्ध है, अतवए इस अन्तःसंज्ञ, रजोविशालसर्ग को हम "**आन्तरिक्ष्य**" कह सकते हैं । वृक्षों में चेतना है, अथवा नहीं ?, इस प्रश्न की मीमांसा की आज कोई भी आवश्यकता नहीं रही, जब कि भारतललाम स्व० श्री **जगदीशचन्द्र वसु** ने यन्त्रों के द्वारा इस रहस्य को सभी के लिए व्यक्त कर दिया है ।

## ८७–अग्न्यात्मलक्षण विराट् विष्णु से अनुप्राणित एकात्मक तमोविशाल-सर्ग का स्वरूप-परिचय–(तमोविशालसर्गः-एकात्मकः–पार्थिवः-(३)—

पार्थिवभाग की ओर वृद्धि हुई । शेषभूता चेतना भी आत्यन्तिकरूप से अभिभुत होगई । केवल पार्थिव अग्नि का ही (विराडंशका ही) साम्राज्य शेष रह गया । वे ही जीव "**असंज्ञ**", किंवा '**अचेतन**' कह-

लाए । यह तो प्रत्येक दिशा में नहीं हीं भुलाना चाहिए कि, **चेतन–अचेतन--अर्द्धचेतन** इत्यादि व्यवहारों का कारण "**चिद्भाव--चिदभाव ( आत्मसत्ता--आत्माभाव** ) नहीं है । क्योंकि वैदिक-विज्ञान के अनुसार (आत्मा के त्रिवृद्भाव के कारण) ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है, **जिसमें मनः-प्राण-वाङ्मय आत्मा प्रतिष्ठित न हो** । चिंदश का विकास, एवं अविकास ही उक्त व्यवहार का कारण है । इन्द्रियों के द्वारा ही चिदंश विकसित होता है । मेघ से यदि सौरप्रकाश आवृत होगया, मुखावरोध से घटस्थ दीपक का प्रकाश यदि अवरुद्ध होगया, तो इस अवरोधमात्र से ही सौरप्रकाश, एवं दीपप्रकाश का त्रैलोक्यावच्छिन्न पुराणाकाश में, एवं घटावच्छिन्न घटाकाश में अभाव नहीं माना जासकता । एवमेव प्रकाशसूचक इन्द्रियवर्ग के अभाव से यदि किसी भौतिक पदार्थ में चेतना का विनिर्गमन नहीं है, तो एतावता ही उसके भूताकाश को आत्मशून्य नहीं कहा जासकता । **इन्द्रियसत्ता, एवं इन्द्रियाभाव ही चेतन-जड़ भेद का कारण है, न कि आत्मसत्ता, एवं आत्माभाव**, जैशाकि–"**सेन्द्रियं चेतनद्रव्यं निरिन्द्रियमचेतनम्**" इत्यादि आर्षवचनों से स्पष्ट है ।

जो अवस्था सुषुप्तिकाल में हमारी रहती है, वही अवस्था इन असंज्ञजीवों की रहती है । इन में सर्वज्ञ शिवांशरूप प्राज्ञ, हिरण्यगर्भ ब्रह्मांशभूत तैजस ( ज्ञान–क्रिया ) दोनों अभिभूत हैं । केवल विराट् विष्णु के अंशभूत अर्थप्रधान वैश्वानर की ही इन में प्रधानता है । अतएव इन्हें "**एकात्मक**" कहाजाता है । ये ही '**धातुजीव**' नाम से भी प्रसिद्ध हैं । सर्वज्ञ के विकासाभावलक्षण अभाव से न इन में ज्ञान है, एवं हिरण्यगर्भ के विकासाभावलक्षण अभाव से न इनके स्वरूप में वृद्धि है । ये जैसे के तैसे ही रहते हैं । यही सांख्यशास्त्र का "**स्थावरसर्ग**" है । क्योंकि इन में त्रिवृत्स्थानीय पार्थिव वैश्वानर का ही विकास है, अतएव इसे हम पार्थिवसर्ग ही कहेगें । वैश्वानर क्षरानुगामी बनता हुआ तमोमय है । अतएव इस सर्ग को "**तमोविशालसर्ग**" कहा जायगा ।

**सौगन्धिक, पद्मराग, अनवद्यराग, पारिजातपुष्पक, बालसूर्य्यक, वैदूर्य्य, इन्द्रनील, कलायपुष्पक, महानील, नन्दक, शीतवृष्टि चन्द्रकान्त), सूर्य्यकान्त आदि मणियाँ, सप्त धातु, सप्त उपधातु, सप्त रस, सप्त उपरस, सप्त विष, सप्त उपविष आदि ४२ रसगर्व, पन्ना, पुखराज, हीरक, मोती, अभ्रक, काच**, आदि आदि सब इस तीसरे स्थावर असंज्ञसर्ग में हीं अन्तर्भूत हैं । तमोविशाल असंज्ञसर्ग का यही संक्षिप्त स्वरूप–निदर्शन है ।

अष्टविकल्प दैवसर्ग, पञ्चविकल्प तिर्य्यक्सर्ग, इन १३ सर्गों की समष्टि ही सत्त्वविशाल दिव्यसर्ग है । एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव द्युलोक ही इन की मूलप्रतिष्ठा है । ज्ञानयोग ही इनका अधिष्ठान है । एकविध, किंवा अनेकविध अन्तःसर्ग ही रजोविशाल आन्तरिक्ष्य सर्ग है । पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव अन्तरिक्षलोक ही इन की मूल प्रतिष्ठा है । भक्तियोग ही इनका अधिष्ठान है । एकविध, किंवा अनेकविध असंज्ञसर्ग ही तमोविशाल पार्थिवसर्ग है । त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव पृथिवीलोक ही इन की मूलप्रतिष्ठा है । एवं कर्म्मयोग ही इन का अधिष्ठान है । सत्त्वविशालसर्ग जाग्रत्-अवस्था है, रजोविशालसर्ग स्वप्नावस्था है, एवं तमोविशालसर्ग सुषुप्तिअवस्था है । सत्त्वरजस्तम के तारतम्य से इनमें प्रत्येक में भी तीन तीन विभाग होसकते हैं, जैसाकि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा ।

**विज्ञानसम्मत–योगमायानुबन्धी सर्ग—**

(१) १—ब्रह्म (१)
(२) २—प्रजापतिः (२)
(३) ३—इन्द्रः (३)
(४) ४—पितरः (४)
(५) ५—गन्धर्वः (५)
(६) ६—यक्षः (६)
(७) ७—राक्षसः (७)
(८) ८—पिशाचः (८)

चान्द्रसोमप्रधानसर्गः ८

* * *

(९) १—मनुष्यः (१)
(१०) १—पशुः (२)
(११) २—पक्षी (३)
(१२) ३—कीटः (४)
(१३) ४—कृमिः (५)

इन्द्रप्राणप्रधानसर्गः ५

एकविंशस्तोमावच्छिन्नः–विराट्–हिरण्यगर्भगर्भितः–सर्वज्ञः शिवः–ज्ञानप्रधानः–प्रतिष्ठाभूमिः, सर्गप्रवर्त्तकश्च ।

**सत्त्वविशालसर्गः–दिव्यः–(संसज्ञाः–त्र्यात्मकाः जीव–जीवाः)**

* * *

—–o—–

स्तम्ब
कुश
काश
वल्ली
तृण
उलुप
शुपक
वृक्षादि

पञ्चदशस्तोमावच्छिन्नो विराट्–गर्भितः–हिरण्यगर्भो ब्रह्मा क्रियाप्रधानः–प्रतिष्ठाभूमिः, सर्गप्रवर्त्तकश्च ।

पार्थिवप्रधानभूतसर्गः १

**रजोविशालसर्गः–आन्तरिक्ष्यः–(अन्तःसंज्ञाः–द्व्यात्मकाः मूल–जीवाः)**

—*—

——*——

मणि
मुक्ता
वज्र
काच
गंधक
पारद
अभ्रक–आदि

त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नो विराट् विष्णुः–अर्थप्रधानः–
प्रतिष्ठाभूमिः सर्गप्रवर्तकश्च ।

तमोविशालसर्गः--पार्थिवः–(ससंज्ञाः--एकात्मकाः धातु--जीवाः)

——*——

१—सर्वज्ञांश——प्राज्ञः——ज्ञानप्रधानः—अग्निवायुगर्भितः—इन्द्रः—इन्द्रात्मा—शिवः

२—हिरण्यगर्भांशः–तैजसः—क्रियाप्रधानः–अग्नीन्द्रगर्भितः——वायुः—हंसात्मा—ब्रह्मा

३—विराडंशः——वैश्वानरः-अर्थप्रधानः-वाय्विन्द्रगर्भितः——अग्निः--मूलात्मा---विष्णुः

——*——

| १—मूलात्मा-विष्णुः | २—हंसात्मा-ब्रह्मा | ३—इन्द्रात्मा-शिवः |
|---|---|---|
| तमोमूर्त्तिः | रजोमूर्त्तिः | सत्त्वमूर्त्तिः |
| १—विरा धिदैवतम् ) | १—हिरण्यगर्भः ( अधिदैवतम् ) | १—सर्वज्ञः ( अधिदैवतम् ) |
| २—वैश्वानरः ( अध्यात्मम् ) | २—तैजसः ( अध्यात्मम् ) | २—प्राज्ञः ( अध्यात्मम् ) |
| ३—त्रिवृत्स्तोमः ( अधिदैवतम् ) | ३—पञ्चदशस्तोमः (अधिदैवतम्) | ३—एकविंशस्तोमः (अधिदैवतम्) |
| ४—मूलग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—हृद्ग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—ब्रह्मरन्ध्रम् (अध्यात्मम् ) |
| अपानमण्डलम् | व्यानमण्डलम् | प्राणमण्डलम् |
| पृथिवी | अन्तरिक्षम् | द्यौः |
| अर्थशक्तिः | क्रियाशक्तिः | ज्ञानशक्तिः |
| असंज्ञविवर्त्तभावः | अन्तःसर्गविवर्त्तभावः | ससंज्ञविवर्त्तभावः |
| एकविधः | एकविधः | त्रयोदशविधः |
| अचेतनः | अर्द्धचेतनः | चेतनः |

पञ्चदशविधो भूतसर्गः

मणि
मुक्ता
वज्र
काच
गंधक
पारद
अभ्रक–आदि

त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नो विराट् विष्णुः—अर्थप्रधानः—
प्रतिष्ठाभूमिः सर्गप्रवर्त्तकश्च ।

तमोविशालसर्गः--पार्थिवः–(ससंज्ञाः--एकात्मकाः धातु--जीवाः)

——*——

१—सर्वज्ञांश ——प्राज्ञः——ज्ञानप्रधानः—अग्निवायुगर्भितः—इन्द्रः—इन्द्रात्मा—शिवः

२—हिरण्यगर्भांशः–तैजसः—क्रियाप्रधानः–अग्नीन्द्रगर्भितः——वायुः—हंसात्मा—ब्रह्मा

३—विराडंशः——-वैश्वानरः-अर्थप्रधानः-वाय्विन्द्रगर्भितः——अग्निः--मूलात्मा---विष्णुः

——*——

| | | |
|---|---|---|
| १—मूलात्मा-विष्णुः | २—हंसात्मा-ब्रह्मा | ३—इन्द्रात्मा-शिवः |
| तमोमूर्त्तिः | रजोमूर्त्तिः | सत्त्वमूर्त्तिः |

| | | |
|---|---|---|
| १—विरा धिदैवतम् ) | १—हिरण्यगर्भः ( अधिदैवतम् ) | १—सर्वज्ञः ( अधिदैवतम् ) |
| २—वैश्वानरः ( अध्यात्मम् ) | २—तैजसः ( अध्यात्मम् ) | २—प्राज्ञः ( अध्यात्मम् ) |
| ३—त्रिवृत्स्तोमः ( अधिदैवतम् ) | ३—पञ्चदशस्तोमः (अधिदैवतम्) | ३—एकविंशस्तोमः (अधिदैवतम्) |
| ४—मूलग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—हृदग्रन्थिः ( अध्यात्मम् ) | ४—ब्रह्मरन्ध्रम् (अध्यात्मम् ) |




| | | |
|---|---|---|
| असंज्ञविवर्त्तभावः | अन्तःसर्गविवर्त्तभावः | ससंज्ञविवर्त्तभावः |
| एकविधः | एकविधः | त्रयोदशविधः |
| अचेतनः | अर्द्धचेतनः | चेतनः |

**पञ्चदशविधो भूतसर्गः**

१–प्राज्ञः
२–तैजसः } ससंज्ञास्त्र्यात्मका जीवाः–(जीवाः) ज्ञानयोगानुगताः
३–वैश्वानरः

१–तैजसः
२–वैश्वानरः } अन्तःसंज्ञाः–द्व्यात्मका जीवाः (मूलानि) भक्तियोगानुगताः

१–वैश्वानरः ]- असंज्ञाः–एकात्मका जीवाः ( धातवः ) कर्म्मयोगानुगताः

——*——

## ८८–प्रकृतिनिबन्धन-त्रिगुणभाव का विस्तार, एवं भाव-गुण-विकार--सर्गत्रयी--से समन्वित विश्वसर्ग—

प्रकृति के क्रमिक अवतारभावों को लक्ष्य में रख कर ही हमें त्रिगुणभाव की व्याप्ति का विचार करना चाहिए। सत्त्वप्रधान पुरुषानुबन्धी भावसर्ग, रजःप्रधान महामाया--(अक्षरा)--नुबन्धी गुणसर्ग, एवं तमःप्रधान योगमाया--(क्षरा)--नुबन्धी विकारसर्ग, ये तीनों क्रमशः सत्त्वविशाल–रजोविशाल–तमोविशाल-सर्ग हैं। यही मौलिक विश्वसर्ग है। इन तीनों में से भावसर्ग स्वयम्भू–परमेष्ठी से, गुणसर्ग सूर्य्य से, एवं विकारसर्ग चन्द्रगर्भिता पृथिवी से सम्बन्ध रखता है।

## ८९–सत्त्वविशाल-ससंज्ञसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त्त—

इस तमोविशाल पार्थिवसर्ग के भी सत्त्वविशाल ससंज्ञसर्ग, रजोविशाल अन्तःसंज्ञसर्ग, एवं तमोविशाल असंज्ञसर्ग भेद से तीन विभाग होजाते हैं। इनमें भी प्रत्येक सर्ग तीनों सर्गों से आक्रान्त है। क्रमप्राप्त पहिले सत्त्वविशाल-ससंज्ञसर्ग को ही लीजिए। अष्टविध दिव्य चान्द्रदेवसर्ग सत्त्वविशाल है, मनुष्य सर्ग आन्तरिक्ष्य बनता हुआ रजोविशाल है, एवं पशु-पक्षी-कृमि-कीट, इन चारों की समष्टि पार्थिवप्राण-प्रधान बनती हुई तमोविशाल है।

## ९०–रजोविशाल–अन्तःसंज्ञसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा-विवर्त्त—

दूसरा रजोविशाल अन्तःसंज्ञसर्ग है। कितने एक पहाड़ी वृक्ष ऐसे हैं कि, यदि कोई प्राणी उनके समीप से निकलता है, तो वे उसीप्रकार अपनी शाखाओं से उसका वेष्टन कर लेते हैं, जैसेकि एक चेतन मनुष्य किसी वस्तु को बाहुपाश से बद्ध कर लेता है। अवश्य ही ऐसे वृक्ष–लतादि ज्ञानप्रधान माने जायँगे। छुई–मुई [ लाजवन्ती ] के यदि करस्पर्श कर दिया जाता है, तो वह उसीप्रकार नत हो जाती है, जैसेकि एक स्त्री श्वसुरादि के साक्षात्कार से लज्जा से विनम्रमुखी बन जाती है। ऐसे कतिपय अन्तःसंज्ञजीवों को हम अवश्य ही ज्ञानप्रधान मानते हुए सत्त्वविशाल कहेंगे। कमल–सूर्य्यमुखी आदि कतिपय पुष्पों में विकास-

एवं मुकुलित-भावानुबन्धी क्रियाभाव प्रत्यक्ष में देखा जाता है। क्रिया का रजोगुण से सम्बन्ध है। ऐसी दशा में ऐसे अन्तःसंज्ञ जीवों को अवश्य ही 'रजोविशाल' माना जासकता है। वट–पिप्पल–निम्ब–करीर–ताल [खजूर] आदि कर्कशाङ्ग, सर्वथा स्थूणरूप वृक्ष–ओषधि आदि अन्तःसंज्ञ जीवों को अवश्य ही तमोविशाल माना जासकता है।

## ९१–तमोविशाल-असंज्ञसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा–विवर्त्त—

तीसरा तमोविशाल असंज्ञवर्ग है। चन्द्रकान्त, सूर्य्यकान्त, स्फटिक, वैदूर्य्य, आदि ज्योतिर्घन मणियाँ प्रकाशरूप ज्ञानविकास के सम्बन्ध से सत्त्वविशाल मानी जासकती हैं। रेडियम, फास्फोरस, हीरक, मुक्ता, माणक, पन्ना, नीलम, पुष्पराग [ पुखराज ], गोमदेक, आदि पदार्थों को सामान्य विकास के सम्बन्ध से रजोविशाल कहा जासकता है। एवं सुवर्ण, रजत, ताम्र, सीसक, काँस्य, पित्तल आदि स्थूल, अप्रकाशित धातुवर्ग को अवश्य ही तमोविशाल माना जासकता है।

## ९२–सत्त्वविशाल-देवसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा–विवर्त्त

संसज्ञवर्ग के सत्त्वविशाल देवसर्ग को लीजिए। ब्रह्म–प्रजापति का युग्म ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है, इन्द्र-पितर का युग्म क्रियाप्रधान बनता हुआ रजोविशाल है, एवं गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाच-चारों अर्थप्रधान बनते हुए तमोविशाल हैं।

## ९३–रजोविशाल-मानवसर्ग के त्रिगुणात्मक तीन महिमा–विवर्त्त—

ससंज्ञवर्ग के रजोविशाल मनुष्यसर्ग को लीजिए। ब्रह्मवीर्य्ययुक्त, अतएव ज्ञानप्रधान मनुष्य [ भारतीय परिभाषा के अनुसार ब्राह्मणवर्ण ] सत्त्वविशाल है। क्षत्रवीर्य्ययुक्त, अतएव क्रियाप्रधान मनुष्य [क्षत्रियवर्ण] रजोविशाल है। एवं विड्वीर्य्ययुक्त, अतएव अर्थप्रधान मनुष्य [ वैश्यवर्ण ] तमोविशाल है।

## ९४–मानवव्यक्ति-निबन्धन-त्रिगुणात्मक तीन महिमा–विवर्त्त—

केवल मनुष्य का ही विचार कीजिए। ज्ञानशक्तियुक्त शिरोभाग सत्त्वविशाल है, क्रियाशक्तियुक्त हस्त-वक्षस्थल रजोविशाल है, एवं अर्थसंचयाधिष्ठाता उदरभाग तमोविशाल है। अथवा ललाट प्रदेशस्थ शिरोगुहारूप अमृतस्थान ज्ञानात्मक श्वेतवर्ण प्रज्ञान शिव से युक्त होता हुआ सत्त्वविशाल है। हृदयस्थान क्रियाप्रधान रक्तवर्ण ब्रह्मा से युक्त होता हुआ रजोविशाल है। एवं नाभिस्थान अर्थप्रधान, नीलवर्ण विष्णु से युक्त होता हुआ तमोविशाल है। केवल मस्तिष्क को लीजिए। आदित्यात्मक [ इन्द्रात्मक ] चक्षु ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है। वाय्वात्मिका नासिका क्रियाप्रधान बनती हुई रजोविशाल है। एवं अग्न्यात्मक मुख अर्थप्रधान बनता हुआ तमोविशाल है। करणों की दृष्टि से देखिए। ज्ञानाधिष्ठात्री बुद्धि सत्त्वविशाल है, उभयात्मक मन रजोविशाल है, एवं अर्थानुगत इन्द्रियवर्ग तमोविशाल है। खण्डात्मदृष्टि से मनुष्यशरीरगत आत्मविवर्त्त का विचार कीजिए। अव्यक्त-महत् का युग्म ज्ञानप्रधान बनता हुआ सत्त्वविशाल है, विज्ञानात्मा [बुद्धि] क्रियाप्रधान बनता हुआ रजोविशाल है, एवं प्रज्ञानयुक्त प्राणात्मा अर्थासक्त बनता हुआ तमोविशाल है।

## ६५--भूतसर्गनिबन्धन-त्रिगुणात्मक-विविध महिमा--विवर्तों का स्वरूप-समन्वय—

ससंज्ञवर्ग के तमोविशाल पश्वादिसर्ग की मीमाँसा कीजिए । ज्ञान की विशेष मात्रा से युक्त पक्षी सत्त्वविशाल है, क्रियानुगत पशु मध्यम श्रेणि में प्रतिष्ठित होता हुआ रजोविशाल है, एवं कृमि-कीटवर्ग जड़ समकक्ष बनते हुए तमोविशाल हैं । केवल पक्षियों को लीजिए । स्वर्गीय भेरुण्ड, शुक, सारिका आदि ज्ञानीय पक्षी सत्त्वविशाल हैं, चटक-सारस-तीतर-बाज-बगुला आदि पक्षी रजोविशाल हैं । एवं काक-गृद्ध-चिल्ह आदि पक्षी तमोविशाल हैं । पशुओं को लीजिए । हाथी-अश्व आदि पशु ज्ञानप्रधान बनते हुए सत्त्वविशाल हैं । वृषभ, हरिण, शूकर, सिंह, व्याघ्र आदि पशु क्रियाप्रधान बनते हुए रजोविशाल हैं । एवं गर्दभ-श्वान-शृगाल आदि मूर्ख पशु तमोविशाल हैं । कृमियों को लीजिए । पिपीलिका [चिऊँटी] कीट [कीड़ा] आदि ज्ञानानुगत कृमि सत्त्वविशाल हैं । मत्कुण-ऊर्णनाभि आदि क्रियानुगत कृमि रजोविशाल हैं । एवं कर्द्दम-विष्ठा आदि निकृष्ट पदार्थों को ही अपनी आवासभूमि बनाने वाले स्थूल सूक्ष्म कृमि अर्थानुगत बनते हुए तमोविशाल हैं । कीट विभाग पर दृष्टि डालिए । भ्रमर-पतंग आदि ज्ञानानुगत कीट सत्त्वविशाल हैं । वायुसंचरणशील विविध कीट [क्रियानुगत] रजोविशाल हैं । एवं मशक-मक्षिका आदि अर्थप्रिय कीट तमोविशाल हैं । इसप्रकार ससंज्ञसर्ग के प्रत्येक पर्व में भी तीनों योग व्याप्त होरहे हैं । यही दशा रजोविशाल अन्तःसंज्ञसर्ग, एवं तमोविशाल असंज्ञसर्ग की समझिए । यही नहीं, महतोमहीयान् से आरम्भ कर अणोरणीयान पर्य्यन्त, स्थूलतम से आरम्भ कर सूक्ष्मतम पर्य्यन्त, द्रव्य से आरम्भ कर परमाणु पर्य्यन्त त्रिगुणभावमय त्रियोग व्याप्त है । **ज्ञान-भक्ति-कर्म्म**-युत आत्मा का यह विश्वसर्ग इन स्वाभाविक आत्मसर्गों से कैसे वञ्चित रह सकता है- **'मत्तः परतरं नान्यत किञ्चिदस्ति धनञ्जय'** ! । आगे की तालिकाएँ प्रकृति के इसी त्रिगुणात्मक विस्तार का यशोगान कर रही हैं

### १-विश्वावयवेषु योगत्रयोपभोगः—(मौलिकयोगत्रयी)

१—सत्त्वानुबन्धी भावसर्गः [ अव्ययकृतः—मानसः—ज्ञानम्—ज्ञानयोगः [सत्त्वविशालसर्गः महद्गर्भितः स्वायम्भुवः]

२—रजोऽनुबन्धी गुणसर्गः [महामायाकृतः—प्राणमयः-क्रिया—भक्तियोगः [रजोविशालसर्गः सौरः]

३—तमोऽनुबन्धी विकारसर्गः[योगमायाकृतः—वाचिकः-अर्थः—कर्म्मयोगः [तमोविशालसर्गः--चन्द्रगर्भितः पार्थिवः ]

—*—

### २-योगमायानुगतेषु जीवेषु योगत्रयोपभोगः—(विकारसर्गे वा)-(पार्थिवसर्गे वा)

(क)

१—वैश्वानरतैजसप्राज्ञमूर्त्तिर्जीवः—ससंज्ञः—ज्ञानानुगतः [ जीवजीवाः ] सत्त्वविशालः

२—वैश्वानरतैजसमूर्त्तिर्जीवः——अन्तःसंज्ञः-क्रियानुगतः- [ मूलजीवाः ] रजोविशालः

३—वैश्वानरमूर्त्तिर्जीवः———असंज्ञः—अर्थानुगतः [ धातुजीवाः ] तमोविशालः

—*—

(ख)

१—मनः (ज्ञानं)—अव्ययः–सत्त्वं–इन्द्रः [२१]–द्यौः–शिवः–ज्ञानम्
२—प्राणः [क्रिया]–अक्षरः–रजः–वायुः [१५]–अन्त०–ब्रह्मा–भक्तिः
३—वाक् [अर्थः]–क्षरः–तमः–अग्निः [९]–पृथिवी–विष्णुः–कर्म्म

} सर्वज्ञः–इन्द्रः–ज्ञानयोगाधिष्ठाता

—*—

(ग)

१—प्राणः [ क्रिया ]–अक्षरः–रजः–वायुः [१५] अन्त० ब्रह्मा कर्म्म
२—मनः [ ज्ञानं ]–अव्ययः–सत्त्वं–इन्द्रः [२१] द्यौः–शिवः–भक्तिः
३—वाक् [अर्थः]–क्षरः–तमः–अग्निः [९] पृथिवी–विष्णुः–ज्ञानम्

} हिरण्यगर्भो वायुः-भक्तियोगाधिष्ठाता

—*—

(घ)

१—वाक् [ अर्थः ]–क्षरः–तमः–अग्निः [९] पृथिवी-विष्णुः-कर्म्म
२—प्राणः [ क्रिया ]–अक्षरः–रजः–वायुः [१५] अन्त०-ब्रह्मा-भक्तिः
३—मनः [ ज्ञानं ]–अव्ययः–सत्त्व-इन्द्रः [२१] द्यौः-शिवः–ज्ञानम्

} विराड्विष्णुः–कर्म्मयोगाधिष्ठाता

—*—

(ङ)

१—सर्वज्ञांशभूताः —वैश्वानरतैजसप्राज्ञलक्षणजीवाः—ससंज्ञाः —ज्ञानिनः
२—हिरण्यगर्भांशभूताः–वैश्वानरतैजसलक्षणजीवाः —अन्तःसंज्ञाः—उपासकाः
३—विराडंशभूताः —वैश्वानरलक्षणाजीवाः —असंज्ञाः —कर्म्मपरतन्त्राः

—*—

## ३–सत्त्वविशालेषु-ज्ञानयोगानुगतेषु–ससंज्ञेषु योगत्रयोपभोगः—

१—अष्टविकल्पो दैवसर्गः —सत्त्वविशालः—[ ज्ञानयोगी ]
२—मनुष्यसर्गः —रजोविशालः —[ उपासकः ]
३—पशु-पक्षि-कृमि-कीट-सर्गः —तमोविशालः —[ कर्म्मपरतन्त्रः ]

—*—

**४-रजोविशालेषु-भक्तियोगानुगतेषु-अन्तःसंज्ञेषु योगत्रयोपभोगः—**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १— लाजवन्ती | —चेतनायुक्ताः | —पर्वतीयवृक्षाः | —सत्त्वविशालाः | —ज्ञानिनः |
| २— कमल | —सूर्य्यमुखी | —आदित्यपुष्पाः | —रजोविशालाः | —उपासकाः |
| ३— वट | —पिप्पल | —तालादिवृक्षाः | —तमोविशालाः | —कर्म्मपरतन्त्राः |

\-\-\-\-\-*\-\-\-\-\-

**५--तमोविशालेषु-कर्म्मयोगानुगतेषु--असंज्ञेषु--योगत्रयोपभोगः —**

| | | |
|---|---|---|
| १— मणिवर्गः | —सत्त्वविशालः | —ज्ञानी |
| २—हीरकपन्नकादिवर्गः | —रजोविशालः | —उपासकः |
| ३—सुवर्ण-रजतादिधातुवर्गः | —तमोविशालः | —कर्म्मपरतन्त्रः |

*

**६-ससंज्ञात्मके-सत्त्वविशाले-ज्ञानयोगानुगते--देवसर्गे योगत्रयोपभोगः—**

| | | |
|---|---|---|
| १—ब्रह्म च प्रजापतिश्च | —सत्त्वविशालौ | —ज्ञानिनौ |
| २—इन्द्रश्च पितरश्च | —रजोविशालौ | —उपासकौ |
| ३—गन्धर्व-यक्ष-राक्षस-पिशाचाः | —तमोविशालाः | —कर्म्मपरतन्त्राः |

\-\-\-\-\-*\-\-\-\-\-

**७--ससंज्ञात्मके--रजोविशाले--भक्तियोगानुगते—मनुष्यसर्गे-योगत्रयोपभोगः—**

| | | |
|---|---|---|
| १—ब्रह्मवीर्य्योपेता मनुष्याः | —सत्त्वविशालाः | —ज्ञानिनः |
| २—क्षत्रवीर्य्योपेता मनुष्याः | —रजोविशालाः | —उपासकाः |
| ३—विड्वीर्य्योपेता मनुष्याः | —तमोविशालाः | —कर्म्मपरतन्त्राः |

\-\-\-\-\-*\-\-\-\-\-

**८-केवलेषु-मनुष्येष्वेव योगत्रयोपभोगः—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (क) | १—शिरोभागः | —सत्त्वविशालः | —ज्ञानी |
| | २—हस्तौ, उरश्च | —रजोविशालः | —उपासकः |
| | ३—उदरम् | —तमोविशालः | —कर्म्मपरतन्त्रः |

*

| | | | |
|---|---|---|---|
| (ख) | १—शिरोगुहात्मकममृतस्थानम् | —सत्त्वविशालम् | —ज्ञानी |
| | २— हृदयस्थानम् | —रजोविशालम् | —उपासकः |
| | ३—नाभिस्थानम् | —तमोविशालम् | —कर्म्मपरतन्त्रः |

*

## ९–केवलमस्तिष्के–एव योगत्रयोपभोगः—

१—इन्द्रात्मकश्चक्षुः —सत्त्वविशालम् —ज्ञानी

२—वाय्वात्मिका नासिका—रजोविशाला —उपासकः

३—अग्न्यात्मकं मुखम् —तमोविशालम् —कर्म्मपरतन्त्रः

—*—

## १०–करणेषु योगत्रयोपभोगः—

१—बुद्धिः —सत्त्वविशाला —ज्ञानयोगानुगता

२—मनः —रजोविशालम् —भक्तियोगानुगतम्

३—इन्द्रियाणि–तमोविशालानि —कर्म्मयोगानुगतानि

—*—

## ११–खण्डात्मवर्गे योगत्रयोपभोगः—

१—महद्गर्भिताव्यक्तात्मा—सत्त्वविशालः—ज्ञानी

२—विज्ञानात्मा —रजोविशालः—उपासकः

३—प्रज्ञानगर्भितप्राणात्मा—तमोविशालः—कर्म्मपरतन्त्रः

—*—

## १२–ससंज्ञात्मके तमोविशाले कर्म्मयोगानुगते पश्वादिसर्गे योगत्रयोपभोगः—

१—पक्षिणः—सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः

२—पशवः —रजोविशालः —उपासकः

३—कृमिकीटाः–तमोविशालाः—कर्म्मपरतन्त्राः

—*—

## १३–सत्त्वविशालेषु ज्ञानयोगानुगतेषु पक्षिषु योगत्रयोपभोगः—

१—भेरुण्ड–शुक—सारिकादयः—सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः

२—चटक–सारस—बकुलादयः—रजोविशालाः —उपासकाः

३—काकगृद्धादयः — —तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः

—*—

## १४–रजोविशालेषु भक्तियोगानुगतेषु पशुषु योगत्रयोपभोगः—

१—गज —तुरगादयः —सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः

२—वृषभ—मृगादयः —रजोविशालाः—उपासकाः

३—गर्द्दभ—श्वानादयः–तमोविशालाः —कर्म्मपरतन्त्राः

—*—

**१५–तमोविशालेषु, कर्म्मयोगानुगतेषु कृमिषु योगत्रयोपभोगः—**

१—पिपीलिका—कीटादयः —सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—ऊर्णनाभि—मत्कुणादयः–रजोविशालाः—उपासकाः
३—मलिनद्रव्यगताः —तमोविशालाः—कर्म्मपरन्त्राः

——*——

**१६–तमोविशालेषु कर्म्मयोगानुगतेषु कीटेषु योगत्रयोपभोगः—**

१—भ्रमर—पतंगादयः ——सत्त्वविशालाः—ज्ञानिनः
२—अन्तरिक्षचारिणो विविधाः —रजोविशालाः—उपासकाः
३—मक्षिका–मशकादयः ——तमोविशालाः—कर्म्मपरतन्त्राः

——*——

त्रिगुणात्मिका प्रकृति [ योगमाया ] क्या करती है ?, इस प्रश्न का प्रतिप्रश्न है–प्रकृति क्या नहीं करती ? । त्रैलोक्य [पार्थिव-द्यावापृथिवी] में जो कुछ "अस्ति" कहने योग्य है, वह सबकुछ अदितिपृथिवीरूपा [चन्द्रगर्भिता] इसी त्रिगुणात्मिका दुरत्यया, दुर्विज्ञेया योगमाया का विस्तार है । अपने सत्त्वानुबन्धी ज्ञान–योग से, रजोऽनुबन्धी भक्तियोग से, एवं तमोऽनुबन्धी कर्म्मयोग से यह सर्वत्र व्याप्त होरही है । इसकी इसी योगात्मिका व्याप्ति से त्रैलोक्य में रहने वाले अचेतन–अर्द्धचेतन–चेतन, सब पदार्थ [ प्रत्येक ] तीनों योगों से व्याप्त हैं । यह स्वाभाविक ज्ञान–कर्म्म-भक्तियोग के तारतम्य से सर्वत्र सब में व्याप्त है । यही इन तीनों योगों की प्रकृतिसिद्धा * चातुर्वर्ण्यसमा नित्यता है । एवं यही **"योगत्रयी का संक्षिप्त मौलिक विचार"** है ।

## 'योगत्रयी का मौलिक–विचार' नामक द्वितीय–प्रकरण उपरत

२

——*——

*–**"प्रकृतिविशिष्टं चातुर्वर्ण्यं, संस्कारविशेषाच्च"** ।
––वसिष्ठः

श्रीः

इति-भक्तियोगपरीक्षायां-पूर्वखण्डे—

*"योगत्रयी का मौलिक विचार"*

नामक

द्वितीय-प्रकरण-उपरत

२



श्रीः

अथ–भक्तियोगपरीक्षायां–पूर्वखण्डे—

*"योगत्रयी, और भारतीय महर्षि"*

नामक

तृतीय–प्रकरण

३

## ९१–शब्दाभिनय-परम्परानुप्राणिता उन्मनाभाव-समन्विता भक्ति का शाब्दोद्घोष, एवं तन्निबन्धन आत्मपतन, और तत्सम्बन्ध में –'ईश्वरानन्यता-लक्षणा' भक्ति से अनुप्राणित–'मदर्पण' का स्वरूप-समन्वय—

आज क्या होरहा है ? । ठीक इस से विपरीत । पद पद पर मन्मनाभाव का आश्रय । अपने आप को भगवान् का प्रियभक्त कहने का अतिमान करने वाले, अन्तर्य्यामी को लवण–तैल ( नोन–तेल ) बना कर बेभाव बेचने वाले कुछ एक महानुभाव शास्त्रीय मर्य्यादा से सर्वथा विरुद्ध–**"यह सब भगवान् की ही कृपा का फल है,-जिससे कि हम ऐसा करने में समर्थःहुए हैं । हमारी तो शक्ति ही क्या है"**इत्यादि रूप से उन्मनाभावमय वाक्यों का प्रयोग करने में ही अपना गौरव समझते हैं । सिद्ध पदार्थ का अभिनय कभी अभ्युदयजनक नहीं बन सकता । फिर ऐसे अभ्युदय को हम कैसे भक्तियोग का प्रकार कहें, जबकि उसकी प्रत्येक पद्धति अथ से इति पर्य्यन्त उन्मनाभावमूलक अभिनय से ही ओतप्रोत रहती है ? । हमें **मन्मना** ही बनना चाहिए, **मद्याजी** ही बनना चाहिए,**मद्भक्त** ही बनना चाहिए । तभी हम उस **'मां'** को प्राप्त कर सकेंगे । अपने अन्तर्जगत् में सर्वव्यापक चैतन्य के दर्शन करते हुए, मौनभाव से ही योगत्रयी में प्रवृत्त रहना चाहिए । **"हम अमुक की इच्छा से करते हैं, हम दोषी नहीं हैं, सब ईश्वरेच्छा से ही होता है"** एक कर्त्तव्यपरायण व्यक्ति के लिए ऐसे वागाडम्बर की आवश्यकता ही क्या रह जाती है ? । उसे अपने कर्त्तव्य के अतिरिक्त और किसी पर दृष्टि डालने का अवसर ही नहीं है । **हमें तो अपने कर्त्तव्य को ही ईश्वर समझना है । कर्त्तव्यानन्यता ही उस की ईश्वरानन्यता है । मत् और–त्वत्** का भेद ही जब इस **अनन्यता में, मदर्पण** में नहीं है, तो कौन किस से क्या कहे ?, और क्यों कहे ?, **"तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी"** । यही वास्तविक भक्तियोग है । यही मन्मनाभाव है, और यही है मदर्पण ।

**यत् करोषि यदश्नासि यज्जुहोसि ददासि यत् ।**
**यत् तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥**

## ९२–श्रद्धालु भावुक भक्तों की बिभीषिकाएँ—

कुछ श्रद्धालु ऐसे भी हैं,-जो शास्त्रीय-योगत्रयी के अनुष्ठान में भी समर्थ हैं । जिन्हें सुविधाएँ भी प्राप्त हैं। परिस्थिति भी जिनके अनुकूल है । परन्तु केवल इस बिभीषिका से कि नतो कोई आज श्रेष्ठ याजक-है, एवं न स्वयं हम हीं इतनी योग्यता रखते कि, योगत्रयी का यथाविधि अनुष्ठान करसकें । ऐसी दशा में न करना हीं अच्छा है । करें तो पूरा जान कर ठीक ठीक ही करें, अन्यथा सर्वथा न करें" वे इस ओर से प्रायः तटस्थ ही बने रहते हैं –**"अज्ञानेन प्रवृत्तस्य स्खलनं स्यात् पदे पदे"** इस कारण को उपन्यस्त करते हुए ।

## ९३–'पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्'–आदेशमूलक–उद्बोधन, "विद्या–श्रद्धा उपनिषत्' से समन्विता आचरनिष्ठा, एवं तत्सम्बन्ध में शास्त्रीय–दृष्टिकोण

ऐसे अनेक श्रद्धालुओ के साथ सम्पर्कावसर आए है, जो उक्त हेतुवाद को आगे कर कर्म्म छोड़े हुए हैं । **"हम जानते ही नहीं कि, सन्ध्या का क्या तात्पर्य्य है, फिर करने से क्या लाभ"** कोई

**बतलाने वाला ही नहीं है**''–इस '**ज्ञानाभाव**' के दो दृष्टिबिन्दु (पहलू) हैं–एक **उपपत्तिज्ञान**, तथा दूसरा **कर्म्मज्ञान । कर्म्म किस पद्धति से किया जाता है**. यह जानना तो कोई कठिन बात नहीं है । केवल इसी हेतु से तो कभी कर्म्ममार्ग से वञ्चित नहीं रहना चाहिए । रही बात उपपत्तिज्ञान ( मौलिक रहस्य ) की, जिसके सम्बन्ध में भी यद्यपि हम मानते हैं कि–"**यदेव विद्यया करोति–श्रद्धयोपनिषदा, तदेव वीर्य्यवत्तरं भवति**" इस सिद्धान्त के अनुसार **कार्य्यकारणभावपरिज्ञानात्मिका विद्या, मनोयोगात्मिका श्रद्धा**, एवं **मौलिकरहस्यज्ञानात्मिका उपनिषत्**, इन तीनों से समन्वित योगानुष्ठानविशेष ही बलप्रद बनता है । परन्तु जबतक इन तीनों का परिज्ञान न हो, तबतक कर्म्म करें हीं नहीं, यह भ्रान्ति है । इसके लिए तो प्रत्येक दशा में हमें केवल **शास्त्रादेश** पर ही विश्राम करना पड़ेगा । **पाण्डित्य** को छोड़कर **बालवृत्ति** से बिना किसी ऊहापोह ( नच नुच ) के कर्म्म में प्रवृत्त होजाना पड़ेगा–"**पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्**" ।

## ९४–'तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते' लक्षण शास्त्रादेश की अनन्यशरणीकरणीयता—

यदि हम मौलिक रहस्यज्ञान के अन्वेषण में हीं पड़े रहे, तो कभी हम कर्म्म में सफलता प्राप्त नहीं कर सकेंगे । और फिर उपपत्तिज्ञान सभी को होजाय, यह सम्भव भी नहीं है । हमें अपने लौकिक व्यवहारों में भी **महाजनो येन गतः पन्थाः**' इसी नियम का अनुगमन करना पड़ता है । बालक को पहिले वर्णशिक्षात्मक कर्म्म में हीं प्रवृत्त कर दिया जाता है । वह यदि यह कहने लगे कि, **मैं पहिले शिक्षा का मौलिक रहस्य जानलूँगा, तभी शिक्षाकर्म्म का अनुष्ठान करूँगा**", तो वह कभी शिक्षित नहीं बन सकेगा । "**तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ**" ।

## ९५–'स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात्'–मूलक महान् उद्बोधनसूत्र—

जितना भी, जैसाभी बन पड़े-योगानुष्ठान अवश्य करते रहना चाहिए । **कर्म्मशून्या श्रद्धा** सर्वथा निरर्थक है । यदि एक ग्लास पानी में सम्पूर्ण शारीरक अग्नि को शान्त करने की शक्ति है, तो एक बूँद में भी अग्निपरमाणु को शान्त करने की शक्ति है । अभ्युदयकर धर्म्म का अंश भी निरर्थक नहीं जाता । फिर यह कौन सी बुद्धिमानी है कि,–रुपय्ये में से बचे हुए एक आने की भी हम उपेक्षा करें ? । इसी अभिप्राय से भगवान् कहते हैं—

**नहि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गतिं तात ! गच्छति ।**
**स्वल्पमप्यस्य धर्म्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥**

## ९६–कर्म्मानुगतिमूलक–श्रेयः-पन्था

"**कुछ भी न करने से कुछ तो भी करते रहना हीं श्रेयः पन्था है**" इस सार्वजनीन सिद्धान्त को सामने रखते हुए, प्रायश्चित के भय से त्राण पाने के लिए ईश्वरानन्यता को मूलाधार बनाते हुए उन विशुद्ध श्रद्धालुओं को भी यथाशक्ति अवश्य ही योगानुष्ठान में प्रवृत्त रहना चाहिए । इस उपाय से इनका भी अभ्युदय निश्चित है ।

## ९७–श्रद्धालु, शास्त्रभक्त, किन्तु युगधर्म्म से पीड़ित मानवों का प्रश्न, एवं तत्समाधान-प्रयास, और तदुपकारक भक्तियोग का संस्मरण—

अब एक ऐसा श्रद्धालुवर्ग हमारे सामने आता है, जो शास्त्रों का भी पूर्ण भक्त है, एवं शास्त्रीय-योगत्रयी पर भी दृढ विश्वास रखता है। परन्तु योग-क्षेम के संकट में पड़कर वह योगनुष्ठान नहीं कर पाता। उदाहरण के लिए आफिस के क्लर्क, स्कूलों के मास्टर, सेठों के मुनीम, संसत् के स्वतन्त्र सदस्य, आदि वर्ग ही पर्य्याप्त मान लिए जायँगे। इन निरीह वर्गों को २४ घन्टे योगक्षेमार्थ ही आत्मसमर्पण किए रहना पड़ता है। फिर भी इनका ऐच्छिक-योग-क्षेम संसिद्ध नहीं होपाता। इनके अभ्युदय का क्या उपाय ?, वही भगवान् का ईश्वरानन्यतालक्षण भक्तियोग। इन्हें विश्वास करना चाहिए कि, "हम जिन लौकिक कर्म्मों में प्रवृत्त हैं, उनमें हमारा कोई हस्तक्षेप, किंवा अपराध नहीं है। भगवत्-प्रेरणा से ही यह सब कुछ होरहा है"। अवश्य ही इस अनन्यता से इनका यह लौकिक कर्म्म भी उस प्रत्यगात्मा का भक्त (अवयव) बनता हुआ अभ्युदयकर ही बन जायगा। इस भावना से अवश्य ही इन्हें शान्ति मिल सकेगी। और कालान्तर में ये भी भक्तियोगनिष्ठा के अधिकारी बन जायँगे।

## ९८–सुदुराचारी मानववर्ग के सम्बन्ध में प्रश्न, तत्समाधानचेष्टा, एवं भक्तिपथ के माध्यम से सुदुराचारी का भी सम्भावित–परित्राण—

अब उस वर्ग से साम्मुख्य होता है, जोकि अन्तरात्मा से शास्त्रों में कोई विश्वास नहीं रखता। और इसीलिए वह शास्त्र, एवं तत्सिद्ध योग की निन्दा ही किया करता है। शास्त्रीय-आचार-व्यवहार (खान–पीन) आदि की मर्य्यादा का इसकी दृष्टि में यत्किंचित् भी महत्त्व नहीं है। भगवान् कहते हैं–दुराचारियों का भी अभ्युदय सम्भव है। दुराचारी अपने जीवन में यथेष्ट दुराचार करता रहै, कोई हानि नहीं। वह अपने दुराचार के साथ केवल ईश्वरीयसत्ता का, उसी प्रत्यगात्मलक्षण अव्यय का सम्बन्धमात्र करादे। वह यह अभ्यास करने लगे कि, "यह दुराचार मैं अपनी इच्छा से नहीं करता। अपितु ईश्वरीय प्रेरणा से ही यह सब कुछ होरहा है"। भक्तिनिष्ठा के लिए केवल बुद्धि का व्यवसाय-स्थिर-धर्म्म ही अपेक्षित है। वह ईश्वरानन्यता से भी शक्य है। एकत्व-भावना दुराचारी की अव्यवसायात्मिका बुद्धि को भी कालान्तर में व्यवसायरूप में परिणित कर देगी। यही वृत्ति कालान्तर में इसे 'सदाचारी' भी बना देगी। इसप्रकार एक दुराचारी भी अनन्येश्वरनिष्ठा से सुदुराचारी बनता हुआ समय पाकर भक्तियोग के द्वारा अपना अभ्युदय करसकेगा। इसी रहस्य का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कहते है—

अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितो हि सः ॥

## ९९–सुदुराचारी मानववर्ग की लोकभक्ति का समन्वय-प्रयास—

"भगवान् का भजन" भी एक विचित्र समस्या है। आजकाल के भक्त तो इस भक्ति का यही अर्थ समझते हैं कि, दुराचारी को चाहिए कि, वह माला लेकर, अथवा झाँझ मँजीरे लेकर हरे राम–हरे राम किया करै। परन्तु एक ऐसा दुराचारी. जो अहोरात्र विषयों में लिप्त रहता है, माला लेकर जय

आरम्भ कर देगा, असम्भव है । यहाँ तो वही, वैसी ही भक्ति बन सकेगी, जो इसके दुराचार में बाधा न डाले । दुराचरण के अतिरिक्त नामस्मरणलक्षणा भक्ति के लिए ही यदि इसके जीवन में समय होता, यदि वह यह जानता कि, नामस्मरण दुराचार को दूर कर देगा, दूसरे शब्दों में यदि वह दुराचार को समझने की योग्यता रखता, तो वह दुराचार में प्रवृत्त ही नहीं होता । प्रश्न तो यह है कि, जिसे दुराचार के अतिरिक्त और कुछ अच्छा ही नहीं लगता, वह क्या करे ? । उसकी भक्ति का स्वरूप एकमात्र यही हो सकता है कि, वह अपने दुराचार को अपना न समझकर ईश्वरीय प्रेरणा समझने लगे । उन दुराचार-खण्डों को अखण्ड नियति की महिमा ही समझे । इस अभ्यास से अपनापन हटाता हुआ यह दुराचारी अवश्य ही 'साधु' कहलावेगा, एवं कालान्तर में तो यह वास्तव में साधु बन ही जायगा । यही सरल भक्तिमार्ग इस का श्रेयः पन्था है ।

## १००–भारतीय-हिन्दू-मानवातिरिक्त एतद्देशीय, तथा इतर-देशीय मानववर्गों का भी परित्राता गीता का भक्तियोग, एवं 'स्व-स्व-कर्त्तव्य-के आधारभूत भक्तियोग से मानवमात्र का सम्भावित आत्मत्राण—

न केवल भारतवासी ही, अपितु दूसरे देशों के मनुष्य भी इसी उपाय से शान्ति–लाभ कर सकते हैं । एक मुसलमान का यही कर्त्तव्य होना चाहिए कि, वह **सर्वश्री मुहम्मद साहिब** को अपना अनन्य देवता मानता हुआ कर्त्तव्य में प्रवृत्त रहे । यह अनन्यनिष्ठा ही इसकी बुद्धि को भी कालान्तर में व्यवसायधर्म्म से से युक्त कर देगी । इसीप्रकार **ईसाई-पारसी-यहूदी** आदि इतर सभी व्यक्ति अपनी अपनी निष्ठा के अनुकूल अपने अपने ईष्टदेवता में अनन्यनिष्ठा रखते हुए यदि कर्म्म में प्रवृत्त रहेंगे, तो वे साधु ही माने जायँगे । एवं गीतासिद्धान्त के अनुसार वे भी अवश्य ही कालान्तर में पराशान्ति के अधिकारी बन जायँगे ।

## १०१–धर्म्म–कर्म्म--आचार--श्रद्धा--शास्त्र–आदि की सन्निष्ठाओं के प्रचण्डविरोधी पुरुषपुङ्गवों का संस्मरण—

अब वे पुरुषपुङ्गव ! शेष रह जाते हैं, जो उक्त उपायों मे से किसी एक का भी अनुगम करने के लिए सन्नद्ध नहीं हैं । उनका क्या मन्तव्य रहता है ?, एवं वे किस पथ के अनुगामी बने रहते हैं ?, इस प्रश्न का स्वयं गीताने हीं स्पष्टीकरण कर दिया है ।

## १०२–आसुर, दैव-भेद-निबन्धन द्विविध मानववर्ग, आसुर मानववर्गानुगता काल्पनिक-मान्यताएँ, तदनुप्राणित सत्य, और इस सत्य का दुराग्रहात्मक–आग्रह—

अर्जुन ! इस (मायामय) विश्व में **आसुर**, और दैव नामक दो प्रकार की सृष्टियाँ हैं । इनमें से **दैवसर्ग**, का हमने विस्तार से निरूपण कर दिया है । अब **आसुरसर्ग** का स्वरूप सुन ? । शास्त्रने जिन कर्म्मों में प्रवृत्त रहने का आदेश दिया है, उनका, एवं शास्त्रने जिन कर्म्मों से बचने का आदेश दिया है–उनका इन आसुर-मनुष्यों की दृष्टि में कोई महत्त्व नहीं है । शास्त्रोक्त विधि, एवं निषेध, दोनों हीं इन की दृष्टि में निरर्थक हैं । अपने इच्छानुकूल कर्म्मों में हीं ये प्रवृत्त होते हैं, एवं इच्छा को ही निवृत्ति में मुख्य स्थान

देते हैं। इनमें आभ्यन्तर, एवं बाह्य * दोनों प्रकार की पवित्रताओं का अभाव है। शास्त्रोक्त आचार का भी इनमें अभाव है। सत्य क्या वस्तु है, इसका तो इन्हें ध्यान भी नहीं है। जिसे ये अपनी तात्कालिकी युगधर्म्मानुगता कल्पना से सत्य मान लेते हैं, वही इनका सत्य है। और तदनुप्राणिता दुराग्रहदृष्टि ही इनका सत्याग्रह है। (गीता १६।७।)।

## १०३–अनीश्वरवादी-कामभोगमात्र-परायण-कामकामी-नराधमों का प्रकृतिवाद-व्यामोहन, एवं तत्प्रवर्त्तक-कामभाव—

दया-तप-सत्य-शौच-विधि-निषेध से रहित ये आसुर मनुष्य स्वयं असत्य में रत रहते हुए जगत् को भी असत्य ही मानते रहते हैं। इनकी दृष्टि में **ईश्वरसत्ता** का भी कोई मूल्य नहीं है। ये विशुद्ध **नेचरवादी (नियतिचरवादी, किंवा प्रकृतिवादी) ही हैं**। **धर्म्म अधर्म्म** को ये सुख दुःख का कारण नहीं मानते। अपितु वस्तुस्वभाव को ही सुख दुःख का कारण मानते हैं। "प्रजोत्पत्ति का एकमात्र कारण "**काम**" (हमारी इच्छा) ही है, ! ईश्वर का प्रजासृष्टि में कोई सम्बन्ध नहीं है"। (गी० १६।८। ।

इस पूर्वोक्त नास्तिक दृष्टि को प्रधान मानते हुए, आत्मा (प्रत्यगात्मा), और बुद्धि, दोनों के वास्तविक विकास (अन्तर्ज्योतिर्लक्षण विद्याविकास) से वञ्चित रहते हुए ये आसुर मनुष्य संसार के नाश के लिए (प्रकृति विरुद्ध) उग्र कर्म्मों में हीं प्रवृत रहते हैं। (गी० १६।९।)।

## १०४–दम्भ-मान-मद-से उन्मत्त-प्रमत्त-आसुर-मानवों की निकृष्टकर्म्म प्रवृत्ति—

कभी पूर्ण न होने वाली कामना का आश्रय लेकर **बहिर्धर्म्माङ्गीकार–लक्षण दम्भ, स्वात्मोत्कृष्टतास्वीकृति-लक्षण मान, लोकवित्त-ऐश्वर्य्यलक्षण मद** से नित्य युक्त रहते हुए, अर्थात् परधर्म्मों को हीं श्रेष्ठ मानते हुए, अपनी बुद्धि के सामने सब को तुच्छ समझते हुए, लोकोन्नतिलक्षण ज्ञान, और सम्पत्ति का अभिमान करते हुए, सर्वथा अपवित्र ये आसुर मनुष्य सर्वथा निकृष्ट कर्म्मों में हीं प्रवृत्त रहते हैं। (गी० १६।१०।)।

## १०५–आशापाश-बद्ध, काम-क्रोध-परायण-अर्थ-सञ्चयलिप्सु नराधम—

उस चिन्ता के, जिस का कि अन्त प्रलय काल में हीं होगा, अनुगामी बनते हुए ये पामर **काम-भोग** को ही परमपुरुषार्थ मानते हुए, **काम-क्रोध** में नित्य प्रवृत्त, विविध प्रकार की आशाओं से बद्ध, अपनी **कामभोगवासना** को शान्त करने के लिए अन्याय से ही अर्थसंचय की चेष्टा किया करते हैं। (११-१२।)।

## १०६–विविध मोहजाल–समाविष्ट, काल्पनिक नामयज्ञादि में आसक्त-व्यासक्त नरकपथानुगामी आसुरमानव—

**आज मैंने यह प्राप्त करलिया, कल मेरा अमुक मनोरथ सिद्ध होजायगा, यह तो मेरा है ही, कल यह और होजायगा, कुछ समय में मैं धनवान् बन जाऊँगा, मैंनें उस शत्रु को मार दिया**

---

* यद्यपि कहने भर के लिए ये बाह्य पवित्रता का आडम्बर करते हैं। परन्तु वे बाह्य द्रव्य (साबुन-क्रीम आदि) भी शुचिता के स्थान में अशुचि के ही कारण बने रहते हैं।

है, दूसरों को भी इसीप्रकार चुन चुन कर मारदूँगा। मैं सम्पत्तिशाली हूँ, मुझमें भोगसामर्थ्य है, मैं सिद्ध हूँ, बलवान् हूँ, सुखी हूँ, वैभव से युक्त हूँ, मेरा परिवार बहुत बड़ा है, मुझ जैसा आज दूसरा कौन सुखी है, मैं याग (अवेध) करूँगा, दान करूँगा, बड़ा आनन्द मनाऊँगा" इसप्रकार की भावनाओं से विमोहित, अनेक विषयों की ओर अपने चित्त को चलित रखने वाले, महामोहजाल से घिरे हुए, कामभोगों में आसक्त ये आसुर मनुष्य घोरनरक में हीं गिरते हैं (१३-१४-१५-१६)।

## १०७–व्यक्तिविमोहनमूला श्रेष्ठता के दम्भ से मदोन्मत्त नराधमों की लोकैषणा—

सांसारिक वैभव, अभिमान, मद से युक्त, अपने मन से ही अपने आप को उत्तम समझने वाले ये पामर ( वैदिक यज्ञों की उपेक्षा कर लोकप्रतिष्ठा की प्राप्ति के लिए ) सर्वथा शास्त्रविरुद्ध, वैराग्य-ज्ञान-शून्य **नाम-यज्ञों** का ही बड़े दम्भ से अनुष्ठान करते रहते हैं। (१७)।

## १०८–प्रत्यगात्मस्वरूप-अव्ययेश्वर के अत्यतम-प्रतिद्वन्द्वी नराधम—

मैं कुलशील सम्पन्न हूँ, सर्वशास्त्रपारङ्गत हूँ, सर्वज्ञ हूँ, धर्मिष्ठ हूँ, सर्वोत्तम हूँ–इसप्रकार अपनी सम्पूर्ण वृत्तियों को सर्वश्रेष्ठ समझने का अहङ्कार करते हुए **बल-दर्प-काम-क्रोध** के प्रवाह में प्रवाहित होतेहुए ये अधम मनुष्य मुझ सर्वव्यापक अव्यय की व्याप्ति से द्वेष ही किया करते हैं। अपना व्यक्तित्त्व ही, अपना स्वार्थ ही इन का मूलमन्त्र है। सर्वव्यापक प्रत्यगात्मलक्षण अव्ययेश्वर के तो ये नास्तिक घोर शत्रु ही बने रहते हैं। (१९)।

## १०९–आसुरी-योनियों के चक्र से चक्रायित नराधमों का आत्यान्तिक पतन

अव्ययात्मा से शत्रुता रखने वाले इन क्रूर कुटिल नरपिशाचों को मैं (अव्यय) पुनः पुनः आसुरी योनियों का ही अनुगामी बनाता रहता हूँ। अनेक जन्मों पर्यन्त आसुरीयोनियों के चक्र में फँसे हुए ये मूढ़ मुझे प्राप्त न होकर अधमगति के ही पात्र बनते हैं। (१८)।

## ११०–सर्वज्ञानविमूढ, अतएव स्वरूप-विमूढ, इत्थंभूत नराधमों का विनष्टप्राय इतिवृत्त—

इसप्रकार भगवदुपदिष्ट किसी भी मार्ग का आदर न करने वाले ऐसे स्वेच्छाचारी मनुष्यों का अभ्युदय सर्वथा ही असम्भव है। एक स्थान पर तो भगवान् ने बड़े आवेश के साथ इन उत्पथगामियों के लिए यह सम्मति दे दी है कि–"ऐसे सर्वज्ञानशून्य जड़ मनुष्यों का सर्वनाश ही निश्चित है"–'सर्वज्ञानविमूढाँस्तान विद्धि नष्टानचेतसः"। इन अभिनिविष्ट जीवों के अतिरिक्त गीताशास्त्र और सब श्रेणियों के मनुष्यों के लिए अभ्युदय का मार्ग बतला रहा है। गीताप्रतिपादित सिद्धान्तों से मनुष्यमात्र अपना अभ्युदय साधन कर सकते हैं। अतएव गीताशास्त्र इतर शास्त्रों की भाँति सीमित न रह कर विश्वशास्त्र ही बन गया है। इतर शास्त्रों की अपेक्षा गीताशास्त्र की यही सब से बड़ी अपूर्वता है। और उस अपूर्वता का प्रधान स्तम्भ है–गीता की योगत्रयी, उस में भी मध्यस्थ भक्तियोग। और यही इस निबन्ध का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है।

## १११--'भक्ति', और 'उपासना' शब्दों के वाच्यार्थों का स्वरूप--समन्वय–प्रयास

यद्यपि सर्वसाधारण की दृष्टि में **भक्ति**, और **उपासना**, दोनों शब्द एक ही अर्थ के वाचक है, परन्तु विज्ञानदृष्टि से **कोई शब्द किसी शब्द का पर्य्याय नहीं बन सकता**। इस सामान्य–वैज्ञानिकी–परिभाषा के आधार पर हम कह सकते हैं कि, **भक्ति**–और **उपासना** शब्द भी समान अर्थ के वाचक नहीं होसकते। अवश्य ही भक्ति शब्द किसी अन्य अर्थ का वाचक है, एवं उपासना शब्द किसी दूसरे ही अर्थ का वाचक है। और अब हमें संक्षेप से इसी तारतम्य का विचार कर लेना है।

सेवार्थक **भज** धातु से ही भक्तिशब्द निष्पन्न हुआ है। सेवाभाव का अर्थ है "**श्ववृत्ति**" (**सेवा-श्ववृत्तिः- अमर** २।६।२।)। जिसप्रकार श्वान ( कुत्ता ) अन्नप्रदाता स्वामी के पीछे पीछे अनुधावन करता रहता है, एवमेव सेवक भी अन्नप्रदाता स्वामी के पीछे पीछे ही अनुधावन करता रहता है। स्वामी के प्रति सेवक की इस अनुधावनवृत्ति का ही नाम सेवाभाव है! इसी सेवाभाव का नाम "**भक्ति**" है। एवं इस भक्तिभाव का अनुयायी मनुष्य ही '**भक्त**' है।

## ११२–'भक्ति' शब्दानुगता सेवावृत्ति का स्वरूप-दिग्दर्शन—

भक्ति शब्द कामना को ही अपने उदर में रखता है। श्वानवृत्ति में श्वान की अन्न पर ही दृष्टि है। अन्नाकर्षण से ही श्वान स्वामी का भक्त बना रहता है। ठीक इसीप्रकार ईश्वरानुग्रहाकर्षण से आकर्षित मनुष्य ही ईश्वर का, किंवा ईश्वरविभूतिरूप तत्तद्देवताओं का भक्त बना रहता है। भक्तिभाव में भक्त स्वामी के अनुग्रह की ही अभिलाषा रखता है। यही इसकी **प्रेमाभक्ति** है, जैसाकि आगे के प्रकरणों में विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

## ११३–'भक्ति' शब्दानुगता-'भाग'-'अंश' मर्य्यादा, एवं तन्निबन्धना ज्ञानात्मिका, भक्त्यात्मिका, कर्म्मात्मिका-भक्ति-त्रयी का स्वरूप-दिग्दर्शन—

भक्ति का दूसरा अर्थ है **भाग**, किंवा **अंश**। किसी भी उपाय से जीवात्मा '**ईश्वरांशाभिव्यक्ति**' का अधिकारी बन जाय, वह उपाय ही भक्ति है। प्रत्यगात्मा, एवं शारीरकात्मा के भेद से भागात्मिका इस भक्ति के **ज्ञानात्मिका भक्ति, कर्म्मात्मिका भक्ति, उपासनात्मिका भक्ति**, ये तीन रूप होजाते हैं। गीताप्रतिपादिता **ज्ञानबुद्धियोग–लक्षणा सांख्यनिष्ठा** भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। **धर्म्मबुद्धियोग–लक्षणा योग-निष्ठा** भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। एवं **ऐश्वर्य्यबुद्धियोग–लक्षणा भक्तिनिष्ठा** भी एकप्रकार का भक्तिमार्ग ही है। तीनों हीं गीता के द्वारा संशोधित योग हैं। तीनों में **ज्ञान–कर्म्म**, दोनों का समन्वय है, अतएव तीनों हीं समत्वलक्षण **वैराग्यबुद्धियोग** की प्रतिच्छाया से अनुगृहीत हैं। क्योंकि–तीनों में दोनों हैं, अतएव तीनों को तीनों नामों से व्यवहृत किया जासकता है। ज्ञानयोग में कर्म्म का समावेश है, इसलिए यह कर्म्मयोग भी है। ईश्वरार्पणभावना है, इसलिए यह भक्तियोग भी है। कर्म्मयोग में निष्काम भाव का समावेश है, इसलिए यह ज्ञानयोग भी है, ईश्वरार्पणभाव भी "**ओमृतसत्**" इस ब्रह्मनिर्देश के द्वारा समाविष्ट है, इसलिए यह भक्तियोग भी है। भक्तियोग में ज्ञान का समावेश है, इसलिए यह ज्ञानयोग भी है, कर्म्म के समावेश से कर्म्मयोग भी है। इस दृष्टि से ज्ञान–कर्म्म–भक्ति तीनों के हीं निम्न लिखित तीन तीन रूप होजाते हैं।

## ११४-ज्ञानात्मक-ज्ञानयोग का स्वरूप-दिग्दर्शन—

वह ज्ञानयोग (१)—**ज्ञानात्मक ज्ञानयोग** कहलाएगा, जिसमे केवल अव्यक्तलक्षण निवृत्त-कर्म्म का ग्रहण रहेगा, एवं **धारणा-ध्यान-समाधि-लक्षण** ईश्वराभेदमूला **अव्यक्तप्रधाना ईश्वरचिन्ता** रहेगी। इस ज्ञानात्मक ज्ञानयोग का अधिकारी कोई विरला ही बन सकेगा। कारण, यहाँ का कर्म्म भी निर्गुणभाव से ही सम्बन्ध रखता है, एवं यहाँ की उपासना भी निर्गुणभावात्मिका ही है। **इस ज्ञानात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह का आत्यन्तिक अभाव रहेगा।**

## ११५-कर्म्मात्मक-ज्ञानयोग की स्वरूप-दिशा का समन्वय—

वह ज्ञानयोग (२)—**कर्म्मात्मक ज्ञानयोग** कलाएगा, जिसमें प्रधानता तो निवृत्ति-लक्षण अव्यक्त कर्म्म की ही रहेगी, परन्तु आंशिकरूप से लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों पर भी दृष्टि रहेगी। साथ ही उपासना भी रहेगी तो अव्यक्तमूला निर्गुणात्मिका ही, परन्तु आंशिकरूप से सगुणप्रजापति की ओर भी झुकाव रहेगा। इस कर्म्मात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह का आंशिकरूप से समावेश रहेगा।

## ११६-भक्त्यात्मक-ज्ञानयोग का स्वरूप-समन्वय—

वह ज्ञानयोग (३)—**भक्त्यात्मक ज्ञानयोग** कहलाएगा, जिसमें अव्यक्ता ज्ञानचार्य्या के साथ साथ, निवृत्तिमूलक निगुर्णौपयिक अव्यक्त कर्म्मों के साथ साथ निष्कामबुद्धया सहकृत लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों का भी विशेषरूप से समावेश रहेगा। उपासना रहेगी निर्गुणप्रधाना ही, परन्तु सगुण का भी साधनरूप से समावेश रहेगा। इन तीनों ज्ञानयोगों में—**ज्ञान-कर्म्मात्मक भक्तियोगमय ज्ञानयोग सर्वश्रेष्ठ माना जायगा, कर्म्मात्मक ज्ञानयोग इससे अवरकक्षा का माना जायगा,** एवं **ज्ञानात्मक ज्ञानयोग सबसे नीची श्रेणि का माना जायगा।** कारण-भक्त्यात्मक ज्ञानयोग में लोकसंग्रह पर विशेष दृष्टि है, अतएव स्वार्थ के साथ साथ यह परमार्थभाव से भी युक्त है। कर्म्मात्मक ज्ञानयोग भी आंशिक लोकसंग्रस के कारण आंशिक रूप से परमार्थ की ओर ही झुका हुआ है। **परन्तु ज्ञानात्मक ज्ञानयोग लोकसंग्रह की उपेक्षा करता हुआ विशुद्ध स्वार्थ का ही अनुमोदक बन रहा है।**

## ११७-ज्ञानात्मक-कर्म्मयोग, कर्म्मात्मक-कर्म्मयोग, एवं भक्त्यात्मक-कर्म्मयोग का स्वरूपेतिवृत्त—

दूसरा है कर्म्मयोग। वह कर्म्मयोग (१)—**ज्ञानात्मक कर्म्मयोग** कहलाएगा, जिसमें अव्यक्त ज्ञानौपयिक नैष्कर्म्य-कर्म्मों की प्रधानता रहेगी, एवं सगुणब्रह्माभेदमूला ईश्वरचिन्तन-लक्षणा अव्यक्ता उपासना का समावेश रहेगा। इसमें लोकसंग्रह पर आंशिकरूप से दृष्टि रहेगी। वह कर्म्मयोग (२)—**कर्म्मात्मक कर्म्मयोग** कहलाएगा, जिसमें लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों की ही प्रधानता रहेगी, एवं उपासना का वही रूप रहेगा। वह कर्म्मयोग (३)—**भक्त्यात्मक कर्म्मयोग** कहलाएगा, जिसमें ईश्वरानन्यन्ता को प्रधान बना कर लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्म प्रधान रहेंगे। इन तीनों कर्म्मयोगों में भी **भक्तियोगात्मक कर्म्मयोग सर्वश्रेष्ठ माना जायगा, कर्म्मयोगात्मक कर्म्मयोग इससे अवरकक्षा का माना जायगा, एवं ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग इससे भी नीची श्रेणि का माना जायगा।** कारण यही है कि, भक्तियोग, एवं कर्म्मयोग

में लोकसंग्रह के साथ साथ ईश्वरानन्यनता का भी विकास है। कर्म्मात्मक कर्म्मयोग में लोकसंग्रह की तो प्रधानता है, परन्तु अनन्यतालक्षणा भक्ति गौण बन रही है। परन्तु ज्ञानात्मक कर्म्मयोग में लोकसंग्रह भी थोड़ा है, एवं अनन्यता भी मुकुलिता है।

## ११८—ज्ञानात्मक-भक्तियोग, कर्म्मात्मक-भक्तियोग, एवं भक्त्यात्मक भक्तियोग का चिरन्तनेतिवृत्त—

तीसरा है भक्तियोग। वह भक्तियोग (१)—**ज्ञानात्मक भक्तियोग** कहलाएगा, जिसमें प्रधानदृष्टि ईश्वरानन्यता-सम्पादक क्षर कर्म्मों की रहेगी, एवं तदनुकूल ही अव्यक्तमूला ज्ञानचर्य्या रहेगी। लोकसंग्रह रहेगा, परन्तु लोकसंग्रहदृष्टि से नहीं, अपितु ज्ञानदृष्टि से। वह भक्तियोग (२)—**कर्म्मात्मक भक्तियोग** कहलाएगा, जिसमें अव्यय-ज्ञानचर्य्या के साथ साथ लोकसंग्राहक व्यक्त कर्म्मों पर प्रधानदृष्टि रहेगी। एवं वह भक्तियोग (३)—**भक्त्यात्मक भक्तियोग** कहलाएगा, जिसमें अव्ययमूलक ज्ञान, एवं क्षरमूलक लोकसंग्राहक व्यक्तकर्म्मों पर समान दृष्टि रहेगी। इन तीनों भक्तियोगों में **भक्त्यात्मक भक्तियोग को सर्वश्रेष्ठ माना जायगा। ज्ञानात्मक भक्तियोग को अवरकक्षा का कहा जायगा, एवं कर्म्मात्मक भक्तियोग को मध्यम श्रेणि का माना जायगा।** कारण यही है कि, भक्त्यात्मक भक्तियोग में समत्त्वयोग विकसित है, लोकसंग्रह की भी पूर्ण रक्षा है। कर्म्मात्मक भक्तियोग में अनन्यता गौण है। एवं ज्ञानात्मक भक्तियोग में लोकसंग्रह गौण है।

## ११९—ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगता राजविद्या, एवं धर्म्मबुद्धियोगानुगता आर्षविद्या से अनुप्राणिता, गीता के द्वारा संशोधिता ज्ञान-भक्ति-कर्म्मयोगत्रयी का स्वरूप-समन्वय—

पाठकों को विदित है कि, उक्त तीनों संशोधित योगों का गीता की **सिद्धविद्या, राजविद्या, आर्षविद्या,** इन तीन विद्याओं में निरूपण हुआ है। ७-८ **अध्यायात्मिका सिद्धविद्या में ज्ञानबुद्धियोग-लक्षण संशोधित ज्ञानयोग का निरूपण हुआ है। ९-१०-११-१२-अध्यायात्मिका राजविद्या में ऐश्वर्य्य-बुद्धियोग-लक्षण संशोधित भक्तियोग का निरूपण हुआ है। एवं १३-१४-१५-१६-१७-१८ अध्यायात्मिका आर्षविद्या में धर्म्मबुद्धियोगलक्षण संशोधित कर्म्मयोग का निरूपण हुआ है।** पाठकों को यह भी स्मरण रहे कि-**ज्ञानयोग का आत्मा की मनः कला से सम्बन्ध है, भक्तियोग का प्राणकला से सम्बन्ध है, एवं कर्म्मयोग का वाक्‌कला से सम्बन्ध है।** योगत्रयी के उसी मौलिक रहस्य प्रकरण में यह भी स्पष्ट कर दिया गया है कि, आत्मा की ये तीनों कलाएँ त्रिवृद्‌भाव के कारण तीनों भावों से युक्त हैं। इसी त्रिवृद्‌भाव से तीनों योगों में प्रत्येक में) तीनों योगों का अन्तर्भाव सिद्ध होजाता है। प्रधानता क्योंकि तीनों में स्व-स्वयोग की ही रहती है, अतएव वे योग इतर दोनों नामों से व्यवहृत न होकर स्व स्व प्रधान योग-नामों से हीं व्यवहृत होते हैं।

## १२०—त्रिवृद्‌भावानुबन्धिनी योगत्रयी का स्वरूप-संस्मरण—

इसी सामान्यभाव के कारण गीताप्रतिपादित तीनों विद्याओं में यद्यपि क्रमशः प्रधानरूप से-**ज्ञान-भक्ति-कर्म्म**-योगों का ही निरूपण हुआ है। परन्तु विद्यारहस्य के अन्वेषण से पाठकों को इस निष्कर्ष

पर भी पहुँचना पड़ेगा कि, भगवान् ने तत्तद्विद्याओं में प्रधानयोग निरूपण के साथ साथ त्रिवृद्भाव-सिद्ध, अतएव मुख्ययोग से अविनाभूत उन इतर दोनों गौण योगों का भी दिग्दर्शन करा दिया है। विशेष विस्तार तो मूलभाष्य में हीं देखना चाहिए। यहाँ केवल प्रकरण-संगति के लिए उन योगों के समर्थक कुछ एक वचन मात्र हीं उद्धृत कर दिए जाते हैं —

## १२१–ज्ञानात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

## १—ज्ञानयोगः ( सिद्धविद्यात्मकः–७-८ अध्यायानुगतः )—

(त्रिवृन्मनोयोगः)

### १—ज्ञानात्मको ज्ञानयोगः—

१–अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना ।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन् ॥ ( ८।८। )
२–यदक्षरं वेदविदो वदन्ति विशन्ति यद्यतयो वीतरागाः ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीमि ॥ (८।११)
३–सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ।
मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम् ॥ (८।१२) ।

## १२२–कर्म्मात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

### २—कर्म्मात्मको ज्ञानयोगः—

१–उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम् ॥ (७।१८) ।
२–जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतन्ति ये ।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म्मचाखिलम् ॥ (७।२९) ।
३–साधिभूताधिदैवं मां साधियज्ञचं ये विदुः ।
प्रयाणकालेऽपि च मां ते विदुर्युक्तचेतसः ॥ (७।३०) ।

———*———

## १२३–भक्त्यात्मक ज्ञानयोग के समर्थक वचन—

## ३—भक्त्यात्मको ज्ञानयोगः—

१--तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते ।
प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः ॥ (७।१७) ।

२--बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते ।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ (७।१९) ।

३--येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्म्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः ॥ (७।२८) ।

— * —

— १ —

## २–भक्तियोगः (राजविद्यात्मकः–९–१०–११–१२–अध्यायानुगतः)

( त्रिवृत्प्राणयोगः )

## १२४–ज्ञानात्मक भक्तियोग के समर्थक वचन—

## १—ज्ञानात्मको भक्तियोगः–

१--महात्मानस्तु मां पार्थ ! दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥ (९।१३) ।

२--सततं कीर्त्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ (९।१४)

३--ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते ।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ (९।१५) ।

—*—

## १२५--भक्त्यात्यक भक्तिमोग के समर्थक वचन—

## २—भक्त्यात्मको भक्तियोगः–

१--समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् । (९।२९)

२–मन्मनाभव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ (९।३४)

३–मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय ।
निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः ॥ (१२।८) ।

—–*—–

## १२६–कर्म्मात्मक भक्तियोग के समर्थक वचन—

## ३—कर्म्मयोगात्मको भक्तियोगः–

१–पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ (९।२६) ।

२–यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय ! तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ (९।२७) ।

३–शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्म्मबन्धनैः ।
संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥ (९।२८) ।

—–*—–

— २ —

## ३–कर्म्मयोगः[आर्षविद्यात्मकः–१३-१४-१५-१६-१७-१८अध्यायानुगतः]

( त्रिवृद्वाग्योगः )

## १२७–ज्ञानात्मक कर्म्मयोग से समर्थक वचन—

## १—ज्ञानात्मकः कर्म्मयोगः–

१–अमानित्वमदम्भित्वमहिंसाशान्तिरार्जवम् ।
आचार्य्योपासनं शौचं स्थैर्य्यमात्मविनिग्रहः ॥ (१३।७) ।

२–इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहंकार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनम् ॥ (१३।८) ।

३–अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥ (१३।११) ।

—–*—–

## १२८-भक्त्यात्मक कर्म्मयोग के समर्थक वचन—

### २—भक्त्यात्मकः कर्म्मयोगः-

१--मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि ॥ (१३।१०)।

२-इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः।
मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥ (१३।१८)।

३--भक्त्या मामभिजानाति यावान्यश्चास्मि तत्त्वतः।
ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तरम् ॥ (१८।५५)।

## १२९-कर्म्मात्मक कर्म्मयोग के समर्थक वचन--

### ३—कर्म्मात्मकः कर्म्मयोगः-

१--यज्ञ-दान-तपः-कर्म्म न त्याज्यं कार्य्यमेव तत्।
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥ (१८।५)

१--एतान्यपि तु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च।
कर्त्तव्यानीति मे पार्थ ! निश्चितं मतमुत्तमम् ॥ (१८।६)।

३-न द्वेष्ट्यकुशलं कर्म्म कुशले नानुषज्जते।
त्यागी सत्त्वसमाविष्टो मेधावी छिन्नसंशयः ॥ (१८।१०)।

— ३ —

## १३०-ज्ञानबुद्धियोगलक्षण संशोधित-ज्ञानयोग—

### १--ज्ञानबुद्धियोगलक्षणो--ज्ञानयोगः ( सिद्धविद्यारहस्यम् )।

१-भक्त्यात्मको ज्ञानयोगः-लोकेश्वरसंग्रहरूपः-उत्तमः

२-कर्म्मात्मको ज्ञानयोगः-लोकसंग्रयुक्तोऽपि-मध्यमः

३-ज्ञानात्मको ज्ञानयोगः-लोकसंग्रहशून्यः-प्रथमः

---

## १३१-ऐश्वर्य्यबुद्धियोगलक्षण संशोधित-भक्तियोग—
## २-ऐश्वर्य्यबुद्धियोगलक्षणो भक्तियोगः ( राजविद्यारहस्यम् )।

१-भक्त्यात्मको ज्ञानयोगः-ज्ञानकर्म्मसमत्वलक्षण-उत्तमः

२-कर्म्मात्मको भक्तियोगः-लोकसंग्रहप्रधानः——मध्यमः

३-ज्ञानात्मको भक्तियोगः-आंशिकलोकसंग्रहात्मकः-प्रथमः

—*—

## १३२- धर्म्मबुद्धियोगलक्षण संशोधित कर्म्मयोग—
## ३-धर्म्मबुद्धियोगलक्षणः कर्म्मयोगः ( आर्षविद्यारहस्यम् )।

१-भक्त्यात्मकः कर्म्मयोगः-लोकेश्वरसमत्वलक्षणः-उत्तमः

२-कर्म्मात्मकः कर्म्मयोगः-लोकसंग्रहप्रधानः——मध्यमः

३-ज्ञानात्मकः कर्म्मयोगः-लोकसंग्रहविच्युतः-प्रथमः

—*—

### १३३-उपासनात्मक-भक्तियोग की श्रेष्ठता का समन्वय, तदाधारभूत प्रत्यगात्मा, एवं शारीरक-आत्मानुगत-भक्त्यात्मक भक्तियोग—

उक्त तीनों योग वे शास्त्रीय योग हैं, जिनका संशोधन करते हुए भगवान्ने गीताशास्त्र में ( लोकनिष्ठा की रक्षा के लिए ) संग्रह कर लिया है। इन संशोधित तीनों योगों का जो भक्तियोग है, उसे हम उपासनात्मक भक्तियोग होने से 'भक्ति' न कह कर 'उपासना' ही कहेंगे। यदि और भी सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जाता है, तो त्रिविध भक्तियोगों में से भी केवल भक्त्यात्मक भक्तियोग को ही 'उपासना' कहा जायगा। ज्ञानात्मिका भक्ति भी भक्ति है, एवं कर्म्मात्मिका भक्ति भी भक्ति है। परन्तु भक्त्यात्मिका भक्ति ही उपासना है। यही योगात्मिका भक्ति है। तीनों भक्तियों में से इस योगात्मिका भक्ति का ही प्रत्यगात्मा से सम्बन्ध है। इसी भक्तितत्त्व के लिए भगवान्ने "तेऽतीव मे प्रियाः" यह कहा है। शेष दोनों भक्तियाँ, एवं त्रिविध-ज्ञाययोग, और त्रिविध कर्म्मयोग, इन सब का शारीरक-आत्मा से ही सम्बन्ध है।

### १३४-ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-योगानुबन्धी-श्रेणिविभाग के तारतम्य का स्वरूप-समन्वय, एवं उपासना, तथा भक्ति-निबन्धन-तथ्य का समन्वय—

यद्यपि यह ठीक है कि, त्रिविध ज्ञानयोगों में भक्त्यात्मक ज्ञानयोग भी आंशिकरूप से प्रत्यगात्मा का अनुगामी बना हुआ है, त्रिविध कर्म्मयोगों से से भक्त्यात्मक कर्म्मयोग भी आंशिकरूप से प्रत्यगात्मानुगामी बना

हुआ है, इन त्रिविध भक्तियोगों में से ज्ञानात्मक भक्तियोग, तथा कर्म्मात्मक भक्तियोग भी आंशिकरूप से प्रत्यगात्मा का सहचारी बना हुआ है। और इसी विशेषता के कारण हमनें त्रिविध ज्ञानयोगों में से प्रत्यगात्मानुयायी भक्त्यात्मक ज्ञानयोग को, एवं त्रिविध कर्म्मयोगों में से प्रत्यगात्मानुयायी भक्त्यात्मक कर्म्मयोग को, इन दोनों की अपेक्षा त्रिविध भक्तियोग को श्रेष्ठ बतलाया है। तथापि प्रत्यगात्मा का वास्तविक अनुग्रह क्योंकि त्रिविध भक्तियोगों में से भक्त्यात्मक भक्तियोग पर ही है, अतः इसे ही हम सर्वश्रेष्ठ कहेंगे। **भाग ही का तो नाम भक्ति है।** भक्त्यात्मक ज्ञानयोग में ज्ञान की भक्ति प्राप्त होती है, सो भी शारीरक अक्षरज्ञान की भक्ति, अव्यक्तज्ञान की भक्ति। भक्त्यात्मक कर्म्मयोग में कर्म्म की भक्ति प्राप्त होती है, सो भी शारीरक कर्म्म की भक्ति, व्यक्तकर्म्म की भक्ति। ज्ञानात्मक भक्तियोग में अव्ययज्ञानभक्ति अवश्य ही प्राप्त होती है, परन्तु इस में अव्यय का ज्ञानभाग प्रधान बना हुआ है। एवमेव कर्म्मात्मक भक्तियोग में अव्यय की कर्म्मभक्ति ही प्राप्त होतीहै, परन्तु इसमें अव्यय का कर्म्मभाग प्रधान बना हुआ है। इधर भक्त्यात्मक भक्तियोग में अव्यय की ज्ञानभक्ति भी प्राप्त है, एवं अव्यय की कर्म्मभक्ति भी प्राप्त है। अव्यय न केवल ज्ञानमूर्त्ति है, न कर्म्ममूर्त्ति। अपितु उभयमूर्त्ति है। ज्ञान, एवं कर्म्म, दोनों हीं अव्यय के भाग हैं। अतएव दोनों भागों के संग्रह के बिना भक्तिभाव अपूर्ण ही रहता है। अतएव एक एक भाग की अनुयायिनी ज्ञानात्मिका भक्ति, एवं कर्म्मात्मिका भक्ति सर्वथा अपूर्ण है। इसीलिए इसे हम **'उपसना'** न कहकर **'भक्ति'** शब्द से ही व्यवहृत करते हैं।

## १३५–उपासना, और भक्ति से अनुप्राणित-तारतम्य-दिग्दर्शन—

उपासना का अर्थ है–**'उप–आसन ( समीप बैठना )'**। ज्ञानात्मिका भक्ति का अनुयायी भक्त ज्ञानदृष्टया अवश्य ही अव्ययात्मा के समीप बैठा हुआ है, परन्तु कर्म्मभाग से अभी यह वञ्चित है। अतएव भाग–सम्पत्ति–प्राप्त करता हुआ भी यह **"उप–आसन"** से वञ्चित है। एवमेव कर्म्मात्मिका भक्ति का अनुयायी ज्ञान के उप–आसन से वञ्चित है। भक्तियोगात्मक भक्तियोग में ज्ञान के भी यह "उप" ( समीप ) है, कर्म्म के भी 'उप' है। अतः यहाँ 'उपासनभाव' सम्यक्-रूपेण प्राप्त होजाता है। **उपासना, और भक्ति में यही तारतम्य है।**

## १३६–प्रत्यगात्मनिबन्धना सर्वश्रेष्ठा बुद्धियोगात्मिका भक्ति का संस्मरण—

पाठकों को स्मरण रखना चाहिए कि, गीता में जहाँ जहाँ **'भक्ति'** शब्द प्रयुक्त हुआ है, वहाँ वहाँ वह सर्वत्र **(१) शारीरक-ज्ञानभक्ति-लक्षण ज्ञानात्मक भक्तियोग। (२) शारीरक–कर्म्मभक्तिलक्षण कर्म्मात्मक भक्तियोग, (३) प्रत्यगात्मज्ञानभक्तिलक्षण ज्ञानात्मक भक्तियोग, एवं प्रत्यगात्म–कर्म्मभक्तिलक्षण कर्म्मात्मक भक्तियोग,** इन चारों **'अपूर्ण–भक्तियों'** में से किसी एक भक्तियोग का ही सूचक है। एवं जहाँ-जहाँ **"यथोक्तं पर्य्युपासते"** इत्यादिरूप से **'उपासना'** शब्द प्रयुक्त हुआ है, वहाँ-वहाँ वह सर्वत्र **प्रत्यगात्मज्ञानकर्म्मभक्तिलक्षण भक्त्यात्मक (ज्ञानकर्म्मात्मक) भक्तियोग** का ही सूचक है। और यही गीता की दृष्टि में **सर्वश्रेष्ठा योगात्मिका भक्ति है** *।

---

* इस भक्तियोग की श्रेष्ठता दूसरे योगों की अपेक्षा ही समझनी चाहिए। इसकी श्रेष्ठता का मूलकारण यही है कि, यह भक्तिनिष्ठा भगवत्सम्मता वैराग्यनिष्ठा से मिलती जुलती है। परन्तु जब हम इस

## १३७-अक्षरनिबन्धना 'परा विद्या', क्षरनिबन्धना 'अपरा विद्या' का संस्मरण, एवं तन्निबन्धना शास्त्रीय-योगनिष्ठाएँ—

इसके अतिरिक्त पाठकों को यह भी नहीं भुला देना चाहिए कि, लोक में जो शास्त्रीय तीन निष्ठाएँ प्रचलित हैं, उनका व्यक्त ज्ञान-कर्म्म से ही सम्बन्ध है। प्रत्यगात्मा **ईश्वरतन्त्र है,** शारीरक आत्मा **जीवतन्त्र है,** एवं भौतिक विश्व **जगत्तन्त्र है।** तीनों क्रमशः **व्यक्ताव्यक्तातीत सनातन-ज्ञान-कर्म्मसमत्त्व-लक्षण अव्यय, अव्यक्त ज्ञानप्रधान अक्षर,** एवं **व्यक्त कर्म्मप्रधान क्षर** से अनुगृहीत हैं। क्षरात्मक कर्म्मप्रधान जगत्तन्त्र का **अपराविद्या** ( वेदविद्या ) से सम्बन्ध है, अक्षरात्मक ज्ञानप्रधान जीवतन्त्र का **पराविद्या** से सम्बन्ध है, एवं अव्ययात्मक ज्ञान-कर्म्ममय ईश्वरतन्त्र दोनों का अनुग्राहक है, जैसा कि निम्नलिखित वचनों से स्पष्ट है—

**क्षरविद्या (अविद्या-कर्म्म)— "तस्मै स होवाच-द्वे विद्ये वेदितव्ये-इति ह स्म यद्ब्रह्मविदो वदन्ति, परा चैव अपरा च। तत्रापरा-ऋग्वेदो, यजुर्वेदः, सामवेदो, ऽथर्ववेदः, शिक्षा, कल्पं, व्याकरणं, निरुक्तं, छन्दो, ज्योतिषमिति।**

**अक्षरविद्या—(विद्या–ज्ञानम्)--"अथ परा-यया तदक्षरमधिगम्यते। यत्तदद्रेश्यम-ग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुः श्रोत्रं तदपाणिपादं नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मम्। ÷ तदव्ययं, तद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः।**

—मुण्डकोपनिषत् १।१।५।

**द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते विद्याविद्ये निहिते यत्र गूढे।**
**क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्यः॥**

—श्वेता० उप० ५।१।

## १३८-त्रिगुणभावानुबन्धिनी वेदवादरति, तन्निबन्धना अयोगात्मिका त्रिगुणाभावापन्ना योगत्रयी, और 'निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन' का संस्मरण—

अव्ययपुरुष का ज्ञानकर्म्म अक्षर, एवं क्षर में अवतीर्ण होकर जीवतन्त्र, एवं जगत्तन्त्र का सञ्चालन कर रहा है। इस त्रिपुरुषभेद से ज्ञानकर्म्म के तीन रूप होजाते हैं। **त्रिगुणभावात्मिका अपराविद्या**

---

भगवन्निष्ठा की दृष्टि से भक्तियोग की श्रेष्ठता का विचार करेंगे, तो उस समय वैराग्यनिष्ठा की अपेक्षा यह भी अवरकक्षा में हीं रह जायगी। भक्तियोग में अव्ययज्ञान भी है, अव्ययकर्म्म भी है, इसलिए तो यह वैराग्यनिष्ठा के समकक्ष है। परन्तु अव्ययकर्म्म के साथ इसमें आधिभौतिक व्यक्त क्षरकर्म्म का भी समावेश है, यही इसकी आंशिक विषमता है। इसी अस्वारस्य ने इसे वैराग्यनिष्ठा की अपेक्षा नीचा आसन दे रक्खा है, जैसाकि आगे के बुद्धियोगपरीक्षाप्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

÷ अक्षर मध्यस्थ है। अतएव वह पर अव्यय का भी अनुग्राहक है, एवं अवर-भूतयोनिलक्षण क्षर का भी संग्राहक है। अतएव श्रुतिने पराविद्यात्मक अक्षर को अव्यय, और भूतयोनि भी मान लिया है, जैसाकि– "एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म (क्षरः), एतद्ध्येवाक्षरं परम् (अव्ययः)" इत्यादि अन्य श्रुतियों से भी स्पष्ट है।

का प्रतिपादक शास्त्र जिस योगत्रयी का निरूपण करता है, उसमें आधिभौतिक क्षर की ही प्रधानता है। ऐसे तीनों योग अव्ययाक्षर, दोनों से वञ्चित होते हुए भूतसम्पत्ति के ही अनुगामी हैं। भगवान् की दृष्टि में **क्षरानुगामी शास्त्रीय ज्ञान–कर्म्म–भक्ति, तीनों योग अयोग हैं। यही भोगैश्वर्य्यप्रसक्त वेदवादरतों के त्रिगुणात्मक योग हैं।** ऐसे कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग को भगवान् न ज्ञानयोग कहते, न फलाभिमुख कर्म्मयोग को कर्म्मयोग मानते, एवं न ईश्वरानुग्रहप्राप्तिलक्षण प्रेमाभक्तिरूप भक्तियोग को भक्तियोग कहते। **"निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन"।**

## १३९–अपराविद्या में पराविद्या का समन्वय, एवं तन्मूलक–योगसंशोधन, तथा–'उप आसन' निबन्धना 'उपासना'—

इसके अनन्तर संशोधिता योगत्रयी हमारे सामने आती है। **अपराविद्या में पराविद्या का समन्वय ही संशोधन है।** ये ही तीनों योग ग्राह्य हैं। इनमें ज्ञानात्मिका–कर्म्मात्मिका भक्ति तो **'भाग'** भाव से सम्बन्ध रखती हुई **'भक्ति'** कहलाती है, एवं ज्ञान–कर्म्मसमन्विता भक्त्यात्मिका भक्ति **'उप–आसन'** भाव के कारण **'उपासना'** कहलाती है। शेष रहा विद्या–अविद्यासे अतीत अव्यय, और उससे सम्बन्ध रखने वाली भगवन्निष्ठा। इसमें, और उपासना में क्या अन्तर है ?, इस प्रश्न की मीमांसा स्वतन्त्ररूप से अनुपद में हीं की जाने वाली है। अबतक योगत्रयी के सम्बन्ध में जिन विभिन्न दृष्टिकोणों का स्वरूपोपबृंहण हुआ है, निम्न लिखित तालिकाओं से उन सबका संक्षेप से सर्वात्मना स्पष्टीकरण होजाता है।

## १४०–त्याज्या क्षरानुगता योगत्री—

**१–ज्ञानयोगः—कर्म्मत्यागलक्षणः———अज्ञानयोगः**
**२–कर्म्मयोगः––फलकामासक्तिलक्षणः———अकर्म्मयोगः** } **"त्याज्या"**
**३––भक्तियोगः–––ईश्वरानुग्रहप्राप्तिकामलक्षणः–अभक्तियोगः**

———*———

## १४१–ग्राह्या अक्षरानुगता योगत्रयी—(१)

## १—ज्ञानयोगः—(अनुगमनीयः)

**१—ज्ञानात्मको ज्ञानयोगः––शारीरकात्मज्ञानप्रधानः ( अवरः )**

**२—कर्म्मात्मको ज्ञानयोगः–—शारीरकात्मकर्म्मप्रधानः ( मध्यमः )**

**३—भक्त्यात्मको ज्ञानयोगः––शारीरकात्मज्ञानकर्म्मप्रधानः ( उत्तमः )**

———*———

## २—कर्म्मयोगः—(ग्राह्यः)

१—ज्ञानात्मकः-कर्म्मयोगः—शारीरकज्ञानानुगतः ( अवरः )

२—कर्म्मात्मकः-कर्म्मयोगः—शारीरककर्म्मानुगतः ( मध्यमः )

३—भक्त्यात्मकः-कर्म्मयोगः—शारीरकज्ञानकर्म्मानुगतः ( उत्तमः )

—*—

## ३—भक्तियोगः—संग्राह्यः—

( भक्तिः ) १-ज्ञानात्मको भक्तियोगः—प्रत्यगात्मानुगतशारीरकज्ञानानुगतः (अवरः)

( प्रपत्तिः ) २-कर्म्मात्मको भक्तियोगः—प्रत्यगात्मानुगतशारीरककर्म्मानुगतः (मध्यमः)

( उपासना) ३-भक्त्यात्मको भक्तियोगः—विश्वकर्म्मानुगतप्रत्यगात्मलक्षणज्ञानकर्म्मानुगतः ( उत्तमः )

——*——

### १४२—भारतीय महर्षियोंकी 'पुराणीप्रज्ञा' से प्रसूता 'योगत्रयी' का संस्मरण, एवं तृतीय-प्रकरणोपराम—

तदित्यं—पवित्रतम—ब्राह्मणवर्ण से समन्वित—पार्थिवत्रैलोक्याधिष्ठाता 'भारत' नामक 'अग्निदेव' के अन्तर्य्याम-सम्बन्ध से धन्यतम—पवित्रतम—यशस्यतम बने हुए इस पावनतम 'भारतवर्ष' के महिमामय विशाल प्राङ्गण में अवतीर्ण होने वाले प्रज्ञावदातश्रममूर्त्ति महामहिमशाली प्रत्यक्षदृष्टा 'आर्षमहर्षियों' की सत्त्वानुगता 'पुराणीप्रज्ञा' से मानव के अभ्युदय निःश्रेयस् के लिए जिस अलौकिक, एवं लोकव्यवहार्य्य महतो—महीयान् राजपथ का आविर्भाव हुआ, वही राजपथ—'भारतीय महर्षियों की योगत्रयी' नाम से प्रसिद्ध हुआ, जिस इस 'त्रयीपथ' के 'ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-योग' नामक तीनों योगों का ही प्रक्रान्त तृतीय प्रकरण में अनेक दृष्टिकोणों से संस्मरण—प्रयास हुआ है। अब अग्रिम प्रकरण में इसी योगत्रयी से सम्बन्ध रखने वाले देवयुग—वेदयुग—पुराणयुग—दर्शनयुग--आदि आदि युगधर्म्मानुबन्धों से अनुप्राणित तीनों योगों के युग-धर्म्मात्मक परिवर्त्तित--स्वरूपों के समन्वय का ही प्रयास सम्भावित है।

**इति--भक्तियोगपरीक्षायां--पूर्वखण्डे**

***"योगत्रयी, और भारतीय-महर्षि"***

**नामक**

**तृतीय--प्रकरण--उपरत**

**३**

श्री:

(१)-देवयुगानुगता निर्गुणोपासना से अनुप्राणित-पारिभाषिक-परिलेख—

## *"अव्ययोपासना" (निर्गुण:--अव्यय:-ईश:)*

## ज्ञानमेव--उपासना--ज्ञानात्मिका—( अमृतम् )

## निर्गुणोपासना-ईशोपासना-ज्ञानात्मिका

## मनोमयी-उपासना-ज्ञानात्मिका

सोऽयं निर्गुणोऽव्यय: { १-आनन्द:—आनन्दमयोऽव्यय:-—मन एव
२-विज्ञानम्--विज्ञानमयोऽव्यय:——-मन एव
३-मन:—-श्वोवस्यसमनोमयोऽव्यय:-मन एव } तदिदं अव्ययविवर्त्तम् मनोविवर्त्तमेव

सोऽयं-मनोमयो निर्गुणोऽव्यय एव विजिज्ञासितव्य:
सोऽनुध्यतव्य:--उपासितव्यश्च

## *(सोऽयं देवयुग: प्रथम:--सत्ययुगारम्भात्मक:)*

अमृतम्
अव्यय:
ज्ञानम्
मन: } तदेतत्--सर्वं मन एव, अव्यय एव--निर्गुण:
"अनादित्त्वान्निर्गुणत्त्वात् परमात्मायमव्यय:"

—— * ——

विजिज्ञासा-ज्ञातुमिच्छा-ज्ञानमेव
सैषा विजिज्ञासा-अनुध्यानलक्षणैव
सैवच-ज्ञानात्मिका-उपासना-'उपासना' देवयुगानुगता-प्रथमा ( १ )
"अनुध्यानश्च--समानप्रत्ययप्रवाहधारणामेव"



—— * ——

श्री:

# "युगधर्म्मानुगता-विविध-उपासनाएँ"

नामक

# चतुर्थ-प्रकरण

# ४

—*—

## ( चतुर्थप्रकरणान्तर्गत-प्रथम-अवान्तर-प्रकरण )

## १-देवयुगानुगत-निर्गुणोपासनामार्ग

—*—

### १—ऋषिदृष्टा योगत्रयी के युगधर्म्म-निबन्धन विविध-परिवर्त्तन—

'ज्ञान-भक्ति-कर्म्म'—नाम से प्रसिद्धा जिस योगत्रयी का भारत के महर्षियों की 'पुराणी प्रज्ञा' से मानव के अभ्युदय-निःश्रेयस् के लिए देवयुगारम्भ में आविर्भाव हुआ, वह योगत्रयी, किंवा उस योगत्रयी के तीनों प्रक्रमों का स्वरूप आगे चलकर युगधर्म्मानुगत--दिग्देशकालानुवर्त्ती-मनः-शरीरानुप्राणित—विविध-उच्चावच परिवर्त्तनों के कारण विभिन्न-विभिन्न-प्रकारों में हीं परिणत होता गया।

### २-परिवर्त्तित-स्वरूपानुगत अपरिवर्त्तनीय-मूलतत्त्व—

युगधर्म्मानुगता मान्यताओं के समावेश से उस ऋषिसम्मता योगत्रयी का स्वरूप युगधर्म्मानुपात से बदलता रहा, जबकि येन केन रूपेण उन परिवर्त्तनों के मूल में ऋषिसम्मत मौलिक स्वरूप भी अनुशयरूपेण न्यूनाधिक-मात्रया प्रतिष्ठित ही होता आरहा है। इसी मूलदृष्टि से तत्तद्-युगों के लोकसंग्राहक-मनीषी विद्वानों के द्वारा, समाजनेताओं के द्वारा तत्तत्परिवर्त्तित-स्वरूपों का भी लोकसंग्रह की दृष्टि से समादर होता रहा, और युगधर्म्मानुगता इसी मान्यता-परम्परा के कारण ऋषिदृष्टा-'मौलिक-योगत्रयी' के अवान्तर विभिन्न-अगणित भेद होगए, जबकि लक्ष्यदृष्टया सब की पर्य्यवसान-भूमि वह 'एक ही मूलतत्त्व' रहा*।

---

* रुचीनां वैचित्र्याद्-ऋजु—कुटिल—नानापथजुषां-
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव॥
—महिम्नस्तोत्रे परमशैवः श्रीपुष्पदन्तः

### ३–आपातरमणीय—कल्पनाओं के समाधान—प्रयास का उपक्रम—

ऋषियुगात्मक–देवयुग से आरम्भ कर वर्त्तमान युग पर्य्यन्त उस योगत्रयी के मध्यस्थ सुप्रसिद्ध 'भक्तियोग' के, किंवा–'उपासना' के कितने अवान्तर विभेद होपड़े ?, प्रस्तुत चतुर्थ–प्रकरण में संक्षेप से इसी प्रश्न–समाधान का प्रयास प्रक्रान्त होरहा है । श्रद्धापूर्ण ऐसी आस्था है कि, उपासना के विविध रूपों से भावुकतावश हम जो अन्यथा कल्पनाएँ करने लग पड़ते हैं, प्रस्तुत प्रकरण सर्वात्मना नहीं, तो अंशत: तो अवश्य ही उन आपातरमणीय-कल्पनाओं का समन्वय करसकेगा ।

### ४–भक्तियोगनिष्ठा के सम्बन्ध में आलोचकों की युगधर्म्मानुगता भ्रान्त धारणा—

भक्तियोग के सम्बन्ध में यह विचार भी कम महत्त्व नहीं रखता कि, इस भक्तिनिष्ठा का विकास किस युग में हुआ ? । कुछ समालोचकों का कहना है कि, आरम्भ में **ज्ञान**, एवं **कर्म्म**, नाम की दो निष्ठाएँ हीं प्रचलित थीं । तीसरी भक्तिनिष्ठा का विकास उस पौराणिकयुग में हुआ है, जिसे कि महाभारतकाल भी कहसकते हैं । इस तथ्य को पुष्ट करने के लिए समालोचकों की ओर से अन्यान्य कई एक हेत्वाभासों के अतिरिक्त निम्नलिखित गीतावचन भी उद्धृत हुआ है—

**लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयाऽनघ ! ।**
**ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्म्मयोगेन योगिनाम् ॥**

—गीता

### ५–देवयुग, वेदयुग, तथा पुराणयुग–अनुबन्धों से अनुप्राणित ज्ञान-कर्म्म–भक्ति–निष्ठात्रयी का युगधर्म्मनिबन्धन काल्पनिक वाग्विजृम्भण—

उनका कहना है कि, जिस समय भगवान् ने गीतोपदेश दिया था, उस से पहिले लोक में **सांख्यों की ज्ञानयोगनिष्ठा**, एवं **स्वयम्भूमनु की ( धर्म्मात्मिका ) कर्म्मयोगनिष्ठा**, ये दो निष्ठाएँ हीं प्रचलित थीं । भगवान् ने इन दोनों का संशोधन करते हुए तीसरी **भक्तियोगनिष्ठा** स्थापित की, और यही गीता का मुख्य लक्ष्य बना, जैसाकि–"**मन्मनाभव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु**' इत्यादि भक्तिसमर्थक वचनों से स्पष्ट है । यद्यपि उसी युग में यत्र तत्र भक्तिमार्ग का विकास होचुका था, परन्तु वह भक्ति कामना–मयी थी । भगवान् ने इस के स्थान में **निष्कामभक्ति** का ही विधान किया । इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि, पुराणयुग से पहिले क्रमशः अपनी सत्ता रखने वाले **देवयुग**, एवं **वेदयुग** में भक्तिमार्ग का सर्वथा अभाव ही था । उन युगों का मानवसमाज ज्ञानयोग, एवं कर्म्मयोग का ही अनुयायी था ।

### ६–पौराणिक भक्तियोग का संस्मरण, तन्निबन्धन वितण्डावाद, तदनुप्राणिता विविध-कल्पनाएँ, एवं निष्ठाद्वयी का काल्पनिक अभिनिवेश—

समालोचकों की उक्त समालोचना से थोड़ी देर के लिए हम भी व्यामोहन में पड़ जाते हैं । ठीक तो है । यदि देवयुग, एवं वेदयुग में तीसरे भक्तियोग की भी सत्ता रहती, तो भगवान् कभी "लोकेऽस्मिन्

**द्विविधा निष्ठा**" यह न कहते। फिर पौराणिक भक्तियोग का ( अवतारोपासनादिरूप भक्तियोग का ) जो स्वरूप आज हम देख रहे हैं, उस का मूल वेद में कहीं तो उपलब्ध होता। हम देखते हैं कि, देवयुगकालीन गाथा-मन्त्रों में, एवं वेदयुगकालीन समस्त वैदिक साहित्य में कहीं भी भक्ति का उक्त स्वरूप उपलब्ध नहीं होरहा। सब से बड़े आश्चर्य की बात तो यह है कि, जिस **ईश्वरतत्त्व** के आधार पर **पौराणिक-भक्तिवाद** प्रतिष्ठित है, समस्त वैदिक वाङ्मय में उस '**ईश्वर**' शब्द का ही आत्यन्तिक अभाव है। '**ईश्वर**' शब्द ही नहीं, **रामकृष्णादि अवतारों** का नामोल्लेख नहीं, **पत्रं-पुष्पं-फलं भावोपेता भक्ति** का उल्लेख नहीं। फिर किस आधार पर भक्तियोग को प्राचीन मान लिया जाय ?, एवं किस आधार पर इसे वेदशास्त्र-सम्मत माना जाय ?। अतएव कहना पड़ेगा कि, भक्तिमार्ग केवल कल्पना की ही वस्तु है। वस्तुतः शास्त्रसिद्ध योग तो केवल ज्ञानयोग, एवं कर्म्मयोग ही हैं।

## ७-वेदादि प्राचीन शास्त्रों में भक्तिनिष्ठा की अनुपलब्धि का महान् व्यामोहन--

समालोचना को ही अपना नित्यकर्म्म समझने वाले उन समालोचकधुरीणों से इस सम्बन्ध में हम प्रश्न करते हैं कि, उन्हें भक्तियोग के स्वरूप की अनादिता पें सन्देह है ?, अथवा भक्तियोग की अनादिता में सन्देह है ?। पूर्व में जो हेतु बतलाए गए हैं, उन से तो स्पष्टरूप से यही सिद्ध होरहा है कि, उन्हें प्राचीन वेदादि साहित्य में भक्ति का प्रचलित ( पौराणिक ) स्वरूप नहीं मिल रहा। अतएव वे इसे कल्पना की वस्तु समझ रहे हैं।

## ८-कपिलमुनि-सम्मता सांख्यनिष्ठा, हिरण्यगर्भऋषि-सम्मता योगनिष्ठा, जैमिनि-सम्मता कर्म्ममीमांसा, आदि दृष्टिकोणों के माध्यम से भक्तियोगनिष्ठा का स्वरूप-समन्वय—

उत्तर में यही निवेदन कर देना पर्य्याप्त होगा कि, केवल स्वरूप के आधार पर ही किसी वस्तुतत्त्व के सादित्व अनादित्व का निर्णय नहीं किया जासकता। क्या वे समालोचक यह सिद्ध कर सकेंगे कि, ज्ञान-योग-कर्म्मयोगों का जो स्वरूप क्रमशः देवयुग, तथा वेदयुग में प्रचलित था, आजतक उसका वही स्वरूप सुरक्षित है ?। हम तो देखते हैं कि, सांख्यलक्षण-कपिल-निष्ठात्मक ज्ञानयोगने आज वेदान्तलक्षणा व्यास-निष्ठा का ही परिधान ( बाना ) पहिन लिया है। एवमेव स्वयम्भू-निष्ठात्मक कर्म्मयोग जैमिनिसम्मत मीमांसा-भाव से ही युक्त होरहा है। यह तो स्थूल परिवर्त्तन की कथा है। यदि सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जायगा, तो उन दोनों के तत्कालीन स्वरूपों में, और वर्त्तमान स्वरूपों में शाखा-प्रशाखा-भेद-युक्त अहो-रात्र का अन्तर मिलेगा। दूसरे शब्दों में यों कहिए कि, आज के ज्ञानयोग, और कर्म्मयोग के स्वरूपों का आप उन अनादि-शास्त्रों में अन्वेषण करने चलेंगे, तो अधिकांश में आप का यह प्रयास व्यर्थ ही प्रमाणित होगा। क्या इसी आधार पर ज्ञान-कर्म्म-निष्ठाओं को भी कल्पना की ही वस्तु मान लिया जायगा ?।

## ९–भक्तियोगनिष्ठा की अनादिता, एवं परिवर्त्तनात्मक युगधर्म्मों के अनुपात से भक्ति के अनुष्ठानात्मक प्रकारों में उच्चावच-परिवर्त्तन—

ठीक यही स्थिति भक्तियोग के स्वरूप के सम्बन्ध में समझिए । परिवर्त्तनशील मानवीय मन के सम्बन्ध से भक्तियोग का बाह्य--आचारात्मक स्वरूपमात्र बदल गया हैं, परन्तु भक्ति का मौलिकरूप तो ज्यों का त्यों हीं सुरक्षित है । स्वरूप तो बदलता ही रहेगा, और बदलना हीं चाहिए । क्योंकि युगधर्म्म के परिवर्त्तन के साथ साथ चित्तवृत्ति का बदलना भी अनिवार्य्य है । चित्तवृत्ति के परिवर्त्तन के साथ साथ योगस्वरूप–परिवर्त्तन भी आवश्यक है । देवयुग, तथा वेदयुग काल में भी भक्तियोग का पूर्ण विकास था । परन्तु उस समय उसका स्वरूप दूसरा था, लक्ष्य दूसरा था । पौराणिकयुग में स्वरूप, और लक्ष्य दोनों बदल गए । एतावता ही भक्तियोग का उन युगों में अभाव मान बैठना प्रौढिवाद नहीं, तो और क्या है ? ।

## १०–भक्तियोग के सम्बन्ध में पुरातनयुगानुगत आवश्यक प्रश्न, एवं अतिपुरातन युगात्मक साध्ययुग की योगत्रयी—

हाँ, इस सम्बन्ध में यह जिज्ञासा अवश्य ही न्यायसंगत है कि, देवयुगकालीन भक्तियोग का **कैसा स्वरूप था ?, वेदयुग में भक्ति का क्या स्वरूप होगया ?, एवं पौराणिक युग में भक्ति में क्या वैचित्र्य आगया ?** । तीनों जिज्ञासाओं में से प्रकृत प्रकरण प्रथम जिज्ञासा को ही शान्त करने के लिए प्रवृत्त हुआ है । "**देवयुगानुगता भक्ति, किंवा उपासना का क्या स्वरूप है ?**, इस जिज्ञासा के साथ-साथ "**लोकेस्मिन् द्विविधा निष्ठा**" यह विप्रतिपत्ति भी उपस्थित है, और वह न्यायसङ्गता भी है । अवश्य ही हमें इस सम्बन्ध में भी कोई समीचीन उत्तर मिलना हीं चाहिए, जिसके आधार पर ही हम यह विश्वास कर सकें कि–"यद्यपि लोक में तीसरी भक्तिनिष्ठा भी पहिले से ही प्रचलित थी, परन्तु अमुक कारण-विशेष से भगवान् ने तीसरी निष्ठा का नामनिर्द्देश करना आवश्यक नहीं समझा" ।

## ११–भूतविज्ञाननिष्णात साध्यगणों का भूतानुबन्धी यज्ञात्मक कर्म्मयोग, तदनुप्राणिता भौतिकी योगत्रयी, एवं साध्ययुगोत्तरभावी देवयुग में उसका संशोधन—

पाठकों को यह विदित है कि, हमनें देवयुग से पहिले उस **साध्ययुग** की सत्ता बतलाई थी, जिसका एकमात्र लक्ष्य "**यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः**" यही था । (देखिये भाष्यभूमिका प्रथमखण्ड गीता-कालमीमाँसा । यज्ञकर्म्म ही उस सुसमृद्धा, महासभ्या साध्यजाति का परम पुरुषार्थ था । दूसरे शब्दों में इसके लिए यह भी कहा जासकता है कि, वह साध्य–सुसाध्य-प्रज्ञाशील-समाज केवल कर्म्म-योग का ही अनुगामी था । भौतिकी–समुन्नति के लिए जो विज्ञानात्मक (क्षणिक–विज्ञानात्मक) ज्ञान अपेक्षित है, उसकी तो चरमसीमा पर ही वे साध्यगण पहुँचे हुए थे । परन्तु आत्मानुबन्धी, एकेश्वरवादमूलक ज्ञान से वे सर्वथा ही वञ्चित थे । वे अपने यज्ञकर्म्म से यज्ञकर्म्म (भौतिक प्रपञ्च) का ही यजन करते थे । इनका कर्म्मयोग कर्म्ममय, किंवा कर्म्मप्रधान विश्व का ही उपकारक था ।

## १२–देवयुग, और वेदयुग का आंशिक-पार्थक्य-समन्वय, एवं वेदयुगानुगता योगत्रयी का संस्मरण—

यह भी एक सिद्ध विषय है कि, जब-जब युगपरिवर्तन होता है, तो उन परिवर्त्तित-युगों में कुछ समय के लिए पूर्वयुग के भी कुछ एक धर्म्मों का समावेश होजाता है। पूर्वयुगों के परिष्कृतरूप का नाम हीं तो उत्तरयुग है। फलतः साध्ययुग के अनन्तर आने वाले देवयुग में (उत्तरयुग में) साध्ययुगकालीन यज्ञधर्म्मों का समावेश प्रकृतिसिद्ध बन जाता है। यद्यपि देवयुग, और वेदयुग को हम पृथक् नहीं मान सकते। क्योंकि, देवयुगप्रवर्त्तक स्वयम्भूने हीं चातुर्वर्ण्य-धर्म्ममूलक वेदशास्त्र को सुव्यवस्थित किया है। तथापि वैदिक-साहित्य में जिस योगत्रयी का निरूपण हुआ है, उसमें, एवं वैदिकयुग की आरम्भदशारूपा देवयुगानुगता योगत्रयी में थोड़ासा अन्तर है। इसी अन्तर के कारण हम दोनों का पार्थक्य भी मान रहे हैं।

## १३–द्वन्द्वातीत-सर्वालम्बन-निर्गुण-अव्ययात्मा का स्वयम्भू के द्वारा प्रथमाविर्भाव, तदनुप्राणित सर्वाधार ज्ञानयोग, एवं तदनुगता योगत्रयी का संस्मरण—

**देवयुग की प्रवृत्ति का मूलश्रेय स्वयम्भू प्रजापति को ही है।** और ये स्वयम्भू यज्ञकर्म्म-प्रिय साध्यजाति के अनुशासन में रहने वाली साध्ययुगानुगता तुषितजाति में हीं प्रकट हुए थे। इन्होंनें हीं सर्वप्रथम साध्यजाति के सामने, किंवा तत्कालीन मानव-समाज के सामने–"**तस्माद्धान्यन्न परः किञ्चनास**" यह सिद्धान्त उपस्थित किया था। ब्रह्माने उस सर्वव्यापक ब्रह्म का अविष्कार किया, जो कि सम्पूर्ण भौतिक प्रपञ्चों का एकमात्र आलम्बन है। आगे जाकर "**मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय !**" इस सिद्धान्त से पुष्ट होने वाले **द्वन्द्वातीत, सर्वालम्बन, निर्गुण, परमात्मस्वरूप-अव्यय** * का प्रथमाविर्भाव स्वयम्भू के द्वारा ही हुआ। **और यह अव्ययनिष्ठा ही ज्ञानयोगनिष्ठा कहलाई।** साध्यों के सामने यही सिद्धान्त उपस्थित किया गया कि, तुह्मारा यज्ञकर्म्म तबतक सर्वथा निरर्थक है, जबतक कि-तुम उस सर्वव्यापक ज्ञानमूर्ति निर्गुण ब्रह्म को अपने इस स्वकर्म्म का आलम्बन नहीं बनालेते। ज्ञानयोग ही तुह्मारे कर्म्मयोग का मूल आधार है, और यही सिद्धि का अन्यतम द्वार है–"**स्वकर्म्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः**"।

## १४–देवयुगानुगता निर्गुण--अव्ययमूला निर्गुणभक्ति, वेदयुगानुगता सगुण–प्रजा–पतिमूला 'सगुणभक्ति', एवं तदाधारणैव अभिव्यक्ता पुराणयुगानुप्राणिता 'सविकारभक्ति'—

इसप्रकार कर्म्मयोग के साथ-साथ अव्ययमूलक ज्ञानयोग का भी विकास हुआ। ये ही दोनों निष्ठाएँ देवयुग की आरम्भ की दो निष्ठाएँ हैं। इन्हीं सर्वारम्भ की दो निष्ठाओं को लक्ष्य में रख कर

---

*** अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्मायमव्ययः।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय ! न करोति, न लिप्यते ॥** (गीता)

भगवान् ने "**लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ !**" यह कहा गया है। अपने यज्ञकर्म्म को ज्ञानात्मक निर्गुणब्रह्म (अव्यय) के प्रति अर्पित कर देना हीं उस युग का तीसरा भक्तियोग माना गया। **निर्गुणभक्ति ही देवयुग की भक्ति बनी। और यही निर्गुणभक्ति आगे जाकर वेदयुग में सगुणरूप में परिणत हुई, एवं यही सगुणभक्ति आगे जाकर पौराणिकयुग में सविकाररूप में परिणत हुई,** जैसाकि आगे के प्रकरणों में स्पष्ट होजायगा।

## १५–भक्तियोग का मौलिक-रहस्यसूत्र, भक्तिकाण्डानुगता रहस्यपूर्णा 'अनन्यता' तथा 'अन्यता' का स्वरूप--समन्वय, एवं भूताभिनिविष्ट साध्यों के भौतिक--योग-विजृम्भण—

भक्तियोग का मौलिक रहस्य है—"**कर्म्ममार्ग को पराश्रित मानना**"। "**हम नहीं कर रहे, अपितु कोई दूसरी ही शक्ति प्रेरणा कर रही है**" इस आत्मविश्वास का नाम हीं भक्ति है। यद्यपि भक्ति की उपनिषत् "**अनन्यता**" ही मानी गई है। परन्तु व्यवहारदृष्टि से '**अन्यता**' ही भक्ति की उपनिषत् है। **दूसरे शब्दों में अन्य के साथ रहने वाली अनन्यता ही भक्तियोग की उपनिषत् है।** हम अपने आपको ही सब कुछ समझते हुए, अपने से अन्य किसी व्यापक सर्वज्ञ तत्त्व की सत्ता स्वीकार न करते हुए अपने कर्म्म को अनन्य (दूसरे की प्रेरणा से कोई सम्बन्ध न रखने वाला) मानें, यही साध्यों का कर्म्मयोग था। यही इनका ज्ञानयोग था, एवं यही इनका भक्तियोग था। और इस दृष्टि से साध्य भी तीनों योगों के अनुयायी बने हुए थे।

## १६–योगत्रयी का अधिष्ठाता प्रत्यगात्मा, एवं योगत्रयी का साधक शारीरक--आत्मा, तथा त्रिविध--योगों के प्रत्यगात्मानुबन्धी स्वरूप–लक्षण —

तीनों योग जब प्रकृतिसिद्ध हैं, तो प्रकृति के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने वाले साध्य तीनों से कैसे वञ्चित रह सकते थे। स्वाभाविकी योगत्रयी का सम्बन्ध तो प्राणीमात्र के साथ है, जैसाकि परीक्षारम्भ में हीं विस्तार से बतलाया जाचुका है। परन्तु इस प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी में वैकारिक क्षरभाग की ही प्रधानता है। अतएव इसमें "तत्" भाव का गन्ध भी नहीं है। केवल "**मत्**" की ही प्रधानता है। **आत्मा योगत्रयी का अधिष्ठाता है, एवं प्रज्ञानमन योग कराने वाला है। आत्मा के ज्ञानमय मनोभाग के साथ प्रज्ञानमन के द्वारा वैकारिक–भौतिक–प्रपञ्च के—साथ ज्ञान का सम्बन्ध होजाना हीं प्राकृतिक—'ज्ञानयोग' है। आत्मा के क्रियामय प्राणभाग के साथ प्रज्ञान के द्वारा भूतवर्द्धक, भूतानुगामी कर्म्म का योग होजाना हीं प्राकृतिक भक्तियोग है। एवं आत्मा के अर्थमय वाग्-भाग के साथ प्रज्ञान के द्वारा भूतमात्राओं का (वासनारूप से) योग होजाना हीं प्राकृतिक कर्म्मयोग है।** इसप्रकार भूतानुगत ज्ञानयोग, भूतानुबन्धी भक्तियोग, एवं भूतमय कर्म्मयोग, ये तीनों हीं वैकारिकयोग केवल योगक्षेम के संवाहक बनते हुए, केवल लोकवैभव के उत्तेजक बनते हुए प्रकृति-सिद्ध ही हैं।

## १७-प्राणीमात्र से अनुप्राणिता प्रकृतिसिद्धा-भौतिकी-योगत्रयी, एवं उसकी त्रिगुणात्मकता, तथा तन्निबन्धना विषमता का दिग्दर्शन—

तीनों में हीं मत्कृतिसाध्यतेष्टासाधनतामूला—ममत्वलक्षणा अनन्यता विद्यमान है। आपामर—आविद्वज्जन, आबालवृद्ध सभी इस प्रकृतिसिद्धा योगत्रयी के जन्म से ही अनुगामी हैं। **"मैं हीं जानता हूँ"—यह अनन्य ज्ञानयोग है। "मैं हीं करता हूँ" – यह अनन्य भक्तियोग है। एवं "मैं हीं मेरी अर्थ-सम्पत्ति का प्रभु हूँ" यह अनन्य कर्म्मयोग है।** इसप्रकार साध्ययुग में भी तीनों योगों की सत्ता सिद्ध होजाती है। परन्तु तीनों में भूतभाग की ही प्रधानता है, वैकारिक प्रपञ्च का ही साम्राज्य है, विशुद्ध लोकवैभव का ही विकास है। एवं भूतभाग ही कर्म्म की मूलप्रतिष्ठा है। अतएव साध्यों के वे तीनों ही योग **"कर्म्मयोग"** ही बन जाते हैं। कर्म्मयोगात्मक ये तीनों हीं योग योग-क्षेम के कारण बनते हुए भी आत्मतृप्ति के विघातक बनते हुए अयोग ही हैं। कारण स्पष्ट है। आत्मा की तीनों कलाएँ पूर्ण हैं, नित्य हैं। उधर प्राकृतिक योग से आने वाले **ज्ञान-क्रिया-अर्थ**, तीनों हीं प्रक्रम गुणत्रयी के सम्बन्ध से द्वन्द्वभाव में परिणत होते हुए, दूसरे शब्दों में द्वन्द्वभाव के प्रवर्तक बनते हुए विषम हैं।

## १८-त्रिगुणभावापन्ना क्षरात्मिका योगमायारूपिणी प्रकृति, तदनुप्राणिता गुणात्मिका योगत्रयी, एवं इत्थंभूता योगत्रयी का बन्धनप्रवर्त्तकत्व—

पाठकों को स्मरण होगा कि, हमने प्राकृतिक-योगत्रयी का सम्बन्ध त्रिगुणात्मिका योगमाया से ही बतलाया है। साथ ही वहीं क्षरभाव को इस योगमाया का अनुबन्धी बतलाया गया है। क्षरात्मिका योगमाया ही त्रिगुणात्मक, अतएव द्वन्द्वभावाक्रान्त भौतिक ज्ञान-क्रिया-अर्थमय विश्व की प्रतिष्ठा है। फलतः यह प्राकृतिकी-योगत्रयी कर्म्म-(अर्थ)-प्रधाना हीं बन जाती है। कर्म्म की प्रधानता से विश्वानुबन्धी ज्ञान-क्रिया-अर्थ-तीनों हीं आत्मविरोधी बने हुए हैं। इनके सम्बन्ध से प्रत्यगात्मलक्षण-समाधिभाव उत्तरोत्तर आवृत ही होता रहता है। अतएव इस प्राकृतिकी क्षरप्रधाना, योगमायानुगता योगत्रयी को हम केवल **"कर्म्मयोग"** ही कहेंगे, एवं इसे आत्मा के आवरक होने के कारण, साथ ही विद्याबुद्धि के अव्ययात्मा के साथ रहने वाले स्वाभाविक योग को च्युत करने के कारण **इसे अयोग ही** कहेंगे।

## १९-अव्यक्त-अक्षरानुबन्धी-शास्त्रसिद्ध तीन योग, शास्त्रीय योगों का गुणात्मक वितान, एवं शास्त्रसिद्ध भी गुणात्मक योगों का आत्मपचनानुगत-अत्यान्तिक-विषमत्व, अतएव अनुपादेयत्व—

शास्त्र ने किया क्या ?, इस प्रश्न का एकमात्र उत्तर है—क्षर की ओर से आत्मा को (शारीरक आत्मा को) हटाकर उसे अक्षरानुगामी बनाना। शास्त्रसिद्ध ज्ञान-भक्ति-कर्म्म, तीनों हीं शारीरक आत्मा के उपकारक बन गए। परन्तु भगवान् की दृष्टि से ये शास्त्रसिद्ध योग भी अयोग ही रहे। कारण स्पष्ट है। कर्म्म-त्याग-लक्षण ज्ञानयोग की विश्रामभूमि अव्यक्त अक्षर बना। यद्यपि शास्त्रसिद्ध ज्ञानयोग में कर्म्म का आत्यन्तिक परित्याग नहीं है। **यम-नियम-आसन-प्राणायाम** आदि लक्षण इन्द्रियनिरोधक, तपश्चर्य्यात्मक कर्म्म अवश्य ही विद्यमान हैं। परन्तु ये सब कर्म्म साँसारिक लोकसंग्राहक कर्म्मों के सर्वथा विरोधी हैं। व्यक्त क्षर-

कर्म्मों की आत्यन्तिक उपेक्षा करने वाले ये कर्म्म निवृत्तिलक्षण बनते हुए अव्यक्त हैं, अक्षरानुगामी हैं। इनमें अव्यक्त अक्षरानुबन्धी ज्ञान प्रधान बना हुआ है, एवं व्यक्त क्षरानुबन्धी कर्म्म नहीं के समान है। नहीं के समान इसलिए कहना पड़ता है कि, अव्यक्त-ज्ञानानुयायी ज्ञानयोगी को भी शरीरयात्रानुबन्धी व्यक्त कर्म्म (भोजन-शयन-शौचादि) तो प्रत्येक दशा में करने हीं पड़ते हैं। इन कर्म्मों के परित्याग से तो शरीरयात्रा (जीवन) ही सम्भव नहीं है—"**शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्म्मणः**"। इसप्रकार आंशिकरूप से इस कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग में भी व्यक्त कर्म्म का संग्रह अवश्य है। परन्तु इसका उद्देश्य केवल "**हम जीवित रहें**" ("पचन्त्यात्मकारणात्") यही है। ऐसे ज्ञानयोगी से संसार का कोई उपकार सम्भव नहीं **है**। अतएव भगवान् की दृष्टि में ऐसा ज्ञानयोग एकान्ततः अनुपादेय ही है।

## २०—गुणात्रयात्मिका शास्त्रसिद्धापि योगत्रयी में भगवान् के द्वारा विशुद्धीकरणात्मक संशोधन, एवं शब्दप्रमाणात्मक-निर्भ्रान्त-आप्तप्रमाणरूप-शास्त्र प्रामाण्य के सम्बन्ध में महती समस्या—

पूर्व प्रकरणों में हमने अनेक स्थानों में यह स्पष्ट किया है कि, भगवान् शास्त्रसिद्धा योगत्रयी मे संशोधन चाहते हैं। इस "**संशोधन**" शब्द का यही तात्पर्य्य निकलता है कि, शास्त्र ने कुछ भूल कर दी थी, उस भूल का ही भगवान् ने संशोधन किया है। यदि यह बात सच है, तो भारतीय वर्णाश्रमधर्म्म का कोई महत्व शेष नहीं रह जाता। ऐसी अवस्था में-"**आप्तोपदेशः शब्दः-शब्दप्रमाणका वयं, यदस्माकं शब्द आह, तदस्माकं प्रमाणम्**" इस शास्त्रभक्ति का यत्किञ्चित् भी महत्त्व शेष नहीं रहजाता। आर्य्यजाति का सर्वस्व तथ्य शब्दप्रमाण पर ही निर्भर है। उस की दृष्टि में शास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त है, अतएव उसका अक्षर अक्षर उसे मान्य है। यदि शास्त्रों में आंशिकरूप से भी भ्रान्ति होती, तो भगवान् के मुख से कभी निर्द्वन्द्वभाव से "**तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्यव्यवस्थितौ**" ये अक्षर नहीं निकलते। फिर हम किस आधार पर यह कह सकते हैं कि, शास्त्रसिद्धा योगत्रयी का भगवान् संशोधन चाहते हैं ?। अथवा शास्त्रों में जो भूल रह गई थी, उस का भगवान् उसीप्रकार संशोधन आवश्यक समझते हैं, जैसेकि वार्त्तिककार सूत्रकार के सिद्धान्त में "**यणः प्रतिषेधो वाच्यः**" यह संशोधन आवश्यक समझते हैं।

## २१—सुप्त सर्प-विकम्पन-भय से विकम्पित गतानुगतिक व्याख्याताओं के द्वारा शास्त्रमान्यता के संरक्षणानुबन्ध से गीता के १८ अध्यायों का त्रिधा वर्गीकरण-प्रयास—

अवश्य ही गीताप्रतिपादिता योगत्रयी के सम्बन्ध में यह एक जटिलतमा समस्या है। समस्या ऐसी दुरूह है कि, प्राचीन व्याख्याताओं में से किसी ने भी इस सुप्त सर्प को विकम्पित करना (छेड़ना) उचित नहीं समझा। अपितु शास्त्रभक्ति को सुरक्षित रखने के लिए उन्होंने यही मान लेने में आत्मपरित्राण समझा कि, वेदशास्त्र के जिस **ब्राह्मणभाग में कर्म्मयोग का, आरण्यकभाग में भक्तियोग का**, एवं उपनिषद् **भाग में ज्ञानयोग का निरूपण हुआ है**, भगवान् ने एक ही गीताग्रन्थ में ६-६-६ अध्यायों के क्रम से क्रमशः **ज्ञान-भक्ति-कर्म्म**, तीनों योगों का संग्रहमात्र कर दिया है, **और यही गीता का 'सर्वशास्त्रत्त्व' है**।

## २२--गीताव्याख्याताओं की परस्परात्यन्तविरूद्धा ज्ञान-कर्म्म-भक्ति-प्रधाना व्याख्याओं की अहमहमिका.

अधिक से अधिक व्याख्याताओंनें गीता को त्रिमार्गानुगामिनी मान कर विश्राम कर लिया। कुछ एक व्याख्याताओंनें तो यह सिद्ध किया कि, गीता में यद्यपि **प्रधानता ज्ञानयोग** की ही है, अथ से इति पर्य्यन्त गीता **कर्म्मत्यागलक्षण, उपनिषत्सिद्ध, निःश्रेयससाधक ज्ञानयोग को ही अपना मुख्य लक्ष्य बनाती है**। तथापि लोकसंग्रह की रक्षा के लिए सामान्य अधिकारियों के लिए भगवान् ने गौणरूप से कर्म्म-मार्ग, एवं भक्तिमार्ग का भी दिग्दर्शन करा दिया है। **कुछ एक भागवत ज्ञानकर्म्म को गौण मानते हुए गीता को भक्तिप्रधान ग्रन्थ ही कहते हैं। एवं कुछ एक अर्वाचीन महानुभाव ज्ञान-भक्ति को गौण मानते हुए इसे कर्म्मयोगशास्त्र ही मान रहे हैं।**

## २३--ज्ञान-भक्ति-कर्म्म-भावों में अभिनिविष्ट साम्प्रदायिक-व्याख्याता, एवं समन्वय-कौशल के अनुगामी महामहिम महामाहेश्वर श्रीअभिनवगुप्ताचार्य्य—

यह स्मरण रखने की बात है कि, गीता के प्रायः सभी व्याख्याता **श्रीशङ्कराचार्य्य** का अनुगमन करते हुए **ज्ञानयोग पर ही विशेष बलप्रयोग कर रहे हैं**। वैष्णव-सम्प्रदाय के जितने भी आचार्य हैं, वे सब शङ्करव्याख्या से विरुद्ध **भक्तियोग की ही स्थापना कर रहे हैं**। इसप्रकार शास्त्रसिद्ध सम्प्रदाय की दृष्टि से **ज्ञान-योग-भक्तियोग**, गीता के ये दो ही मुख्य सिद्धान्त बन रहे हैं। केवल **महामाहेश्वर अभिनवगुप्ताचार्य्य** ने हीं गीता में **ज्ञान-भक्ति-कर्म्म**, इन तीनों का समन्वय माना है। **"गीता विशुद्ध कर्म्मयोगशास्त्र है" इस सिद्धान्त का प्राचीन व्याख्याओं में सर्वथा अभाव ही है। यह सिद्धान्त तो सर्वथा अर्वाचीन, अतएव उपेक्षणीय ही है, जैसाकि भूमिका-प्रथमखण्ड में नाममीमांसान्तर्गत उपनिषच्छब्दरहस्य में विस्तार से बतलाया जाचुका है।**

## २४--शास्त्रनिष्ठासंरक्षण के लिए आतुर गीताव्याख्याता, एवं गीताक्षरों के माध्यम से ही गीताव्याख्याताओं की मान्यता का शैथिल्य—

तात्पर्य्य कहने का यही है कि, **शास्त्रनिष्ठा** को सुरक्षित रखने के लिए गीता के व्याख्याताओंनें नत-मस्तक होकर यही मान लेने में अभ्युदय समझा कि, **गीता शास्त्रसिद्धा योगत्रयी का, अथवा तीनों में से किसी एक योग का ही प्रधानरूप से निरूपण कर रही है**। परन्तु जब स्वयं गीता के अक्षरों के आधार पर हम गीतासिद्धान्त का अन्वेषण करने चलते हैं, तो इमें गीता के उक्त सिद्धान्त सर्वात्मना शून्यं शून्यं हीं (निरे खोखले ही) प्रतीत होने लगते हैं, जैसाकि आगे के * बुद्धियोगपरीक्षा-प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है *।

---

* सर्वान्तरतमपरीक्षानुगत-गीताभूमिकान्तर्गत-**आठसौ पृष्ठात्मक-बुद्धियोगपरीक्षा-पूर्वखण्ड** प्रकाशित होगया है प्रस्तुत भक्तियोगपरीक्षा से पूर्व ही।

## २५--शास्त्रप्रामाण्यनिष्ठा के सम्बन्ध में अब्रह्मण्या-धारणा, तन्निराकरण-प्रयास, एवं गीता की शास्त्रनिष्ठा का संस्मरण—

क्या हम शास्त्रनिष्ठा के विरोधी हैं ?, क्या शास्त्र हमारी दृष्टि में भ्रान्त है ? । शिव ! शिव ! ! अब्रह्मण्यम् ! ! ! अब्रह्मण्यम् ! ! ! ! शास्त्र के सम्बन्ध में ऐसे अक्षर निकलना भी अपने आप को प्रायश्चित्त का भागी बना लेना है । शास्त्र का अक्षर अक्षर हमारे लिए मान्य है, साथ ही सांख्यनिष्ठा के प्रवर्त्तक कपिल भी हमारे आराध्य हैं । स्वयं भगवान् ने "सिद्धानां कपिलो मुनिः" कहते हुए कपिल के प्रति अपनी निष्ठा प्रकट की है । उधर विदितवेदितव्य, भक्तिनिष्ठा के प्रवर्त्तक **हिरण्यगर्भ महर्षि** भी हमारे लिए ईश्वरतुल्य-ही मान्य हैं । कर्म्मयोगनिष्ठा के मूलप्रवर्त्तक **स्वयम्भू मनु** भी हमारी श्रद्धा के अनन्यभाजन हैं । फिर हम कैसे इनके सिद्धान्तों को भ्रान्त बतलाने का दुस्साहस करसकते हैं । जब हम यह दुस्साहस नहीं करसकते, तो फिर यह भी किस आधार पर कह सकते हैं कि, **"गीता ने शास्त्रसिद्धा योगत्रयी का संशोधन किया है"** । **निर्भ्रान्त शास्त्र की निर्भ्रान्ता योगत्रयी में संशोधन की आवश्यकता ही क्या रह जाती है ?** ।

## २६–श्रुति-स्मृति–भेदसे द्विधा विभक्त शास्त्र, शास्त्र को स्वतः-प्रमाण, परतःप्रमाण–भेदभिन्ना द्विविधा प्रवृत्ति, निर्भ्रान्त वेदशास्त्र, और स्मृतिशास्त्र की युगधर्म्म–निबन्धना-भ्रान्ति—

यही वह विप्रतिपत्ति है, जिसकी विभीषिका से ही व्याख्याता आज पर्य्यन्त तटस्थ ही बनते आरहे हैं । एवं जिस तटस्थता से ही गीता का वास्तविक मर्म्म अबतक सर्वात्मना तिरोहित ही रहा है । "शास्त्र" को हम सबसे पहिले दो भागों में विभक्त करते हैं । पहिला विभाग "श्रुतिशास्त्र" है, एवं दूसरा विभाग "स्मृतिशास्त्र" है । **वेदशास्त्र श्रुतिशास्त्र है, एवं वेदातिरिक्त, किन्तु वेदार्थानुगामी, वेद से अविरुद्ध इतर सम्पूर्ण शास्त्रों का संग्रह स्मृतिशास्त्र है । वेदशास्त्र अपौरुषेय होने से, एवं ऋषियों की प्रत्यक्षदृष्टि होने से स्वतःप्रमाण है । एवं स्मृतिशास्त्र पौरुषेय होने से, एवं ऋषियों की अनुमानदृष्टि होने से परतःप्रमाण है** । अनुमानप्रमाण-प्रधान स्मृतिशास्त्रों में यदि कोई अंश वेदशास्त्र का विरोधी है, तो वह सर्वथा त्याज्य है । साथ ही यह भी निश्चित है कि, मानवज्ञान से सम्बन्ध रखने वाला स्मृतिशास्त्र कदापि एकान्ततः निर्भ्रान्त नहीं बन सकता । अवश्य ही उसमें कुछ न कुछ त्रुटि रह ही जाती है । सर्वज्ञ ईश्वर का ज्ञान ही सर्वात्मना निर्भ्रान्त होसकता है । **वेदशास्त्र सर्वज्ञ ईश्वर की वाणी है, अतः केवल वेदशास्त्र ही निर्भ्रान्त होसकता है** । वेदशास्त्र के आधार पर निर्म्मित मानवज्ञान–सम्बन्धी स्मृतिशास्त्र तो सामयिक परिस्थिति का अनुगामी बनता हुआ सदा के लिए कदापि निर्भ्रान्त नहीं माना जा–सकता ।

## २७–सामान्य धर्म्म–प्रतिपादक वेदशास्त्र, एवं विशेषधर्म्म--प्रतिपादक स्मृति–शास्त्र, तथा वेदमूलक स्मृतिशास्त्र का प्रामाण्य और वेदविरुद्धा स्मृतियों का अप्रामाण्य—

**वेदशास्त्र जहाँ सामान्यधर्म्म का प्रतिपादक है, वहाँ स्मृतिशास्त्र विशेषधर्म्मों का प्रचारक है** । अवश्य ही वेदानुगत स्मृतिशास्त्र को स्वप्रतिपाद्य विशेषधर्म्मों के साथ साथ वेदप्रतिपाद्य सामान्यधर्म्म

का भी आदर करना पड़ता है। दूसरे शब्दों में–इसे अपने विशेषधर्म की प्रामाणिकता के लिए सामान्य धर्म्म की भी प्रमाणिकता स्वीकार करनी पड़ती है। इसीलिए स्मृतिशास्त्र का यह भी एक आवश्यक कर्त्तव्य होजाता है कि, देश–काल–पात्र–द्रव्य–श्रद्धा के तारतम्य से विशेषधर्म्मों के परिवर्त्तन के विधान के साथ साथ इसे यह ध्यान रखना पड़ता है कि, कहीं वेदसिद्ध सामान्यधर्म्म (चातुर्वर्ण्यमूलक वर्णाश्रमधर्म्म) पर तो कोई आघात नहीं होरहा। यदि कोई स्मृतिशास्त्र वेद के इस सामान्यधर्म्म की उपेक्षा कर विशुद्ध सामयिक प्रवाह में पड़कर धर्म्म के आत्यन्तिक परिवर्त्तन की कुचेष्टा करता है, तो आर्षसाहित्य उसका सर्वात्मना बहिष्कार ही कर देता है, जैसाकि निम्न लिखित स्मार्त्त वचन से स्पष्ट है—

**या वेदबाह्याः स्मृतयो याश्च काश्च कुदृष्टयः ॥**
**सर्वास्ता निष्फलाः प्रेत्य तमोनिष्ठा हि ताः स्मृताः ॥१॥**
**उत्पद्यन्ते च्यवन्ते च यान्यतोऽन्यानि कानिचित् ॥**
**तान्यर्वाक्कालिकतया निष्फलान्यनृतानि च ॥२॥**

—मनुः १२।९४।९६।

## २८–स्मृतियों का अनुगमनीय सुचरित, एवं बुद्धिवादात्मक-त्याज्य–दृष्टिकोण, तथा तत्सम्बन्ध में तत्त्वसमन्वय—

उक्त शास्त्रद्वयी के आधार पर हमें इस निश्चय पर पहुँचना पड़ता है कि, वेदशास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त शास्त्र है*, एवं मानवज्ञान–सम्बन्धी स्मृतिशास्त्र आंशिकरूप से भ्रान्त बन सकता है। स्मृतिशास्त्र का जो आदेश वेदसम्मत है, वह विना किसी संशोधन के हमें मान्य है। परन्तु मानवसुलभ सहज अनृतभाव-मूलक जो सिद्धान्त वेद-विरुद्ध है, प्रत्येक दशा में वह स्मार्त्त सिद्धान्त तो संशोधन की ही अपेक्षा रखता है। यदि स्मृतिशास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त ही होता, तो आचरणमूलक उसके लिए वेद हमें कभी यह आदेश न देता कि–"जो हमारे (स्मृतिशास्त्र के), **वेदशास्त्रसम्मत सुचरित हैं, तुम उन्हीं का अनुगमन करना, अन्यों का नहीं**"÷।

---

*** पितृदेवमनुष्याणां वेदश्चक्षुः सनातनम्।**
**अशक्यं चाप्रमेयं च वेदशास्त्रमिति स्थितिः ॥ (मनुः १२।९४)।**

**÷ यान्यस्माकं सुचरितानि-तानि त्वयोपास्यानि, नो इतराणि।**
**यान्यनवद्यानि कर्म्माणि, तानि त्वया सेवितव्यानि, नो इतराणि ॥ (उपनिषत्)**

यह भी एक रहस्य की बात है कि, वेद विद्याशास्त्र है, एवं स्मृति धर्म्मशास्त्र है। धर्म्म का मौलिक रहस्य विद्या है, एवं इस का वेद में प्रतिपादन हुआ है। मौलिकरहस्यानुगत आचरण ही धर्म्म है, एवं इस का स्मृति में निरूपण हुआ है। दूसरे शब्दों में यों समझिए कि, धर्म्म का धर्म्मतत्त्व बतलाना वेदशास्त्र का काम है, एवं धर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाना स्मृतिशास्त्र का काम है।

## २६–स्मार्त्त ग्रन्थोकी भ्रान्ति के विभिन्न दो दृष्टिकोण, एवं स्मृतिग्रन्थों के व्याख्याताओं की कल्पना से अनुप्राणिता विविध भ्रान्तियाँ—

स्मृतिशास्त्रों की भ्रान्ति के दो स्वरूप हैं। जिन महापुरुषोंने स्मृतिग्रन्थों का निर्म्माण किया है, वे स्वयं भी ज्ञान की सीमा से भ्रान्ति कर सकते हैं, अथवा **'गच्छतः स्खलनं वापि भवत्येव प्रमादतः'** के अनुसार उन से भी त्रुटि होसकती है। अथवा स्मृतिशास्त्रों के अनुयायी स्मार्त्त वचनों के वास्तविक तात्पर्य्य को न समझकर हम अपने बुद्धिदोष से भी उन स्मार्त्त सिद्धान्तों को भ्रान्त बना डालते हैं। उदाहरण के लिए गीताशास्त्र को ही लीजिए। गीताने आत्मव्यापकता की भावना के अभ्यास के लिए **'शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः'** यह आदेश दिया है अब यदि कोई राष्ट्रवादी गीताभक्त इस वचन का यह तात्पर्य्य समझने की भूल कर बैठता है कि,–**'समझदार आदमी के लिए कुत्ते और चाण्डाल में कोई अन्तर नहीं है, उस के लिए तो दोनों समान है,"** इस आदेश से भगवान् **यही बतलाना चाहते हैं कि, संसार के प्राणीमात्र एक धरातल पर ही प्रतिष्ठित हैं। परस्पर स्पृश्यास्पृश्य को भावना करने लग पड़ना, छोटा बड़ा समझना, गीता के विरुद्ध है'** तो इस से भी सामान्य मनुष्य भ्रान्ति कर बैठते हैं। इसप्रकार स्वयं ग्रन्थकर्त्ता के सहजसिद्ध अनृतसंहित--मानवस्वभाव से भी ग्रन्थ में भ्रान्ति सम्भव है, एवं तत्सिद्धान्तानुयायी अल्पज्ञ मनुष्यों के दोष से ( वास्तव में निर्भ्रान्त रहता हुआ भी वह सिद्धान्त ) भ्रान्त बन जाता है।

---

**'क्या करना चाहिए ?, क्या नहीं करना चाहिए'** ?, इस आचरणभाव का प्रतिपादक शास्त्र स्मृतिशास्त्र है। **'किस पद्धति से, किस उपनिषत् से करना चाहिए'** इस मौलिकभाव का प्रतिपादक शास्त्र वेदशास्त्र है। गीता यद्यपि सामान्य-परिभाषा के आधार पर स्मृतिशास्त्र ही माना गया है। परन्तु गीता का प्रधान लक्ष्य कर्म्मेतिकर्त्तव्यता बतलाना नहीं है, **क्या 'करना चाहिए, क्या नहीं करना चाहिए'** यह लक्ष्य नहीं है। अपितु वेदशास्त्रवत् कर्त्तव्यधर्म्म का मौलिक रहस्य बतलाते हुए उस की रहस्यात्मिका उपनिषत् ( मौलिक-उपपत्ति ) बतलाना हीं गीता का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है। अपने उसी मौलिक विषय के कारण गीता स्मृति होती हुई भी **'उपनिषत्'** ( **वेद** ) कहलाई है, एवं अपनी इसी अपूर्वता के कारण यह ईश्वरीयशास्त्र–अपौरुषेय वेदशास्त्र के समकक्ष मान लिया गया है। इस वक्तव्य से प्रकृत में हमें यही कहना है कि, **"यान्यस्माकं सुचरितानि०'** इत्यादि श्रुति का **'सुचरितानि'** पद स्मृतिशास्त्र की ओर ही संकेत कर रहा है। ऐसा मानने के दो कारण हैं। आचरण ही सुचरित से अभिप्रेत है। एवं आचरण ही कर्म्मेतिकर्त्तव्यता है। यह इति-कर्त्तव्यता स्मृतिशास्त्र से ही प्रधान सम्बन्ध रखती है। दूसरा कारण यह है कि, वेदशास्त्र सर्वथा निर्भ्रान्त है। उस की आज्ञा में–**"यह मान्य, वह अमान्य"** इस द्वैधीभाव का समावेश असम्भव है। इसीलिए महर्षियों का यह निर्णय सुसंगत है कि, **'जहाँ श्रुतियों में परस्पर विरोध आवे, वहाँ दोनों हीं प्रमाण हैं"**। यह निर्णय तभी मान्य बन सकता है, जब कि श्रुति को अथ से इति पर्य्यन्त निर्भ्रान्त ही मान लिया जाय। ऐसी दशा में **'नो इतराणि'** वाक्य का स्मृतिशास्त्र पर ही पर्य्यवसान मानना शास्त्र, एवं युक्तिसम्मत सिद्ध होता है। इसीलिए हमने इन वचनों को स्मृतिशास्त्रपरक ही माना है।

### ३०–वेदाभिमता योगत्रयी के सम्बन्ध में स्मृतिग्रन्थ, एवं स्मृत्यनुगता योगत्रयी के भ्रान्त दृष्टिकोण का दिग्दर्शन—

अब हमें विचार यह करना है कि, स्मार्त्तग्रन्थों में वेदाभिमता जिस योगत्रयी का निरूपण हुआ है, उस का कौनसा अंश भ्रान्त है ?, एवं भगवान्ने उस का किस रूपसे संशोधन किया है ?। सब से पहिले तो उस योगत्रयी का ही विचार अपेक्षित है, जिस का कि स्वतःप्रमाणभूत, अतएव निर्भ्रान्त वेदशास्त्र से सम्बन्ध है। वेदशास्त्र जब निर्भ्रान्त है, तो तत्सम्मता योगत्रयी भी निर्भ्रान्ता ही होनी चाहिए, और वास्तव में ऐसा है भी। वेदयुगानुगत भक्तिमार्ग का स्वरूप है ?, इस प्रश्न का समाधान तो अगले प्रकरणों में होगा। अभी तो केवल यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि, वेद का ब्राह्मणभाग कर्म्मनिष्ठा का प्रतिपादक है, वेद का आरण्यक भाग भक्तिनिष्ठा का समर्थक है, एवं उपनिषद्भाग ज्ञाननिष्ठा का अनुमोदक है।

### ३१–वेद के ब्राह्मणभागोक्त कर्म्मयोग के सम्बन्ध में मानव की त्रिगुणात्मिका प्रवृत्ति, तथा त्रिगुणातीता निवृत्ति का स्वरूप-समन्वय, एवं प्रवृत्ति-निवृत्ति-भावद्वयात्मक ब्राह्मणवेद—

तीनों में से पहिले ब्राह्मणभागोक्त कर्म्मकाण्ड का ही विचार कीजिए। वेद एक प्रकृतिसिद्ध सनातन-शास्त्र है। योगमाया के गर्भ में रहने वाले त्रिगुणभाव से नित्य आक्रान्त मानवसमाज के अभ्युदय के लिए प्रवृत्त वेदशास्त्र स्वाभाविक प्रवृत्ति की एकान्ततः उपेक्षा नहीं करसकता। संसार में रहने वाले योगमाया-ग्रहग्रस्त मनुष्य स्वभाव से ही वैभवों की ओर आकर्षित बने रहते हैं—'प्रवृत्तिरेषा भूतानाम्'। पुत्र-लोक-वित्तैषणाओं में किस मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्ति नहीं है ?। स्वर्गादि सुख कौन नहीं चाहता ?। जो व्यक्ति जन्मतः लोकसम्पत्ति की ओर झुका रहता है, उसे यदि सहसा यह कह दिया जाय कि, **'तुम किसी फल की कामना न रखते हुए कर्म्म करो'** तो सम्भवतः इस आदेश का अनुगामी सहस्रों में से कोई सा ही व्यक्ति बन सकेगा। जबतक सिद्धान्त व्यवहार में न आवे, तबतक उसका मूल्य ही क्या है ?। और ऐसे अव्यवहार्य्य, अथवा क्वाचित्क सिद्धान्त का उपदेश देने वाले उस वेदशास्त्र का महत्त्व ही क्या है ?। वेद जब ईश्वरीय ज्ञान है, तो उस में वैसी शक्ति होनी हीं चाहिए कि, वह प्रकृतिमर्य्यादा को, मानव-समाज की स्वाभाविक प्रवृत्ति को प्रश्रय देता हुआ ही क्रमशः उसे अभ्युदय निश्रेयस् की ओर लेजाय। एकमात्र इसी लक्ष्यसिद्धि के लिए वेदने अपने कर्म्मकाण्ड को **प्रवृत्ति-निवृत्ति** के भेद से दो भागों में विभक्त किया। कामनामय कर्म्मों का भी विधान किया, एवं निष्कामकर्म्मों का भी स्पष्टीकरण किया।

### ३२–वेद के उपनिषद्भाग के सम्बन्ध में वेदान्ताभिनिविष्टों की मान्यता, तदनुबन्धिनी विडम्बना, एवं 'बृहदारण्यकोपनिषत्' आदि व्यवहारमूलक-तथ्य का समन्वय प्रयास—

कल्पित-वेदान्तवादियोंने समझ रक्खा है कि, वेद का उपनिषत्-भाग ही निवृत्तिमार्ग का उपदेश देता है, ब्राह्मणभाग तो केवल प्रवृत्ति-प्रधान ही है। परन्तु वे यह भूल जाते हैं कि, कर्म्मकाण्ड के प्रतिपादक सुप्रसिद्ध शतपथब्राह्मण के तेरह काण्ड जहाँ प्रवृत्तिमार्ग का निरूपण करते हैं, वहाँ कर्म्मप्रतिपादक इसी ब्राह्मण

का चौदहवाँ काण्ड निवृत्तिमार्ग का ही विधान कर रहा है । सब से बड़ा चमत्कार तो यह है कि, शतपथ का यह अन्तिम काण्ड ही स्वतन्त्ररूप में आकर उसी वेदान्तसम्प्रदाय में **'बृहदारण्यकोपनिषत्'** नाम से प्रसिद्ध होरहा है । कर्म-भक्ति-ज्ञान का पार्थक्य वहाँ है ही नहीं । **वेद की दृष्टि से जो योग है, वही सांख्य है । एवं जो सांख्य है, वही योग है** । इसी रहस्य को सूचित करने के लिए ऋषिने केवल शथपथ-ब्राह्मण में हीं तीनों का समन्वय कर दिया है ।

## ३३–वेदयुगानुगता भक्ति का उपनिषत् के ज्ञानमार्ग में अन्तर्भाव, अतएव भक्तियोग' के स्वतन्त्र-व्यवहार का अनवसर—

इस समन्वय में भी कुछ चमत्कार है । भक्तिमार्ग ज्ञान कर्म से पृथक् नहीं बचता । इसीलिए **भक्तिप्रतिपादक आरण्यक, एवं ज्ञानप्रतिपादक उपनिषत्**, दोनों का एकसाथ ग्रहण कर लिया गया है, जैसाकि **'बृहदारण्यकोपनिषत्'** इत्यादि वृद्धव्यवहारों से स्पष्ट है । यही कारण है कि, वेदसम्बन्धिनी निष्ठात्रयी आगे जाकर दो ही निष्ठाओं हीं में परिणत होगई है । तीसरी भक्तिनिष्ठा का ज्ञानयोग में हीं अन्तर्भाव होगया है ।

## ३४–ब्राह्मणभागोक्त–प्रकृतिनिबन्धन–गुणात्मक–प्रवृत्त्युन्मुख कर्म्मों की उपयोगिता का स्वरूप–दिग्दर्शन, एवं भौमदेवताओं के द्वारा तत्कर्म्म-माध्यम से असुर–पराभव—

इसप्रकार कर्म्मप्रतिपादक ब्राह्मणभागने **प्रवृत्तिकर्म्म-निवृत्तिकर्म्म** ( जिसे कि गीतापरिभाषा में **निष्कामकर्म्म** कहा जाता है ) दोनों का ही निरूपण हुआ है । प्रवृत्तिकर्म्म के सम्बन्ध में यह प्रश्न होसकता हैं कि, जब प्रवृत्ति स्वाभाविकी है, तो उस का विधान करने की क्या आवश्यकता रह जाती है ? । उत्तर स्पष्ट है । प्रवृत्ति का कोई नियत नियमनसूत्र है, नियत व्यवस्था है । वही सूत्र 'प्रकृति' है । यदि फलकामुक मनुष्य प्रकृति के अनुसार कर्म्म करेगा, तो उस की प्रवृत्ति सफल होगी, एवं प्रकृत्यनुकूला वैसी सिद्धि विश्व-अशान्ति का भी कारण नहीं बनेगी । उधर प्रकृति-विरुद्ध कर्म्मों में प्रवृत्त रहने वाले व्यक्ति के कर्म्म में सफलता भी संदिग्ध रहेगी, यदि सफलता हो भी जायगी, तो वह प्रकृति से विरुद्ध जाती हुई वैकारिक विश्व के लिए अशान्ति का भी कारण सिद्ध होगी । परमार्थ न सही, स्वार्थ तो कम से कम हमारा ऐसा हो, जिस से दूसरों को हानि न पहुँचे । इसी प्रयोजन के लिए वेदने प्रवृत्तिकर्म्मों को सुव्यवस्थित करना आवश्यक समझा । और त्रिगुणभावमयी यह प्रवृत्ति आत्मनिःश्रेयसभाव की सम्पादिका न बनती हुई भी लोकरक्षा के लिए अवश्य ही चरितार्थ हुई । प्रवृत्तिमूलक इन्हीं यज्ञकर्म्मों से भौमदेवताओंने समय समय पर आसुर बल को परास्त कर विश्व को आपत्तियों से बचाया, यह सर्वविदित ही है ।

## ३५–लोकप्रवृत्ति के समतुलन में शास्त्रप्रवृत्ति का श्रेष्ठत्त्व, एवं ब्राह्मणभागोक्त कर्म्मकाण्ड का निर्विरोध–समन्वय—

प्रवृत्तिकर्म्म के साथ साथ ही निवृत्तिकर्म्म का उद्घोष करते हुए वेदने यह भी सिद्ध कर दिया कि, लोकप्रवृत्ति से यद्यपि यह शास्त्रप्रवृत्ति कहीं अच्छी है । परन्तु कहीं इसी पर विश्राम न कर लेना–**'नामृतत्त्व-**

स्य तु-आशास्ति वित्तेन (शत०ब्रा०) । चरम निःश्रेयस तो निवृत्तिभाव पर ही निर्भर है । इसप्रकार सामान्य अधिकारियों के बुद्धिवाद को सुरक्षित रखने से लिए पहिले वेदने कामनामय, अतएव त्रिगुणभावमय कर्म्म-काण्ड का समर्थन किया, एवं आगे जाकर चौदहवें काण्ड में त्रिगुणातीत निवृत्तिप्रधान कर्म्ममार्ग का आदेश दिया। स्थूलारुन्धतीन्याय से वेद को जो कुछ कहना था, कह दिया। यही वेद के ब्राह्मणभाग से सम्मत कर्म्मयोग कहलाया, जो कि सर्वथा निर्भ्रान्त है।

## ३६-कर्म्मानन्तरभावी भक्तिपथ, तथा ज्ञानपथ, एवं औपनिषद-ज्ञानयोग से अनुप्राणित कर्म्म का स्वरूप-दिग्दर्शन—

कर्म्म के अनन्तर वेद के सामने **भक्तिकाण्ड, और ज्ञानकाण्ड** आए। इनके लिए इसे आरण्यक, एवं उपनिषत्, रूप में परिणत होना पड़ा। वेद का भक्तिमार्ग क्योंकि निवृत्तिप्रधान था, अतएव पूर्वकथनानुसार आगे जाकर निवृत्तिमूलक औपनिषद ज्ञानयोग में हीं इस का अन्तर्भाव होगया। वेद को आशङ्का थी कि, कहीं ज्ञानयोग का अर्थ कर्म्मसन्यास न समझ लिया जाय। अतएव ज्ञानयोग की प्रतिपादिका पहिली ईशोपनिषत् में ही उसने-**'कुर्वन्नेवेह कर्म्माणि'—'न लिप्यते नरे'** यह स्पष्ट करते हुए ज्ञानमार्ग में भी कर्म्म की आवश्यकता सूचित करदी।

## ३७-कर्म्मत्यागाभिमानी ज्ञानवादी वेदान्तियों का कर्म्मोपदेश के सम्बन्ध में अनर्गल प्रवाद, एवं तत्सम्बन्ध में कर्म्म की अनिवार्य्यता का उद्घोष —

कर्म्मत्यागाभिमानी कहा करते हैं कि, "यह श्रुति सामान्य अधिकारियों से ही सम्बन्ध रखती है। जो ज्ञान-योग की योग्यता नहीं रखते, उन्हें हीं कर्म्म का उपदेश दिया गया है।" अतिमानी व्याख्याता यह भूल जाते हैं कि, वेद का यह कर्त्तव्य तो ब्राह्मणभाग से ही गतार्थ होरहा है। जो निवृत्तिकर्म्ममूलक ज्ञानयोग की उच्च भूमिका के अधिकारी नहीं हैं, उन्हीं के लिए आरण्यक, और ब्राह्मण भाग नियत हैं। जब यह लक्ष्य पूर्वभागों से गतार्थ है, तो फिर उपनिषत्-सम्बन्धी कर्म्मवचन को उधर खैंचना कैसे सङ्गत होसकता है ?। अवश्य ही औपनिषद ज्ञानयोग का यही तात्पर्य्य मानना पड़ेगा कि, ज्ञानयोग में भी कर्म्म का ज्ञानुष्ठान किया जाय, परन्तु कर्त्तव्यबुद्धि से, फलकामासक्ति छोड़ कर।

## ३८-उपनिषदों की आवश्यकता के सम्बन्ध में एक प्रश्न, एवं तन्निराकरण-प्रयास—

पाठक यह प्रश्न करेंगे कि, जब ज्ञानयोग का यही तात्पर्य है-कि, निष्कामबुद्ध्या कर्म्म करना, 'तो उपनिषत् की कोई आवश्यकता ही नहीं रह जाती। क्योंकि पूर्वकथनानुसार यह काम तो वेदोक्त ब्राह्मणभाग से ही गतार्थ है। जब ब्राह्मणभागने प्रवृत्ति के साथ साथ निवृत्तिकर्म्म का भी उपदेश दे दिया, एवं निवृत्तिकर्म्म ही का नाम जब ज्ञानयोग है, तो उस अवस्था में 'उपनिषत्'भाग तो सर्वथा निरर्थक ही होजाता है।

## ३९-ब्राह्मणभागोक्ता कर्म्म-भक्ति-ज्ञान-त्रयी का स्वरूप-समन्वय, तन्मूला द्विविधा निष्ठा, एवं सर्वतन्त्र-स्व तन्त्र-अव्ययेश्वरसम्मत-'बुद्धियोग' —

यही विप्रतिपत्ति उस रहस्यात्मक चौथे बुद्धियोग का स्पष्टीकरण कर रही है, जिसका कि हम आरम्भ से ही यशोगान करते आरहे हैं। **ब्राह्मणभागोक्त प्रवृत्तिमूलक कर्म्म कर्म्मयोग है, ब्राह्मणभागोक्त निवृत्तिमूलक**

निष्कामकर्म्म ज्ञानयोग है, आरण्यकभागोक्ता उपासना भक्तियोग है, एवं उपनिषदुक्त, कर्म्म-परिग्रहलक्षण, रागद्वेषवियुक्त ज्ञानयोग चौथा बुद्धियोग है। लेप का रागद्वेष से सम्बन्ध है। क्योंकि बुद्धियोगलक्षण औपनिषद ज्ञानयोग में, किंवा ज्ञानयोगात्मक कर्म्मयोग में रागद्वेष का अभाव है, वैराग्य का समावेश है, अतएव यह बुद्धियोगलक्षण 'योग' ही कर्म्मों में (ब्राह्मणोक्त प्रवृत्तिमूलक कर्म्मों में) कौशल बनता हुआ सर्वथा अबन्धन है। उपनिषत् की निम्न लिखित श्रुति इसी **रहस्यमय बुद्धियोग** का विश्लेषण कर रही है—

**कुर्वन्नेवेह कर्म्माणि जिजीविषेच्छतं समाः।**
**एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म्म लिप्यते नरे॥**
—ईशोपनिषत्

## ४०–मत्सम्मत वैराग्यबुद्धियोग का संस्मरण—

"**अन्ते मतिः सा गतिः**" इस सिद्धान्त के अनुसार वेद का अन्तिम भागरूप, अतएव '**वेदान्त**' नाम से प्रसिद्ध उपनिषच्छास्त्र अपने बुद्धियोग के द्वारा यही शिक्षण करता है कि, तुम प्रवृत्तिमूलक ब्राह्मणभागोक्त कर्म्मयोग का यदि बुद्धियोग के समावेश से अनुष्ठान करोगे, तो तुह्मारा यह कर्म्मयोग "**धर्म्मबुद्धियोग**" बन जायगा। निवृत्तिलक्षण कर्म्मयोग (जिसे कि हम ज्ञानयोग कहेंगे) में बुद्धियोग के समावेश से यह "**ज्ञानबुद्धियोग**" बन जायगा। एवं **आरण्यक**-सम्मत भक्तियोग में बुद्धियोग के समावेश से यह "**ऐश्वर्य्यबुद्धियोग**" बन जायगा। इसप्रकार तीनों का, किंवा दोनों निष्ठाओं का पार्थक्य हट जायगा, एवं साम्राज्य रह जायगा केवल **मत्सम्मता-बुद्धियोगनिष्ठा** का, किंवा **वैराग्यबुद्धियोग** का।

## ४१–क्षरानुगत कर्म्मयोग, अक्षरानुगत ज्ञानयोग, क्षराव्ययानुगत भक्तियोग, एवं अव्ययानुगत बुद्धियोग, तथा शास्त्रसिद्ध-योगानुगता कर्म्म-ज्ञान-भक्ति-बुद्धि-भेद-भिन्ना काण्डचतुष्टयी का संस्मरण—

यह भी स्मरण रखना चाहिए कि, वेदोक्त इन चारों निष्ठाओं में धर्म्मबुद्धियोगनिष्ठा में ( कर्म्मयोग में ) वैकारिक विश्व की, दूसरे शब्दों में क्षरप्रपञ्च की ही प्रधानता है, अतएव इसे हम '**'क्षरयोग**'' ('**व्यक्तयोग**') कहसकते हैं। ज्ञानबुद्धियोगनिष्ठा में (ज्ञानयोग में) विकारप्रपञ्चाधिष्ठाता अक्षर की प्रधानता है, अतएव इसे हम **अक्षरयोग** (**अव्यक्तयोग** कह सकते हैं। ऐश्वर्य्यबुद्धियोगनिष्ठा में व्यक्ताक्षर, एवं अव्ययेश्वर का समन्वय है, अतएव इसे हम **क्षराव्यययोग** कह सकते हैं। यद्यपि भक्तिमें आंशिकरूप से अव्ययलक्षणा मन्निष्ठा भी का सम्बन्ध है, अतएव तीनों की अपेक्षा इसे उत्कृष्ट भी माना गया है, अतएव इस का उपनिषत् में समन्वय भी माना गया है, तथापि क्षरकर्म्म के समन्वय से यह विशुद्ध मन्निष्ठा नहीं है। उधर उपनिषत् से संसिद्ध चौथे वैराग्ययोग में कर्म्म भी अव्ययानुगत है, तथा ज्ञान भी अव्यायानुबन्धी ही है। गीतापरिभाषानुसार "**अहं**" शब्द अव्यय का ही वाचक है, अतएव इस चौथे योग को हम "**मन्निष्ठा**" ( **अव्ययनिष्ठा**–"**मे मतम्**" ( **अव्ययमतम्** ) कह सकते हैं। इसप्रकार थोड़ी सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर त्रिकाण्डवेद-शास्त्र में उसीप्रकार चार काण्डों की सत्ता सिद्ध होजाती है, जैसे कि त्रिकाण्डा गीता वस्तुतः चतुष्काण्डा ही बनी हुई है।

## ४२–वेदसम्मता योगचतुष्टयी, वैराग्यबुद्धियोगगर्भिता संशोधिता निर्भ्रान्ता योगत्रयी, एवं प्रामाणिक-शास्त्रों का संस्मरण—

वेदसम्मता यह योगचतुष्टयी, किंवा दूसरे शब्दों में वैराग्यबुद्धियोगगर्भिता योगत्रयी ही निर्भ्रान्ता योगत्रयी है। इस में संसोधन अणुमात्र भी अपेक्षित नहीं हैं, एवं इस दृष्टि से गीताशास्त्र किसी अपूर्वयोग का निरूपण नहीं कर रहा। इसी दृष्टि को लक्ष्य बना कर भगवान् ने "तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते" कहा है। गीता का 'शास्त्र' शब्द प्रधानरूप से वेदशास्त्र का संग्राहक बनता हुआ, वेदसम्मत वेदान्तशास्त्र (शारीरकशास्त्र), मनुस्मृति, एवं और और भी वेदाविरोधी निबन्धादि शास्त्रों का अनुग्राहक बन रहा है।

## ४३–श्रुतिशास्त्रसिद्धा योगत्रयी-चतुष्काण्डा—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—प्रवृत्तं वैदिकं कर्म्म——आत्मक्षरयोगः——कर्म्मयोगः | —१ | बुद्धियोगः |
| २—निवृत्तं वैदिकं कर्म्म——अव्यक्ताक्षरयोगः—ज्ञानयोगः | | |
| ३—अव्ययानुगता भक्तिः——व्यक्त-अतीतयोगः——भक्तियोगः | —२ | |
| ४——अव्ययानुगते ज्ञानकर्म्मणी-पुरुषोत्तमयोगः———बुद्धियोगः | —३ | |

———*———

## ४४–प्रकारान्तरेणश्रुतिशास्त्रसिद्धा योगचतुष्टयी, योगत्रयी वा

| | | |
|---|---|---|
| १—कर्म्मयोगः—धर्म्मबुद्धियोगः——ब्राह्मणभागसिद्धः | ब्राह्मणयोगः | १ |
| २—ज्ञानयोगः——ज्ञानबुद्धियोगः———आरण्यकभागसिद्धः | | |
| ३—भक्तियोगः——ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः——ब्राह्मणभागसिद्धः | आरण्यकयोगः | २ |
| ४—बुद्धियोगः——वैराग्यबुद्धियोगः—उपनिषद्भागसिद्धः | उपनिषद्योगः | ३ |

———*~———

## ४५–'ज्ञातव्यवेद' के आधार पर प्रतिष्ठित 'कर्त्तव्यवेद' के सुप्रसिद्ध तीन ग्रन्थ-संस्थान, एवं तीनों संस्थानों के द्वारा कर्म्म-उपास्ति-ज्ञान का स्वरूप-उपबृंहण—

उक्त विभाग-चतुष्टयी के सम्बन्ध में प्रश्न यह उपस्थित होता है कि, यदि वेदशास्त्र की दृष्टि में तीन के स्थान में चार योग थे, तो उसका यह कर्त्तव्यात्मक भाग चार भागों में विभक्त क्यों नहीं माना गया ?। कर्त्तव्यवेद के **ब्राह्मण–आरण्यक–उपनिषत्**, ये तीन भाग ही प्रसिद्ध हैं। एवं सामान्य प्रत्यय के अनुसार भी तीनों क्रमशः **कर्म्म–उपास्ति–ज्ञान** के ही प्रतिपादक माने गये हैं। फिर यह चौथा 'बुद्धियोग' कहाँ से आगया ?, और आ भी गया, तो इसके लिए वेद का एक स्वतन्त्र काण्ड और क्यों न हुआ ?।

## ४६–बुद्धियोग-निबन्धन स्वतन्त्र काण्ड के सम्बन्ध में एक महती विप्रतिपत्ति, एवं तन्निराकरण-प्रयास—

विप्रतिपत्ति यथार्थ है। पूर्व के **'ज्ञानयोग-परीक्षाप्रकरण'** में भी प्रकारान्तर से इस विप्रतिपत्ति का दिग्दर्शन कर दिया गया है, एवं साथ ही रूपान्तर से वहीं समाधान भी कर दिया गया है। यहाँ एक दूसरी दृष्टि से यह विप्रतिपत्ति हमारे सामने आई है। बात वास्तव में यह है कि, कर्त्तव्यभागात्मक वेदशास्त्र जीवात्मा का ईश्वरात्मा के साथ योग कराना चाहता है। यह प्रत्यगात्मा (ईश्वर), एवं शारीरक आत्मा (जीव), दोनों ही **"स वा एष आत्मा वाङ्मयः प्राणमयो मनोमयः"** के अनुसार त्रिकल है। इस की तीनों कलाओं का उस की तीनों कलाओं के साथ योग करा देना हीं वेदशास्त्र का मूल उद्देश्य है। **वाक्कला का वाक्कला के साथ योग करा देना हीं कर्म्मयोग है। प्राण का प्राण के साथ योग करा देना हीं भक्तियोग है। एवं मनका मन के साथ योग करा देना हीं ज्ञानयोग है**। एवं इस दृष्टि से तीन हीं योग बनते हैं। इसी प्रकृतिसिद्धा त्रित्वमर्य्यादा की रक्षा के लिए वेद को **ब्राह्मण-आरण्यक उपनिषत्**, इन तीन ही भागों में परिणत होना पड़ा है। इसीलिए कर्त्तव्यवेद के भाग 'त्रिकाण्ड' नाम से ही प्रसिद्ध हुए हैं।

## ४७–बुद्धियुक्त मन की विज्ञानवत्ता, तन्निबन्धना योगत्रयी की बुद्धियोगरूपता, एवं विप्रतिपत्ति का आत्यन्तिक-निराकरण—

ये तीनों हीं योग यदि सकामभाव से किए जाते हैं, तो ये प्रत्यागात्मयोग से वञ्चित रह जाते हैं। इसके लिए तीसरे उपनिषत्–भागने **"कुर्वन्नेवेह कर्म्माणि"** इत्यादिरूप से तीनों के साथ निष्कामभाव का सम्बन्ध कराना आवश्यक समझा। उपनिषत् ने बतलाया कि, **कर्म्म–ज्ञान–भक्ति**–तीनों हीं **विद्या-श्रद्धा–उपनिषत्** से किए जाने पर ही वीर्य्यवत्तर बनते हुए सफलयोग बन सकते है। कामभाव मन की वृत्ति है, एवं निष्कामभाव असङ्गबुद्धि का व्यापार है। यदि असङ्गबुद्धि को प्रधान बनाते हुए, दूसरे शब्दों में–बुद्धि का मन के साथ योग कराते हुए योगत्रयी का अनुष्ठान किया जायगा, तो जीवात्मा संसार–समुद्र का तरण करता हुआ लक्ष्यस्थान पर पहुँच जायगा। इसप्रकार उपनिषत्ने विस्पष्ट शब्दों में बुद्धियोग की घोषणा की, और आदेश दिया कि, तुह्मारा कर्म्म, तुह्मारी भक्ति, एव तुह्मारा ज्ञान तभी सफल है, जबकि तुम **विज्ञानवान् (बुद्धियोगी)** बन जाओ।

**४८–रथ-रथी-प्रग्रह मार्ग-यात्रा-आदि से समन्वित कर्त्तव्यपथ का संस्मरण, एवं तत्-सम्बन्ध में महर्षि कठ के उद्गार—**

शरीररूप 'रथ'में प्रतिष्ठित 'रथी' आत्मा( शारीरक आत्मा)को प्रत्यगात्मा पर पहुँचना है। इन्द्रियाश्व का 'प्रग्रह' (लगाम) मन है। 'सारथी' बुद्धि है। यदि सारथी के हाथ में बागडोर है, तो घोड़े ठीक मार्ग पर चलते हुए लक्ष्यस्थान पर पहुँचा देते हैं। यदि सारथी प्रमादी रहा, तो लगाम (मन) ढीली पड़ जायगी, घोड़े बिगड़ जायँगे, रथ टूट जायगा, रथी घायल होजायगा, और यों सबकुछ नष्ट भ्रष्ट ही होजायगा। ऐसी दशा में सारथी का योग (बुद्धियोग) नितान्त अपेक्षित होजाता है। इसी बुद्धियोग का दिग्दर्शन कराती हुई उपनिषच्छ्रुति कहती है--

यः सेतुरीजानानां अक्षरं ब्रह्म यत् परम्।
अभयं तितीर्षतां पारं नाचिकेतं शकेमहि ॥ १ ॥
आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च ॥ २ ॥
इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयाँस्तेषु गोचरान्।
आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्म्मनीषिणः ॥ ३ ॥
यस्त्वविज्ञानवान् भवत्ययुक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथेः ॥ ४ ॥
यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ॥ ५ ॥
यस्त्वविज्ञानवान् भवत्यमनस्कः सदाऽशुचिः।
न स तत् पदमाप्नोति संसारं चाधिगच्छति ॥ ६ ॥
यस्तु विज्ञानवान् भवति समनस्कः सदा शुचिः।
स तु तत्पदमाप्नोति यस्माद्भूयो न जायते ॥ ७ ॥
विज्ञानसारथिर्यस्तु मनः प्रग्रहवान्नरः।
सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥ ८ ॥'

—कठोपनिषदि

**४९–प्रत्यगात्मा, तथा शारीरकात्मा की मध्यस्था बुद्धि, शारीरकात्म--निबन्धना योगत्रयी, एवं प्रत्यगात्मानुबन्धी बुद्धियोग, तथा इसके स्वतन्त्र-व्यवहार की अनुपयुक्तता का समन्वय--**

प्रत्यगात्मा, और शारीरक--आत्मा के मध्य में बुद्धि प्रतिष्ठित है। ऐसी अवस्था में आत्मा मन के साथ जबतक बुद्धि को न रखले, तबतक बुद्धियोगनिष्ठा प्राप्त नहीं होसकती। एवं तबतक योगत्रयी सफल नहीं हो–

सकती। उपनिषत् कोई स्वतन्त्र विभाग नहीं है। बुद्धियोग का प्रतिपादक वेदभाग ही उपनिषत् है। योगत्रयी तो ब्राह्मण, एवं आरण्यक भाग से ही गतार्थ है। उसके साथ बुद्धि का योग कराने के लिए ही उपनिषद् भाग प्रवृत्त हुआ है। उपनिषत् को ज्ञानयोग का प्रतिपादक मानना तो सर्वथा भ्रान्ति ही है। निवृत्तिकर्म्म ही का नाम जब ज्ञानयोग है, और वह जब ब्राह्मणभाग से ही गतार्थ हैं, तो फिर उसके लिए उपनिषत् की क्या आवश्यकता रह जाती है ?। मानना पड़ेगा कि, उपनिषत् तो एक वैसा विभाग है, जिसका तीनों योगों से सम्बन्ध है। इसीलिए ब्राह्मणभाग में भी उपनिषत् का सम्बन्ध देखा जाता है, एवं आरण्यक भाग में भी सम्बन्ध पाया जाता है। यद्यपि औपनिषद–बुद्धियोग है तीनों से पृथक्, परन्तु तीनों का मूलाधार बना हुआ है। अतएव चतुर्थ काण्ड के स्वतन्त्र व्यवहार का अवसर नहीं आया–इति **"सर्वं सुस्थम्।"**

## ५०–धर्म्म--ज्ञान–वैराग्य--ऐश्वर्य्य–नामक–योगों की अभिधाओं के सम्बन्ध में एक महती विप्रतिपत्ति, एवं औपनिषद–बुद्धियोग के सम्बन्ध में गीताशास्त्र की अपूर्वता, तथा विलक्षणता का समन्वय--

एक विप्रतिपत्ति और। त्रिकाण्डात्मक उक्त वेदभाग में स्पष्टरूप से धर्म्म-ज्ञान-ऐश्वर्य्य-वैराग्य नामक बुद्धियोगों का उल्लेख नहीं मिलता। यद्यपि उपनिषत् में अवश्य ही बुद्धियोग का आभास मिलता है, परन्तु स्पष्टरूप से यहाँ भी व्यवच्छेद (छाँट) नहीं हुआ है। इसका क्या कारण ?। और किस आधार पर इस विभागचतुष्टयी को प्रामाणिक मान लिया जाय ?। इस विप्रतिपत्ति का उत्तर यही हमारा **गीताशास्त्र** है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि, उपनिषत् में प्रतिपादित बुद्धियोग, एवं अव्ययात्मा सर्वथा संकुचित ही रहे। वहाँ रहस्यभाषा में, गुप्तरूप से बड़े ही संक्षेप से बुद्धियोग, एवं अव्ययविद्या का निरूपण हुआ है। उसी संक्षेप का विस्तार किया है गीता–शास्त्र ने, गीतोपदेष्टा भगवान् श्रीकृष्ण ने। हमें तो इस सम्बन्ध में यह भी कह देने में कोई संकोच नहीं होरहा कि, यदि गीता न होती, तो वेद का रहस्यपूर्ण बुद्धियोग, एवं अव्ययात्मा अविज्ञात ही बने रह जाते। यही कारण है कि, वेदसिद्ध इस मत के लिए भगवान् ने-**"ये मे मतम्"** कहने में भी कोई संकोच नहीं किया। संक्षिप्त, गुहानिहित, रहस्यपूर्ण, राजर्षिसम्प्रदाय में हीं परम्परया प्रतिष्ठित देवयुग के आरम्भ में भगवान् ने हीं इसका विस्तार किया। एवं महाभारतकाल में भी भगवान् ने हीं इसका पुनरुद्धार किया। इसीलिए यह भगवद्वाणी **"गीता"** कहलाई। संकुचित पद्य का विस्तार ही तो गान है, जैसाकि प्रथमखण्डान्तगर्त नाममीमांसाप्रकरण की गीताशब्द--निरुक्ति में विस्तार से बतलाया जाचुका है। सचमुच यह बड़े ही खेद का विषय है कि, आज पुन: गीता का वह रहस्यपूर्ण बुद्धियोग विलुप्त होगया है। क्यों विलुप्त होगया ?, इसका कारण पाठक अनुपद में ही देखेंगे।

## ५१--योगचतुष्टयी का तत्त्वतः योगद्वयीरूपा निष्ठाद्वयी में हीं अन्तर्भाव--

इस सम्बन्ध में एक बात और ध्यान में रखनी चाहिए। आत्मा का मनोभाग इस ओर है, यही ज्ञानयोग ( बुद्धियोग ) का अधिष्ठता है। वाग्भाग उस ओर है, यही कर्म्मयोग है। मध्यस्थ प्राणभाग भक्तियोग है। ज्ञानयोग ब्रह्म का ज्ञानविवर्त्त है, कर्म्मयोग कर्म्मविवर्त्त है। मध्यस्थ भक्तियोग में ज्ञान–कर्म्म के अतिरिक्त तृतीय का अभाव है। अतः आगे जाकर वेदोक्त चार निष्ठाओं का देवयुगारम्भकाल में दो

ही निष्ठाओं में पर्य्यवसान होगया। व्यक्त--त्तरमूलक प्रवृत्तिकर्म्मात्मक कर्म्मयोग, अव्यक्ताक्षरमूलक निवृत्ति-कर्म्मात्मक ज्ञानयोग, इन दोनों का कर्म्मत्त्वेन एक विभाग मान लिया गया। निर्गुण-(अव्यय)-मूलक भक्तियोग, अव्ययमूलक औपनिषद ज्ञानयोग ( बुद्धियोग ), दोनों का एक विभाग मान लिया गया।

## ५२–योगत्रयी के क्षेत्र में संशोधन के लिए सर्वप्रथम प्रवृत्त देवयुगानुगत गीताशास्त्र का संस्मरण—

देवयुगानुगत भक्तिमार्ग में आरण्यकमूला सगुणोपासना का पूर्ण विकास नहीं हुआ था। अपितु उस आरम्भ की परिस्थिति में **"तस्माद्धान्यन्नः परः किञ्चनास"** इस स्वायम्भुव सिद्धान्त के आधार पर समान-प्रत्ययप्रवाहरूपा निर्गुणोपासना हीं प्रचलित थी। यह उपासना निर्गुण अव्ययमूलक बुद्धियोग से स्वतन्त्र न थी। अतएव उस युग में भक्तियोग के स्वतन्त्र व्यवहार का अवसर ही नहीं आया। उस पुरायुग में लोक में दो ही निष्ठाएँ प्रचलित थीं। अवश्य ही कुछ समय पर्य्यन्त दोनों निष्ठाओं का स्वरूप सुरक्षित रहा। परन्तु कुछ ही समय पीछे दोनों का पार्थक्य कर डाला गया। उसी के संशोधन के लिए उसी देवयुग में गीतोपदेश प्रवृत्त हुआ।

## ५३--सुप्रसिद्धा धर्म्म-ज्ञान--वैराग्य--एश्वर्य्य--नाम की चतुर्विधा योगनिष्ठाएँ, एवं उन का सुप्रसिद्धा दो निष्ठाओं से ही समतुलन -समन्वय—

इस परिस्थिति को न जानकर यदि कोई मन्दबुद्धि यह कहने का दुस्साहस करे कि–"देवयुगारम्भ में केवल कर्म्म-ज्ञान-निष्ठाएँ हीं प्रचलित थीं, भक्तिनिष्ठा का आरम्भ में अभाव था। पौराणिक समय में हीं भक्तिमार्ग का आविर्भाव हुआ है। इसीलिए भगवान् ने पुराकाल में दो ही निष्ठाओं का उल्लेख किया है" तो उसका कोई भी महत्त्व नहीं है। अवश्य ही ज्ञान-कर्म्मवत् भक्तिनिष्ठा भी प्राचीन ही है। तीनों का आविर्भाव भी समकालिक ही है। केवल निर्गुणोपासना का स्वतन्त्ररूप से व्यवहार करना अनावश्यक समझा गया है। और इसी आधार पर **"लोकेऽस्मिन् द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता"** यह कहा गया है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १— | १—प्रवृत्त कर्म्म | ( कर्म्मयोगः )—कर्म्म —ब्राह्मणभागः | | —कर्म्मनिष्ठा |
| | २—निवृत्त कर्म्म | ( ज्ञानयोगः )—कर्म्म —ब्राह्मणभागः | | |
| २— | ३—निर्गुणभक्तिः | ( भक्तियोगः )—ज्ञानम् —आरण्यकभागः | | —बुद्धिनिष्ठा ( ज्ञाननिष्ठा ) |
| | ४—बुद्धियोगः | ( बुद्धियोगः )—ज्ञानम्–उपनिषद्भागः | | |

———*———

## ५४-वेदसिद्धा काण्डचतुष्टयी, तथा गीतासिद्धा योगचतुष्टयी का सह-समतुलन, वेदोक्ता संक्षिप्ता योगविभूति का गीता के द्वारा विस्तार, एवं प्रवृत्तिमूलक त्रैगुण्य का संशोधन—

वेदसिद्धा निष्ठाचतुष्टयी, एवं गीतासिद्धा निष्ठाचतुष्टयी में कोई अन्तर नहीं है। केवल दो बातों में गीताशास्त्र वेदशास्त्र की अपेक्षा अपूर्व बना हुआ है। पहिली बात तो यही है कि, वेद के उपनिषत्-भाग में बुद्धियोगावच्छिन्न जिस अव्ययात्मा का जहाँ बड़ी ही रहस्यभाषा में बड़े ही संक्षेप से दिग्दर्शन हुआ है,वहाँ गीता ने उसे विस्तृतरूप दे दिया है। दूसरी बात ब्राह्मणभागोक्त प्रवृत्तिमूलक कामनामय कर्म्मयोग से सम्बन्ध रखती है। वेद के ब्राह्मणभागने लोक की स्वाभाविक प्रवृत्ति को सुरक्षित रखने के लिए जिस प्रवृत्तिमार्ग का आदर किया है, भगवान् ने उसे स्वीकार नहीं किया। यह बहुत सम्भव है कि, सत्य-त्रेता-युगों में ( जब कि-मानव-समाज की बुद्धि परमार्थ की ओर ही विशेषरूप से झुकी हुई थी) प्रवृत्तिमूलक कर्म्ममार्ग परमार्थभावना को मुख्य मानता हुआ विशेषरूप से अभ्युदय का ही कारण बनता होगा। उस समय के यज्ञ यागादि लोकोपकार की भावना से ही किए जाते होंगे। इसी दृष्टि से वेद का यह आदेश उन युगों के लिए अवश्य ही उपादेय रहा होगा। परन्तु इस कलियुग में, जिसमें कि मानवसमाज महास्वार्थपरायण बना रहता है, प्रवृत्तिमूलक कर्म्ममार्ग विशुद्ध स्वार्थमूलक बनता हुआ विश्व की अशान्ति का, एवं आत्मपतन का ही कारण बन जाता है। केवल इसी हेतु को मूल मान कर भगवान् ने त्रैगुण्यभावमूलक प्रवृत्तिकर्म्म को अनुपयुक्त सिद्ध कर दिया।

## ५५-कलियुगानुगता वैयक्तिक-स्वार्थमूला पापात्मिका वृत्ति के मूलोच्छेद-पूर्वक ही वेदवादरति का संशोधन, एवं लोकसंग्राहक भगवान् के द्वारा निर्योगक्षेम का आदेश—

भगवान् का अवतार द्वापर के अन्त में, एवं कलि के आरम्भ में हुआ था। तत्समय की परिस्थिति महास्वार्थपूर्णा थी। सब अपनी अपनी वैय्यक्तिकी स्वार्थसिद्धि के प्रयास में हीं संलग्न थे। ऐसी दशा में यदि भगवान्उस त्रिगुणभावमय वेदोक्त प्रवृत्त कर्म्म को उपादेय बतला देते,तो तत्कालीन मानवसमाज की स्वार्थवृत्ति को अवश्य ही अधिक प्रोत्साहन प्राप्त होजाता। इसलिए भगवान् ने यह आवश्यक समझा कि, अब मानव-समाज में वह योग्यता नहीं है कि, वह लोकोपकार की भावना से प्रवृत्तिकर्म्मानुष्ठान में समर्थ होसके। इसी लोकसंग्रहरक्षा के लिए भगवान् को विवश होकर वेदोक्त त्रिगुणकर्म्म के सम्बन्ध में यह कह ही देना पड़ा कि—

यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके।
तावान् सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः॥
त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन !।
निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान्॥

## ५६–भावुक-मानवों की वेदानुगता भ्रान्ति, एवं गीता के ही शब्दों में भ्रान्ति का आमूलचूड़ निराकरण, तथा वैदिक यज्ञ-तपो-दान-त्रयी का निष्ठापूर्वक समर्थन—

कितने हीं महानुभाव उक्त वचनों उबित का यह तात्पर्य्य लगाते हैं कि, भगवान्ने स्पष्ट शब्दों में वेद की, किंवा वेदसम्मत यज्ञ-तपो-दान कर्म्मों की निन्दा ही की है। कहना पड़ेगा कि-अभी वे गीता के तात्पर्य्य से सर्वथा ही वञ्चित हैं। भगवान् शत्रु थे केवल प्रवृत्तिभाग के, न कि वेदोक्त कर्म्ममार्ग के। कर्त्तव्याकर्त्तव्य के निर्णय के सम्बन्ध में शास्त्रैकनिष्ठ भगवान् वेद की निन्दा करें?, यह असम्भव है। सम्भवतः भगवान् को भी उक्त वचन श्रीमुख से निकालते हुए यह विचार हुआ होगा कि, कहीं इसका यह तात्पर्य्य न समझ लिया जाय कि, वेदोक्त कर्म्ममार्ग निन्द्य है, मोक्ष का प्रतिबन्धक है (जैसाकि आजकल के अद्वैतवादी समझ रहे हैं)। इसीलिए भगवान् को आगे जाकर स्पष्ट कर ही देना पड़ा कि—

यज्ञ-दान-तपः-कर्म्म न त्याज्यं कार्य्यमेव तत् ॥
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥१॥
एतान्यपि तु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च ॥
कर्त्तव्यानीति मे पार्थ ! निश्चितं मतमुत्तमम् ॥२॥
नियतस्य तु सन्यासः कर्म्मणो नोपपद्यते ॥
मोहात्तस्य परित्यागस्तामसः परिकीर्त्तितः ॥३॥
तदित्यनभिसन्धाय फलं यज्ञ-तपः-क्रियाः ॥
दानक्रियाश्च विविधाः क्रियन्ते मोक्षकांक्षिभिः ॥४॥
यज्ञार्थात् कर्म्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्म्मबन्धनः ॥
तदर्थं कर्म्म कौन्तेय ! मुक्तसङ्गः समाचर ॥५॥

## ५७–वेदोक्त कर्म्ममार्ग की मोक्षोपयिकता का समन्वय, वेदोक्त प्राजापत्य यज्ञकर्म्म का गीता के द्वारा यशःख्यापन, एवं निष्कामभावानुबन्धी वैदिक-कर्म्मयोग का उन्मुक्तहृदय से समादर—

उक्त वचनों को देखते हुए ऐसा कौन मूर्ख होगा, जो कि वेदोक्त कर्म्ममार्ग को मोक्षमार्ग का प्रतिबन्धक बतलाने की मूर्खता करेगा। वेदवादरति के ही भगवान् विरोधी हैं, स्वार्थमूला भोगैश्वर्य्यप्रवृत्ति के ही शत्रु हैं। गीतान्वेषण से हमें तो यह मान लेने में भी कोई संकोच नहीं होरहा कि, यदि हमारा प्रवृत्तिकर्म्म हमारे स्वार्थ का कारण नहीं है, परमार्थकामना से यदि हम कर्म्ममार्ग में प्रवृत्त होते हैं, संसार के मानवसमाज को इष्ट-भोग मिलते रहें, इस कामना से यदि हम सकाम भी कर्म्म करते हैं, तो भगवान् की दृष्टि में वे भी आदरणीय ही हैं। भगवान् केवल उस कामना के विरोधी हैं,जो कि केवल आत्मपचन का ही कारण बनीरहती है। परमार्थकामनामय तो प्रवृत्तिकर्म्म भी भगवत्सम्मत ही हैं। और वेदोक्त प्रवृत्तिकर्म्म का यही मूल उद्देश्य

भी है। क्योंकि स्वार्थमूलक कलि में ऐसा होना कठिन है। इसलिए भगवान्ने कामना का निरोध करना आवश्यक समझा। यदि कोई श्रेष्ठ पुरुष इस युग में भी परमार्थकामना से काम्य कर्म्म करता है, तो भगवान् उसे आदर ही देते हैं। देखिए!

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ॥
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥१॥
देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः ॥
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥२॥
इष्टान् भोगान् हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः ॥
तैर्दत्तानप्रदायैभ्यो यो भुङ्क्ते स्तेन एव सः ॥३॥
यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषैः ॥
भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥४॥
कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ॥
तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥५॥
एवं प्रवर्त्तितं चक्रं नानुवर्त्तयतीह यः ॥
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ ! स जीवति ॥६॥

## ५८—कतिपय कलिवर्ज्य शास्त्रीय विधान, एवं गीताशास्त्र-सम्मत संशोधन का तात्त्विक समन्वय -

नियोगविधि शास्त्र-सम्मत है, पशुपुरोडाश शास्त्रविहित है, परन्तु इन्हें कलिवर्ज्य माना गया है। कारण इसका यही है कि, कलियुग में मनुष्य स्वभावतः एव इन्द्रियपरायण होते हैं। ऐसी दशा में उन्हें नियोग की आज्ञा देना 'अनाचार' को ही प्रोत्साहन देना है। यही अवस्था पशुपुरोडाश की है। श्राद्ध में अवश्य ही माँसपरिपाक होना चाहिए। परन्तु उसके स्थान में जो माष (उर्द) का विधान हुआ है, इसका भी यही रहस्य है। इसका यह तात्पर्य्य नहीं है कि, कलियुग में ऐसा करना पाप है। यदि कोई ऋषीकेष इन्द्रिय-संयमपूर्वक ऐसा करसकता है, तो बड़ा ही उत्तम है। स्वयं याज्ञवल्क्यने चयनयज्ञ के सम्बन्ध में इसी मार्ग को श्रेष्ठ माना है। चयन में पुरुष, अश्व, गौ, अवि, अज, इन पाँच पशुओं का आलम्भन कर इन के माँस से युक्त मिट्टी से इष्टका-निर्म्माण होता है। अवश्य ही यह कर्म्म कलिवर्ज्य है। परन्तु कोई करै, तो अवश्य ही यह उत्तम भी है (देखिए! शत०ब्रा० ६ कां०)। ऐसी दशा में युगधर्म्म की मर्य्यादा को लक्ष्य में रखकर यदि भगवान् ने वेदोक्त प्रवृत्तिकर्म्म का निरोध कर दिया, तो एतावता ही गीता को वेदविरोधिनी मान बैठना सर्वथा उपहासास्पद ही तो माना जायगा।

## ५९-श्रुतिशास्त्रसिद्धैव योगत्रयी का गीताशास्त्र के द्वारा उपबृंहण—

तात्पर्य्य उक्त निवेदन का यही हुआ कि, श्रुतिशास्त्र ने जिस योगचतुष्टयी का, दूसरे शब्दों में-औपनिषद-बुद्धियोगगर्भिता, अतएव बुद्धियोगात्मिका जिस योगत्रयी का संक्षेप से निरूपण किया है, बिना किसी संशोधन के (नाममात्र का संशोधन करते हुए) भगवान्ने गीता में उसका विस्तार के साथ ज्यों का त्यों संग्रह कर लिया है । वेदशास्त्रसम्मत, अतएव सर्वथा निर्भ्रान्त इसी शास्त्रीया-यागत्रयी के सम्बन्ध में भगवान्ने—"त—स्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते" यह कहा है ।

## ६०-स्मृतिशास्त्रसिद्धा योगत्रयी का गीता के द्वारा यत्किञ्चित्-संशोधनपूर्वक संग्रह—

अब दूसरा स्मतिशास्त्र हमारे सामने आता है । इसके सम्बन्ध में अवश्य ही गीता ने संशोधन किया है । और इसी स्मार्त्त-संशोधन को लक्ष्य में रखकर हमने कहा है कि—"गीता शास्त्रसिद्ध योगत्रयी का संशोधन करके ही उन का संग्रह कर रही है ।"

## ६१-वेदशास्त्रसिद्धा निष्ठात्रयी के आधार पर स्वयम्भूमनु, अपान्तरतमा, तथा कपिल के द्वारा कर्म्म-भक्ति--ज्ञान--योगत्रयी का स्वरूपोद्भव, एवं तत्संशोधन के लिए ही प्रवृत्त गीताशास्त्र—

वेदशास्त्रसिद्धा निष्ठात्रयी के आधार पर उसी देवयुग में तीन आचार्य्यों के द्वारा तीन स्वतन्त्र शास्त्रों का जन्म हुआ । क्योंकि ये तीनों हीं शास्त्र श्रुत्यर्थानुगामी थे, अतएव इन्हें **"स्मृति"** कहना अन्वर्थ माना गया । ब्राह्मणभागोक्ता कर्म्मनिष्ठा के आधार पर स्वयम्भूमनु के द्वारा **मानवसंहिता** का जन्म हुआ, जिसका कि रूपान्तर आज **"मानवधर्म्मशास्त्र"** नाम से प्रसिद्ध है । इसी आधार पर इस स्मृतिशास्त्र से सिद्ध कर्म्मयोग को **"स्वयम्भूनिष्ठा"** भी कहसकते हैं । आगे जाकर वेदाचार्य्य प्राचीनबर्हि (अपान्तरतमा) नामक भारतीय महर्षि के द्वारा यह निष्ठा लोक में प्रचलित हुई । आरण्यकभागोक्ता भक्तिनिष्ठा के आधार पर हिरण्यगर्भ के द्वारा भक्तियोगात्मिका भक्तिनिष्ठा का विकास हुआ । अतएव इसे हम **"हिरण्यगर्भनिष्ठा"** भी कह सकते हैं । अवश्य ही मानवधर्मशास्त्र की भाँति हिरण्यगर्भ का भी योगात्मिकोपासना का प्रतिपादक कोई ग्रन्थ रहा होगा । परन्तु आज वह अनुपलब्ध है । सुप्रसिद्ध **पातञ्जलयोगदर्शन** इसी निष्ठाग्रन्थ का रूपान्तर है । उपनिषद्-भागोक्ता ज्ञाननिष्ठा के आधार पर कपिल के द्वारा कर्म्मत्यागलक्षणा ज्ञाननिष्ठा का जन्म हुआ । यही निष्ठा आगे जाकर प्राकृतिक अव्यक्तज्ञान के सम्बन्ध से **सांख्यनिष्ठा** नाम से प्रसिद्ध हुई । क्योंकि प्रधानवादी कपिल ने संख्यासिद्ध अव्यक्त ज्ञान को ही **"सांख्य"** कहा है । सुप्रसिद्ध **"सांख्यदर्शन"** इसी निष्ठा का समर्थक है । इसप्रकार श्रुति के आधार पर इन तीन आचार्य्यों नें तीन स्वतन्त्र निष्ठाओं को जन्म दिया ।

## ६२-निष्ठात्रयी की अन्ततोगत्वा निष्ठाद्वयी में हीं परिणति—

ये तीनों निष्ठाएँ भी कुछ ही समय में दो ही रूपों में परिणत होगई । हिरण्यगर्भ-सम्मता योगनिष्ठा साँख्यानुगामिनी बनती हुई सांख्यनिष्ठारूप में ही परिणत होगई । क्योंकि इस योग में गुणातीत ध्यानभाव का ही प्राधान्य था । उधर सांख्य भी गुणविवेक का ही पक्षपाती था । इसीप्रकार स्मृतिशास्त्रसिद्धा

## १६४—विश्वतीत 'परात्परब्रह्म' नुगत रस–बल के अनुग्रह से षड्विध-प्राजापत्य—विवर्त्तों में 'अमृत'--'मृत्यु' भावो का अपेक्षाभेद—निबन्धन–समन्वय—

अमृत-ब्रह्म-शुक्र, इन उक्त तीनों संस्थाओं के अनेक विवर्त्त बतला गए। इन सब विवर्तों का पर्य्यवसान उसी '**रस-बल**' तत्त्व पर माना गया है। **रस अमृत है, बल मृत्यु है।** दोनों के सम्बन्ध-तारतम्य से उस एक ही के अनेक रूप होजाते हैं। जिसमें अमृत की प्रधानता रहती है, वह अमृतसंस्था कहलाती है। एवं जिसमें मृत्यु की प्रधानता रहती है, वह मर्त्यसंस्था कहलाती है। पूर्व पूर्व के आत्मविवर्त्तों में उत्तर उत्तर के आत्मविवर्त्तों की अपेक्षा अमृत (रस) की प्रधानता है, एवं पूर्वसंस्थापेक्षया उत्तरसंस्था में मृत्यु (बल) की प्रधानता है। इस दृष्टि से विश्व-सम्बन्धी ६ विवर्त्तों में से आद्यन्त के विवर्त्त ( **निर्गुण अव्ययविवर्त्त, एवं त्रिगुणभावमय विश्व** ) तो अमृत एवं मृत्यु प्रधान ही है। एवं मध्य के चार विवर्त्त ( **षोडशी-सत्य-यज्ञ-विराट्** ) अपेक्षया अमृत भी हैं, मर्त्य भी हैं।

## १६५—'अव्ययसंस्था' की निष्कैवल्या–'अमृतरूपता', तथा 'विश्वसंस्था' की विशुद्धा–'मत्युरूपता' का समन्वय—

इसी दृष्टि से हम कह सकते हैं कि, **अव्ययसंस्था अमृत है, एवं अक्षरसंस्था अव्यय की दृष्टि से मर्त्या है। क्षर की दृष्टि से अक्षरसंस्था अमृता है, एवं अक्षर की दृष्टि से** पूर्वतालिका-प्रदर्शित **वाक्-आपः-अग्नि-मयी क्षरसंस्था मर्त्या है।** परन्तु आगे की विराट्संस्था की अपेक्षा यही क्षरसंस्था अमृता बनी हुई है, एवं इस सत्य-यज्ञात्मिका क्षरसंस्था की अपेक्षा वह विराट्संस्था मर्त्या बनी हुई है। विश्वदृष्ट्या यही विराट्संस्था अमृता बनी हुई है, एवं विराट्दृष्ट्या विश्वसंस्था मर्त्य बन रही है।

## १६६—अमृतनिबन्धन अव्यय, और--'आत्मा', अमृत- मृत्यु--निबन्धन–षोडशी- सत्य, यज्ञ, विराट् और 'आत्मन्वी', तथा मत्युनिबन्धन विश्व—

निष्कर्ष यही निकला कि, **आत्मलक्षण अव्यय विशुद्ध अमृतरूप है, आवरणलक्षण विश्व विशुद्ध मृत्युमय है, एवं मध्यस्थ षोडशीप्रजापति, सत्यप्रजापति, यज्ञप्रजापति, विराट्प्रजापति ये चारों प्रजापति ( जिन्हें कि हमने "आत्मन्वी" कहा है ) अपेक्षया अमृत-मृत्युमय बनते हुए उभयात्मक बने हुए हैं।**

## १६७—'प्रजापतिः प्रजया संरराणः' मूलक 'प्रजापति' रूप 'आत्मा', तथा 'प्रजा' रूप 'विश्व' का स्वरूप--समन्वय, एवं आत्म--विश्व--समष्ट्यात्मक—'आत्मन्वी'—

यही कारण है कि प्रजापति का स्वरूप बतलाते हुए ऋषि ने इस प्रजापतिवर्ग को ही उभयात्मक बतलाया है, जैसा कि–"**अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीदर्द्धममृतम्**" ( शतपथब्रा० १० काण्ड ) इत्यादि वाजिश्रुति से स्पष्टतम है। **न आत्मा प्रजापति है, न विश्व प्रजापति है। अपितु विश्व, और आत्मा, दोनों का समुच्चय ही प्रजापति है।** और यह द्वैतभाव न अव्ययात्मा में विकसित है, न विश्व में विकसित है। अपितु मध्य के चार आत्मविवर्त्तों में हीं विकसित है। षोडशीप्रजापति का पञ्चफल अव्यय

आत्मा है, पञ्चकल अक्षर-पञ्चकल क्षर इसकी प्रजारूप विश्व है । अव्ययात्मना यह अमृत है, तो अक्षर-क्षरात्मना यही मर्त्य भी है । षोडशीगर्भित सत्यप्रजापति का सत्य भाग अमृत है, एवं यज्ञ भाग प्रजापति की मर्त्या प्रजा है । षोडशी-सत्यगर्भित यज्ञ प्रजापति का यज्ञ भाग प्रजा है, एवं विराट् भाग इस की मर्त्यप्रजा है । षोडशी-सत्य-यज्ञ-गर्भित स्वयं विराट् आत्मा है, एवं विश्व इसकी मर्त्य-प्रजा है । इसप्रकार चारों में **अमृतात्मा, और मर्त्यप्रजा,** इन दोनों का समन्वय सिद्ध होजाता है । **"प्रजापतिः प्रजया संरराणः"** ही प्रजापति का मख्य लक्षण माना गया है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—निर्गुण अव्ययः | अमृतम् ( अमृतम् ) | आत्मा | |
| १—षोडशीप्रजापतिः | मृत्यु; ( अमृतम् ) | आत्मन्वी | अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीदर्द्धममृतम् |
| २—सत्यप्रजापतिः | मृत्युः ( अमृतम् ) | आमन्वी | |
| ३—यज्ञप्रजापतिः | मृत्युः ( अमृतम् ) | आमन्वी | |
| ४—विराट्प्रजापतिः | मृत्युः ( अमृतम् ) | आमन्वी | |
| १—विश्वम् | मृत्युः ( मृत्युः ) | शरीरम् | |

—*—

—*—

(१)—१—निर्गुणअव्ययः ( आत्मा-अमृतम् ) आत्मा (अमृतम् )

(२)—१—षोडशीप्रजापतिः—

| | | |
|---|---|---|
| १—पञ्चकलोऽव्ययः | आत्मा ( अमृतम् ) | —षोडशीप्रजापतिः (आमन्वी) |
| २—प० अक्षरः, प०क्षरः | शरीरम् ( मृत्युः ) | |

(३)—२—सत्यप्रजापतिः—

| | | |
|---|---|---|
| १—सत्यवेदत्रयी | आत्मा ( अमृतम् ) | —सत्यप्रजापतिः (आमन्वी) |
| २—यज्ञोऽग्निसोमयः | शरीरम् ( मृत्युः ) | |

—*—

(४)—३—यज्ञप्रजापतिः—

| | | |
|---|---|---|
| १—यज्ञोऽग्निसोममयः | आत्मा ( अमृतम् ) | —यज्ञप्रजापतिः ( आमन्वी ) |
| २—विराट्सावरणः | शरीरम् ( मृत्युः ) | |

—*—

## [४]—४—विराट्-प्रजापतिः—

| | | |
|---|---|---|
| १—विराट्-साञ्जनम्—आत्मा ( अमृतम् ) | | विराट्प्रजापतिः ( आत्मन्वी ) |
| २—विश्वं-सावरणम्—शरीरम् ( मृत्युः ) | | |

—*—

## [६]—१-विश्वं-सावरणम्-शरीरम्—( मृत्युः )।

—*—

## १६८–अमृत-मृत्यु-विवेक-निबन्धना तृतीया 'शुक्रसंस्था' से अनुप्राणित पञ्चपुरञ्जनात्मक विवर्त्तभावों का संस्मरण, एवं शुक्रत्रयी की षट्शुक्ररूप में परिणति—

उक्त अमृतमृत्युविवेक से प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि, जिस वाङ्मयी तीसरी शुक्रसंस्था का पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है, जिसे कि सत्य-यज्ञ की समष्टि बतलाया गया है, जिस के कि वाक्–आपः–अग्निः, ये तीन विवर्त्त बतलाए गए हैं, जिसे कि वेद–लोक–देव-पशु-भूत-भेद से पञ्चपुरञ्जनात्मक सिद्ध किया गया है, उस शुक्रसंस्था में भी अमृत-मृत्यु नामक दोनों भावों का समन्वय है । 'वाक्-आपः-अग्नि'-शुक्रसंस्था के ये तीनों हीं पर्व अमृत-मृत्यु भेद से दो दो भागों में विभक्त होकर तीन के स्थान में ६ रूप धारण कर लेते हैं । **और यों शुक्रत्रयी शुक्रषट्करूप में परिणत होजाती है ।**

## १६९–सत्य-यज्ञ-प्रजापति से अनुगता अमृता शुक्रत्रयी, विराट्–प्रजापत्यनुगता मर्त्या शुक्रत्रयी, एवं विकार-परिग्रहात्मक 'यज्ञप्रजापति' का संस्मरण—

इन ६ शुक्रों में से ३ अमृतशुक्रों का तो स्वयं **सत्य-यज्ञ–प्रजापति** में हीं भोग होता है, शेष तीन मर्त्यशुक्रों से **विराट्–प्रजापति** की स्वरूप-निष्पत्ति होती है । **अमृतशुक्रत्रयी सत्ययज्ञसंस्था है, एवं मर्त्यशुक्रत्रयी विराट्संस्था है** । सत्य को हमने गुणपरिग्रह से युक्त बतलाया है, एवं यज्ञ को विकारपरिग्रह से समन्वित कहा है । अमृतशुक्रत्रयी का वाग्भाग ही गुणपरिग्रह से युक्त होकर वेदरूप में परिणत होकर सत्यप्रजापति बनता है, एवं 'अमृत आपः–अग्नि' इन दो शुक्रों की समष्टि ही विकारपरिग्रह से युक्त होकर यज्ञ प्रजापति बनती है ।

## १७०–'अञ्जन' परिग्रहानुगत सप्तविध (७) यज्ञपाप्माओं का नाम–प्रदर्शन-समन्वय—

इस यज्ञिया शुक्रद्वयी में आगे जाकर 'अञ्जन' परिग्रह का योग होता **है** । यह अञ्जन हीं विज्ञानभाषा में–"**यज्ञपाप्मा**" नाम से प्रसिद्ध है , एवं ये अञ्जनात्मक यज्ञपाप्मा क्रमशः **१-पर्य्याय, २-ऊर्म्मि, ३-आशय, ४-अवस्था, ५-कर्म्म, ६-विपाक, ७-अविद्या,** इन नामों से प्रसिद्ध हैं। यदि इन के अवान्तर भागों का संकलन किया जाता है, तो कुल ३३ यज्ञपाप्मा होजाते हैं, जिनका कि **मूलभाष्यकाण्डा-न्तर्गत '[३]-बुद्धियोग को कर्म्मपरित्याग नहीं करना चाहिए'** प्रथमा **राजर्षिविद्या** की इस तीसरी उपनिषत् के (३) "**यज्ञार्थकर्म्म अबन्धन हैं, अतः इन का परित्याग नहीं करना चाहिए**" इस तृतीय उपदेश में [ "**यज्ञार्थात् कर्म्मणोऽन्यत्र**० ३।९ से आरम्भ कर "**एवं प्रवर्त्तितं चक्रम्**० ३।१६ यहाँतक के यज्ञ-रहस्य **प्रकरण** में ] विस्तार से निरूपण किया जाने वाला है । यज्ञपाप्माओं से युक्त वह यज्ञप्रजापति ही विराट्रूप में परिणत होता है ।

## १७१–'आवरण' परिग्रहानुगत-यज्ञपाप्माओं से समन्विता मर्त्या शुक्रत्रयी, एवं तद्द्वारा 'विश्व' के स्वरूप की अभिव्यक्ति—

सर्वान्त में **'आवरण'** नाम के ६ ठे परिग्रह से युक्त होकर वही प्रजापति विश्व [ प्रजासृष्टि ] रूप में परिणत होजाते हैं, जैसाकि अनुपद में हीं स्पष्ट होने वाला है । कहना यही है कि-

अमृतशुक्रत्रयी जहाँ सत्यगर्भित यज्ञप्रजापति की स्वरूप-सम्पादिका बनती है, वहाँ मर्त्यशुक्रत्रयी यज्ञपाप्माओं से युक्त होकर विराट्प्रजापति की स्वरूप-सम्पादिका बनती है।

## १७२-अमृता-शुक्रत्रयी के तीन पर्वों से अमृता-देवत्रयी-का आविर्भाव, तन्निबन्धना 'एका मूर्त्तिः', एवं सगुणसत्यानुगत-यज्ञप्रजापति का स्वरूप-समन्वय—

अमृतशुक्रत्रयी का वेदमय वाग्भाग ही आगे जाकर "**स्वयम्भू**" रूप में परिणत होता है। इस का लोकमय आपोभाग ही "**परमेष्ठी**" रूप में परिणत होता है, एवं देवमय अग्निभाग ही "**सूर्य्य**" रूप में परिणत होता है, स्वयम्भू **ब्रह्मा** है, परमेष्ठी **विष्णु** है, सूर्य्य **महादेव** है। तीनों मिलकर '**एकामूर्त्ति**' हैं। तीनों का समन्वितरूप एक शुक्रसंस्था है। यही तीसरी सत्ययज्ञात्मिका शुक्रसंस्था है। इन में **ब्रह्मा सत्य-प्रजापति है, विष्णुशिव-समुच्चय यज्ञप्रजापति** है। सत्यप्रजापतिमूर्त्ति ब्रह्मा **सगुणप्रजापति है**, एवं यज्ञप्रजापतिरूप विष्णु-शिव-समष्टि **यज्ञप्रजापति** है। सत्य ही इन की प्रतिष्ठा है, जैसाकि "**ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा**"-"**ब्रह्म वै सर्वस्य प्रथमजम्**"-"**ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव**" इत्यादि वचनों से प्रमाणित

## १७३-षोडशीपुरुषेश्वर के शुक्रात्मक 'क्षर' की विविध-सोपानपरम्पराएँ, तन्निबन्धन सृष्टिविवर्त्त, एवं ५ पर्वा शुक्रक्षरात्मा से पञ्चपर्वा विश्व की स्वरूपाभिव्यक्ति—

अब हम यह कह सकते हैं कि, जो क्षर आरम्भ में प्राणादिरूप में परिणत हुआ, आगे जाकर जो पञ्चीकृत सर्वप्राणादिरूप में परिणत हुआ, आगे जाकर जो पञ्चजनात्मक वेद-लोकादिरूप में परिणत होता हुआ 'वाक्-आपः-अग्निः' इन तीन शुक्ररूपों में परिणत हुआ, आगे जाकर यज्ञपाप्माओं के समन्वय से जिस के ये तीन रूप ६ भावों में परिणत होगए, आगे जाकर ६ में से जिस के तीन अमृतरूप क्रमशः स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य रूप में परिणत हुए, वही **सत्य-यज्ञप्रजापति-मूर्त्ति, अमृत-वाक्-आपः-अग्नि-मूर्त्ति, स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्यमूर्त्ति अमृतशुक्रात्मा तीसरा क्षरात्मविवर्त्त कहलाया**। इसप्रकार पूर्व की तालिकाओं में अमृत-ब्रह्म-**शुक्र** भावों का जैसा स्वरूप-समन्वय हुआ था *, वह अब यहाँ आकर आगे की तालिकाओं के रूप में परिणत होगया, जिन इन निर्दिष्ट-तालिकाओं को अब हम निर्णयात्मिका-तालिका मान सकते हैं-स्व-बुद्धि-व्यामोहन की उपशान्ति-मात्र के लिए ही।

---

* देखिए पृष्ठ संख्या २०६, २१०, २११, एवं २१४ वें पृष्ठों की तालिकाएँ

## (३)—क्षरात्मसंस्थापरिलेखः—(शुक्रात्मा)—"सत्य-यज्ञ-प्रजापतिरूपः"—

१–आनन्द– अक्षरब्रह्म–– क्षरब्रह्म– विकारप्राण––पञ्चीकृतसार्व्यप्राण-वेदपुरञ्जनगर्भितः- **प्राणः**—मनः* } —अमृतवाक्शुक्रम्—स्वयम्भू-ब्रह्मा

२–विज्ञान–– अक्षरविष्णु– क्षरविष्णु- विकारापः—-पञ्चीकृतसार्व्यापः-लोकपुरञ्जनगर्भिताः-**आपः**—-प्राणः
३–मन—– अक्षरेन्द्र––– क्षरेन्द्र— विकारवाक्—पञ्चीकृतसार्व्यवाक्-देवपुरञ्जनगर्भिता -**वाक्**—-वाक् (मनः*) } —अमृतापःशुक्रम्—परमेष्ठी-विष्णुः

४–प्राण—- अक्षरसोम–– क्षरसोम– विकारान्न—-पञ्चीकृतसार्व्यान्न--पशुपुरञ्जनगर्भितं -**अन्नम्**—प्राणः
५–वाक् –– अक्षराग्नि — क्षराग्नि– विकारान्नाद–पञ्चीकृतसार्व्यान्नाद-भूतपुरञ्जनगर्भितः-**अन्नादः** - वाक् } —अमृताग्निशुक्रम्—सूर्य्यः-शिवः

———*———

स एष क्षरात्मा-'शुक्रात्मा'-

१–अमृतवाक्-शुक्रम् [वाक्]-स्वयम्भू ब्रह्मा सत्यमूर्त्तिर्वेदमूर्त्तिः————-सत्यपतिः [सत्यनाथः-उत्पादकः-सगुणः] } सत्यप्रजापतिः

१–अमृतापः–शुक्रम् [आपः]-परमेष्ठी विष्णुः-यज्ञमूर्त्तिःपशुगर्भितो-लोकमूर्त्तिः-—-यज्ञपतिः [देवनाथः—भर्त्ता—सविकरः]
२–अमृताग्निः-शुक्रम् [अग्निः]-सूर्य्यः शिवः-यज्ञपतिर्वास्तोष्पतिभूतगर्भितो देवमूर्त्तिः-भूतपतिः [भूतनाथः–रक्षकः–सविकारः] } –यज्ञप्रजापतिः

———*———

## १७४–क्रमसिद्धा-'विराट्प्रजापति'-रूपा पञ्चमी-संस्था, एवं विराट्प्रजापति की सुप्रसिद्धा दश-कलाओं का स्वरूप-समन्वय—

अमृतशुक्रत्रयी के साथ साथ सत्य-यज्ञप्रजापति नाम की तीसरी, तथा चौथी यज्ञात्मसंस्था का निरूपण भी गतार्थ हुआ। अब क्रमप्राप्त पाँचवी **विराट्प्रजापति-संस्था** हमारे सामने आई। यज्ञप्रजापति के साथ अन्न का समावेश होने से ही इस पाँचवी संस्था का आविर्भाव हुआ है। **अन्न** से अमृतशुक्रत्रयी मर्त्यभाव में परिणत हुई। इस मर्त्यवाक्-शुक्र से सूर्य्य का विकास हुआ, मर्त्य आपः शुक्र से चन्द्रमा का विकास हुआ, एवं मर्त्य अग्नि-शुक्र से त्रैलोक्य-त्रिलोकीरूपा स्तौम्या महापृथिवी का विकास हुआ। इनमें सौरवाक्शुक्र यज्ञपरिभाषानुसार **आहवनीय अग्नि** कहलाया, चान्द्र (आन्तरिक्ष्य) आपः शुक्र **धिष्ण्याग्नि** कहलाया, एवं पार्थिव अग्निशुक्र **गार्हपत्याग्नि** कहलाया।

## १७५–एककल गार्हपत्य, अष्टविध धिष्ण्य, एककल आहवनीय-भेदनिबन्धन वैश्वानर-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ-मूर्त्ति दशावय विराट्प्रजापति, एवं उस की-'देवसत्यरूपता'-का दिग्दर्शन—

इनमें आहवनीय, और गार्हपत्य तो एक एक कलायुक्त ही रहा। परन्तु मध्यस्थ आन्तरिक्ष्य धिष्ण्याग्नि **अष्टविध नाक्षत्रिक सर्पाग्नि** के सम्बन्ध से अष्टकल बन गया। इसक्रम से ३ के स्थान में १० कला होगई। एककल सौरदिव्य आहवनीय **'सर्वज्ञ'** कहलाया, अष्टकल आन्तरिक्ष्य धिष्ण्य **'हिरण्यगर्भ'** कहलाया, एवं एककल पार्थिव गार्हपत्य (नूतनगार्हपत्य) **'वैश्वानर'** कहलाया। **अग्निशुक्रमय एककल अर्थमूर्त्ति पार्थिव वैश्वानर, आपःशुक्रमय अष्टकल क्रियामूर्त्ति आन्तरिक्ष्य हिरण्यगर्भ, एवं वाक्-शुक्रमय एककल ज्ञानमूर्त्ति दिव्यलोकस्थ सर्वज्ञ, इन तीनों की समष्टि ही** देवसत्यात्मक **"विराट्-प्रजापति"** कहलाया। दस संख्या के सम्बन्ध से ही यह **'विराट्'** नाम से समन्वित हुआ। **एवं यही पाँचवीं साऽन्नसंस्था कहलाई।**

## १७६–सूर्य्य के द्वैधीभाव के सम्बन्ध में महती विप्रतिपत्ति, तन्निराकरण, और सावरण-विश्व के सुप्रसिद्ध तीन-'धाम', एवं तत्र मन्त्रश्रुति का संस्मरण—

अमृतशुक्रत्रयी के तीसरे अमृताग्निशुक्र को भी हमने सूर्य्य का स्वरूप-समर्पक बतलाया है, एवं मर्त्यशुक्रत्रयी के पहिले मर्त्याग्निशुक्र को भी सूर्य्य का स्वरूप-सम्पादक बतलाया है। तो क्या नास्तिकदर्शन के अनुसार सत्ताब्रह्मोपासक वैदिक-विज्ञान भी दो दो सूर्य्य मानता है ?। नहीं। सूर्य्य तो एक ही है। इस एक ही सूर्य्य में अमृताग्नि का भी समावेश है, एवं मर्त्याग्नि का भी समावेश है। मध्यस्थ सूर्य्य से ऊपर के पारमेष्ठ्य मण्डल में अमृतात्मक आपःशुक्र की, परमेष्ठी से ऊपर के स्वायम्भुव मण्डल में अमृतमय वाक् शुक्र की प्रधानता है। इन्हीं दोनों अमृतधामों की समष्टि **"परमधाम"** कहलाती है। एवमेव सूर्य्य से नीचे के आन्तरिक्ष्य चान्द्रमण्डल में मृत्युप्रधान आपःशुक्र की प्रधानता है, एवं चन्द्रमा से नीचे के पार्थिवमण्डल में मृत्युप्रधान वाक्शुक्र-की प्रधानता है। इन्हीं दोनों मृत्युधामों की समष्टि **"अवमधाम"** नाम से प्रसिद्ध है। मध्यस्थ सूर्य्य इस ओर के पहिले मर्त्याग्निशुक्र को लेकर मर्त्य

अवमधामों का भी व्यवस्थापक बन रहा है, एवं उस ओर के तीसरे अमृताग्निशुक्र को लेकर अमृतधामों का भी व्यवस्थापक बन रहा है, जैसाकि--"निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च" * इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। इसी धामत्रयी का दिग्दर्शन कराती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

या ते धामानि परमाणि यावमा या मध्यमा विश्वकर्म्मन्नुतेमा।
शिक्षा सखिभ्यो हविषि स्वधावः स्वयं यजस्व तन्वं वृधानः॥

—यजु:सं० १६।२१।

## १७७–अमृतसूर्य्य के द्वारा "धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य"-भावों की, तथा मर्त्यसूर्य्य के द्वारा-"अभिनिवेश-अविद्या-आसक्ति-अस्मिता"-भावों की क्रमिक अभिव्यक्ति का दिग्दर्शन—

निष्कर्ष यही हुआ कि, सूर्य्य से नीचे नीचे मर्त्य आप:शुक्र (चन्द्रमा), एवं मर्त्य वाक्शुक्र [महिमा-पृथिवी] की प्रधानता है। दूसरे शब्दों में सूर्य्य से नीचे नीचे विशुद्ध मृत्यु का साम्राज्य है--"**तस्माद्यत् किञ्चार्वाचीनमादित्यात्-सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्**" [शतपथ० १० कां०] सूर्य्य से ऊपर ऊपर अमृत आप:शुक्र, एवं अमृत वाक्शुक्र की प्रधानता है, एवं मध्यस्थ अमृताग्निशुक्र, एवं मर्त्याग्निशुक्र दोनों के समन्वय से सूर्य्य उभयमूर्त्ति है। अमृतरूप से वही सूर्य्य हमारी बुद्धि में **धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य**, इन चार '**विद्या-भावों**' का विकास करता है, एवं मृत्युरूप से वही सूर्य्य बुद्धि को **अभिनिवेश-अविद्या-आसक्ति-अस्मिता**, इन चार '**अविद्याभावों**' से युक्त करता है। वक्तव्य यही है कि, एक ही सूर्य्य में दोनों अग्नि-शुक्रों का भोग होरहा है। इसी दृष्टि से हमने अमृतशुक्रत्रयी में भी सूर्य्य का सम्बन्ध बतला दिया है, एवं मर्त्यशुक्रत्रयी में भी सूर्य्य का सम्बन्ध मान लिया है।

## १७८-विराट्प्रजापति की 'रुद्र'-रूपता, तन्निबन्धना रुद्रपत्नी-रूपा रोदसी-त्रिलोकी, एवं तालिकारूपेण विराट्प्रजापति का चतुर्द्धा संस्मरण—

उक्त शुक्रविभूति से हम इस निश्चय पर पहुँचे कि, अमृतशुक्रत्रयी तो **सत्ययज्ञात्मक क्षरप्रजापति** की स्वरूप-समर्पिका है, एवं मर्त्यशुक्रत्रयी **विराट्प्रजापति** की स्वरूप--समर्पिका है। यही विराट् प्रजापति मृत्युप्रधान बनता हुआ 'रुद्र' नाम से प्रसिद्ध है। **रुद्र के सम्बन्ध से सूर्य्य-चन्द्र-पृथिव्यात्मिका त्रिलोकी "रोदसी–त्रिलोकी" कहलाती है---"रोदसी रुद्रपत्नी"। पाँचवें विराट्प्रजापति का यही संक्षिप्त स्वरूप-निदर्शन है, जैसाकि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट है।**

---

* आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च
हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥

—यजु:सं० ३३।४३

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | १—मृत्युमयं | अग्निशुक्रम् | मर्त्यसूर्य्यः [ स्वः ] | सूर्य्य-चन्द्र--पृथिव्यात्मको |
| १ | २—मृत्युमयं | आपःशुक्रम् | चन्द्रमाः [ भुवः ] | विराट्प्रजापतिः |
| | ३—मृत्युमयं | वाक्शुक्रम् | महिमापृथिवी [ भूः ] | |

—※—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | १--सौर--अग्निः | आहवनीयः | एककलः [१] | आहवनीय-धिष्ण्य-गार्हपत्यात्मको |
| २ | २—आन्तरिक्ष्य-आपोमयाग्निः | धिष्ण्यः | अष्टकलः [८] | दशकलो विराट् प्रजापतिः |
| | ३—पार्थिव—वागग्निः | नूतनगार्हपत्यः | एककलः [१] | |

—※—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १--आहवनीयः | दिव्यलोकस्यः | ( सत्याग्निः | आदित्यरूपः | ज्ञानमयः | आदित्य-वाय्वग्न्यात्मको |
| ३ | २--धिष्ण्यः | आन्तरिक्षः | ( ऋताग्निः | वायुरूपः | क्रियामयः | विराट्प्रजापतिः |
| | ३—गार्हपत्यः | पार्थिवः | ( ऋतसत्याग्निः | अग्निरूपः | अर्थमयः | |

—※—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | १--ज्ञानमयः | आदित्यः | ज्ञानप्रवर्त्तकः सर्वज्ञः | सर्वज्ञ--हिरण्यगर्भ--वैश्वानरात्मको |
| ४ | २--क्रियामयः | वायुः | क्रियाप्रवर्त्तको हिरगर्भः | विराट्प्रजापतिः |
| | २--अर्थमयः | अग्निः | अर्थप्रवर्त्तको वैश्वानरः | |



## १७६—शुक्रसंस्थानुगत क्षरतत्त्व के द्वारा सत्य-यज्ञ-विराट्—भावों की स्वरूप-शिक्षा—

यही शुक्रनिरूपण हमें यह भी शिक्षा दे रहा है कि, क्षरात्मिका शुक्रत्रयी ही अमृत—मृत्यु के भेद से षट्कल बनती हुई क्रमशः **सत्य--यज्ञ--विराट्** , इन तीन संस्थाओं के विकास का कारण बन रही है। क्षर--संस्था के गर्भ में हीं तीनों प्रजापति प्रतिष्ठित हैं। और इसी दृष्टि से इन तीनों संस्थाओं को हम **'क्षरसंस्था'** भी कह सकते हैं। यहीं सब कुछ समाप्त है। **अव्यय--अक्षर--क्षर,** इन तीन के अतिरिक्त और हो भी क्या सकता है ?। आगे के परिलेखों से क्षरानुबन्धिनी तीनों संस्थाओं का स्वरूप सर्वात्मना गतार्थ है।

१ प्राणः [ वेदा ] बाक् [ ब्रह्मा स्वयम्भूः वाङ्मयः ] ]–सत्यप्रजापतिः (३)

२ आपः [ लोकाः ] आपः [ विष्णुः परमेष्ठी आपोमयः ] }
३ वाक् [ देवाः ] अग्निः [ शिवः सूर्य्यः अग्निमयः ] } यज्ञप्रजापतिः (४)

1 १ वाक् [ देवाः ] अग्निः [ वाक् सूर्य्यः अग्निमयः ] }
२ अन्नम् [ पशवः ] आपः [ अन्नम् चन्द्रमाः आपोमयः ] }
३ अन्नादः [ भूतानि ] वाक् [ अन्नादः पृथिवी वाङ्मयी ] } विराटप्रजापतिः (५)

—*—

वाक् स्वयम्भूः [ प्राणमयः ] ]–सत्यः }
आपः परमेष्ठी [आपोममयः] }
अग्निः सूर्य्यः [ वाङ्मयः ] } यज्ञः } अमृतशुक्रत्रयी

2 अग्निः सूर्य्यः [ वाङ्मयः ] }
आपः चन्द्रमाः [ अन्नमयः ] }
वाक् पृथिवी [अन्नादमयी ] } विराट् } मर्त्यशुक्रत्रयी

} क्षरसंस्था (शुक्रम्)

—०—

अमृतस्वयम्भूः —१—स्वयम्भूः— सत्यप्रजापतिः [ ब्रह्मा ]

अमृतपरमेष्ठी —२—परमेष्ठी }
अमृतसूर्य्यः } —३—सूर्य्यः— } यज्ञप्रजापतिः [ विष्णुः ]
3 मर्त्यसूर्य्यः }

मर्त्यचन्द्रमाः —४—चन्द्रमाः }
मर्त्यपृथिवी —५—पृथिवी } विराट्प्रजापतिः [ महादेवः ]

—*—

## १८०–'साञ्जनविराट्प्रजापति' के आधार पर 'सावरण-विश्व' की स्वरूपाभिव्यक्ति, अग्नीषोमात्मिका विश्वस्वरूप-परिभाषा, एवं अग्नि के त्रिविध-महिमा-विवर्त्तों का वर्गीकरण—

अब क्रमप्राप्त ६ ठा विवर्त्त हमारे सामने सामने आया। **साञ्जन-विराट्प्रजापति** के साथ जब तम:प्रधान **आवरणपरिग्रह** का सम्बन्ध हुआ, तो **सावरणविश्व** का प्रादुर्भाव हुआ, एवं यही उस '**तत्**' का ६ ठा परिग्रह कहलाया। इस विश्व के सम्बन्ध में एक महती विप्रतिपत्ति उपस्थित होती है। विश्व का क्या स्वरूप है ?, इस प्रश्न के उत्तर में श्रुति का–"**अग्नीषोमात्मकं जगत्**" यह वचन हमारे सामने आता है। अग्नि, और सोम, दोनों के समन्वितरूप का ही नाम **जगत्**, किंवा **विश्व** है। यह अग्नितत्त्व **वेदाग्नि**[1] **अङ्गिरोऽग्नि**[2] **अन्नादाग्नि**[3] भेद से तीन भागों में विभक्त है। बेदाग्नि हीं **सत्याग्नि, वागग्नि प्राणाग्नि, ब्रह्माग्नि, सार्वयाजुषाग्नि**, इत्यादि विविध नामों से प्रसिद्ध है। अङ्गिरोऽग्नि हीं **सावित्राग्नि, वेदाग्नि, पुरुषाग्नि, यज्ञाग्नि**, इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। एवं तीसरा अन्नादाग्नि हीं **गायत्राग्नि, भूताग्नि, उख्याग्नि, मृग्याग्नि, चितेनिधेयाग्नि**, इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है।

## १८१-विश्वनिबन्धन सोम के द्विविध-महिमा-विवर्त्तों का नाम-संस्मरण—

दूसरा सोमतत्त्व **दिक्सोम, भास्वरसोम**, भेद से दो भागों में विभक्त माना गया है। इस में पहिला दिक्सोम **आपः, ब्रह्मणस्पति, पवित्र**, इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। एवं दूसरा भास्वरसोम **सोम, चन्द्रमा, अश्मा, वृत्र, ओषधि** इत्यादि नामों से प्रसिद्ध **है**। इसप्रकार विश्वस्वरूप–सम्पादक अग्नि, एवं सोम ३--२ के क्रम से ५ भागों में विभक्त होरहा हैं।

## १८२–त्रिविध अग्नि-विवर्त्तों, तथा द्विविध सोम-विवर्त्तों से समन्वित पञ्चात्मक-पञ्चपर्वा-सावरण-विश्व की स्वरूप-निष्पत्ति—

इन पाँचों का जब हम अन्वेषण करने चलते हैं, तो पूर्वोक्त त्तरसंस्था की ओर ही हमारा ध्यान आकर्षित होजाता है। अवश्य ही **त्तरसंस्था का सत्यस्वयम्भू ही वेदाग्नि है, आपोमम परमेष्ठी ही दिक्सोम**, है, जिसके लिए–"**तृतीयस्थां वै इतो दिवि सोम आसीत्**" यह कहा जाता है। **अग्निमय सूर्य्य ही अङ्गिरोऽग्नि है, आपोमय चन्द्रमा ही भास्वरसोम है, एवं वाङ्मयी पृथिवी ही अन्नादाग्नि है**। यही त्तरात्मक पञ्चपर्वा भौतिक विश्व है। **विश्व ही आत्मा का धाम है**। अतएव पूर्व में स्वयम्भू आदि को **परम-अवम-मध्यम**--धाम कहना भी चरितार्थ होजाता है। इसप्रकार '**विश्व**' नामका विवर्त्त त्तरसंस्था से कोई पृथक् पदार्थ सिद्ध नहीं होता *।

---

* खण्डचतुष्टयात्मक–"**भारतीय हिन्दू मानव, और उस की भावुकता**" नामक पाँच सहस्र–पृष्ठात्मक निबन्ध के--'**विश्वस्वरूपमीमांसा**' नामक प्रथमखण्ड में 'विश्व' का सुविशद वैज्ञानिक-समन्वय-प्रयास हुआ है।

| | |
|---|---|
| ( वाक् )—१–स्वयम्भूः ( वेदाग्निः )-प्राणमयः—अग्निः | |
| ( आपः )—२–परमेष्ठीः ( दिक्सोमः )-आपोमयः—सोमः | |
| ( अग्निः)—३–सूर्य्यः (अङ्गिरोऽग्निः -वाङ्मयः—अग्निः | —अग्नीषोमात्मकं जगत् |
| ( आपः )—४–चन्द्रमाः (भास्वरसोमः)-अन्नमयः—सोमः | |
| ( वाक् )—५–पृथिवीः (अन्नादाग्निः)- अन्नादामयी–अग्निः | |

**१८३–अव्ययाक्षर का 'आत्मत्त्व', एवं क्षर का 'विश्वत्त्व', तन्निबन्धन पञ्चमहाभूतों का स्वरूप–समन्वय, तथा तालिका-माध्यम से पञ्चभूतात्मक-शुक्रात्मक-विश्व का स्वरूप-दिग्दर्शन––**

एक दूसरी दृष्टि से भी क्षरप्रपञ्च का विश्वरूपत्त्व सिद्ध होजाता है। पाठकों को स्मरण होगा कि, हमने **मनोमय निर्गुण अव्यय, एवं प्राणमय सकल अक्षर ( षोडशी )**, इन दोनों को तो **'आत्मा'** कहा था, एवं **वाङ्मय क्षर** को **'विश्व'** कहा था (देखिए पृष्ठसंख्या १६६)। आनन्द–विज्ञान–मनोमयी निर्गुण-अव्ययसंस्था मन है, अक्षरात्मक मनोमय अव्यय, अक्षरात्मक प्राणमय अक्षर, वाङ्मय क्षर, तीनों की समष्टिरूप मनः–प्राण–वाङ्मयी सकला अक्षरसंस्था प्राण है। मनोरूप अव्यय, एवं प्राणरूप अक्षर, दोनों का समुच्चितरूप ही 'आत्मा' है। इसी मनःप्राणमय आत्मा से ( प्राणात्मा के वाङ्मय क्षर भाग से ) उपनिषच्छास्त्रने क्रमशः **आकाश–वायु–तेज–जल–पृथिवी**, इन पाँच भूतों को उत्पत्ति मानी है, जैसा कि––**"तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी"** इत्यादि तैत्तिरीय–वचन से स्पष्ट है। अवश्य ही **आकाश स्वयम्भू है, वायुसमुद्र परमेष्ठी है, तेजोघन सूर्य्य है, आपोमय चन्द्रमा है, सर्वान्त में वही पूर्वोक्ता पृथिवी है। पञ्चमहाभूतों की समष्टि का ही नाम विश्व है,** एवं वह विश्व क्षरसंस्था के सत्य-यज्ञ–रूप स्वयम्भू आदि से पृथक् नहीं है। इस दूसरी दृष्टि से भी हम क्षरसंस्थात्मक सत्ययज्ञरूप शुक्रभाग को ही विश्व कह सकते हैं।

| | |
|---|---|
| ( वाक् ) १-आकाशः—स्वयम्भूः—प्राणमयः | |
| ( आपः ) २-वायुः——परमेष्ठी——आपोमयः | |
| ( अग्निः ) ३-तेजः———सूर्य्यः———वाङ्मयः — | पञ्चभूतात्मकं शुक्रात्मकं वा विश्वम् |
| ( आपः ) ४–जलम्——चन्द्रमाः—अन्नमयः— | |
| ( वाक् ) ५–पृथिवी—पृथिवी—अन्नादमयीः | |

## १८४–भौतिक विश्व का मौलिक-उपादान-द्रव्यात्मक-'वाक्' तत्त्व, तत्प्रसूत आपोमय भृग्वङ्गिरा, तदनुप्राणित वराहवायु, एवं तद्द्वारा 'सूर्य्य' की स्वरूपाभिव्यक्ति—

एक तीसरी दृष्टि से भी उक्त सिद्धान्त की ही पुष्टि होरही है । विज्ञान-सिद्धान्त के अनुसार भौतिक विश्व का उपादान **वाक् तत्त्व** ही माना गया है । वाक् से सर्वप्रथम पानी [ अप्तत्त्व ] उत्पन्न होता है– **"सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्"** । यह अप्तत्त्व **"आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्"** इस अथर्व-सिद्धान्त के अनुसार भृगु, एवं अङ्गिरोमय है । **भृगु सोमरूप आपः है, एवं अङ्गिरा अग्निरूप आपः** है । यही ऋताग्नि **वराहवायु** की नोदना से आगे जाकर संघातभाव में परिणत होता हुआ सूर्य्यरूप में परिणत होता है । आपः के गर्भ में हीं यह **'अग्नि'** नामक अग्निमय सूर्य्य प्रकट हुआ है । पृथिवी इसी सूर्य्य का उपग्रह है । एवं चन्द्रमा इसी पृथिवी का अत्रिप्राणात्मक उपग्रह माना गया है ।

## १८५–विश्वमूलभूत वाक्तत्त्व के-'सत्या-आम्भृणी-बृहती-अनुष्टुप्-सुब्रह्मण्या' नामक पाँच महिमा-विवर्त्त, एवं तन्निबन्धन पञ्चवागात्मक विश्व का तालिका-माध्यम से स्वरूप-समन्वय —

इसप्रकार वह वाक्तत्त्व ही क्रमश; **आपः--सूर्य्य-पृथिवी–चन्द्रमा**, इन चार रूपों में परिणत होता हुआ पञ्चात्मक विश्वरूप में परिणत होरहा है । स्वयम्भू की प्राणमयी वाक् **सत्यावाक्** कहलाती है, परमेष्ठी की आपोमयी वाक् **"आम्भृणीवाक्"** कहलाती है, सूर्य्य की वाङ्मयी वाक् **"बृहतीवाक्"** कहलाती है, इसे ही **गौरिवीता**, किंवा **गौरीविता** भी कहा गया है । चन्द्रमा की अन्नमयी वाक् **"सुब्रह्मण्या"** नाम से प्रसिद्ध है । एवं अन्नादमयी पार्थियी वाक् **"अनुष्टुप्"** नाम से प्रसिद्ध है–**"अनुष्टुभमनु चर्चूर्य्यमाण-मिन्द्रं निचिक्युः कवयो मनीषा"** । वाक् की इसी सर्वव्याप्ति को लक्ष्य में रख कर--**"वाचीमा विश्वा-भुवनान्यर्पिता"--"अथो वागवेदं सर्वम्"** यह कहा जाता है । यह भी विज्ञ पाठकों को विदित ही है कि, वाङ्मय क्षर ही **वाक्-आपः--अग्निः, अग्निः-आपः-वाक्**, इन शुक्ररूपों में परिणत होता हुआ स्वयम्भू परमेष्ठी आदि [ सत्य-यज्ञ-संस्थाओं] का स्वरूप-समर्पक बना है । **इस दृष्टि से भी हम क्षरसंस्थात्मक सत्य-यज्ञरूप शुक्रभाग को ही विश्व कहेंगे ।**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| वाक् | १ | वाक् | स्वयम्भूः ( सत्यावाक् ) | प्राणमयी | पञ्चवागात्मकं शुक्रात्मकं वा विश्वम् |
| आपः | २ | भृगुः | परमेष्ठीः (आम्भृणीवाक्) | आपोमयी | |
| अग्निः | ३ | अङ्गिरा | सूर्य्यः ( बृहतीवाक् ) | वाङ्मयी | |
| वाक् | ४ | पृथिवी | पृथिवी (अनुष्टुब् वाक्) | अन्नादमयी | |
| आपः | ५ | चन्द्रमाः | चन्द्रमाः (सुब्रह्मण्यावाक्) | अन्नमयी | |

——*——

## १८६–स्मार्त्त-दृष्टि से अनुप्राणित विश्व की सत्य-यज्ञा-नुगता शुक्रात्मकता का समन्वय—

एक चौथी **स्मार्त्त दृष्टि** से भी उक्त सिद्धान्त का ही समर्थन होरहा है। **भूतप्रपञ्च की समष्टि ही विश्व माना गया है।** और भगवान् ने स्पष्ट शब्दों में "क्षरः सर्वाणि भूतानि" यह कहते हुए भूतात्मक विश्व को क्षरमय ही सिद्ध किया है। उधर वाङ्मय क्षर से सम्बन्ध रखने वाले शुक्रषट्क से ही स्वयम्भू परमेष्ठी आदि सत्ययज्ञ विवर्त्तों का प्रादुर्भाव सिद्ध किया गया है। **इस भगवद्दृष्टि से भी हम क्षरसंस्थात्मक सत्य–यज्ञरूप शुक्रभाग को ही विश्व कहेंगे।**

## १८७–सत्य-यज्ञ-विराट्-त्रयी की समष्टि से अनुप्राणित विश्व, एवं तत्सम्बन्ध में षष्ठ-संस्थानुगता महती विप्रतिपत्ति—

जब अनेक दृष्टियों से शुक्रभाग का ही, दूसरे शब्दों में **सत्य–यज्ञ–विराट्–प्रजापतियों** का ही समष्टिरूप विश्व बन जाता है, तो प्रश्न स्वाभाविक है कि, **'आवरण'** परिग्रह से सम्बन्ध रखने वाले इस **"विश्व"** नाम के ६ ठे विवर्त्त का क्या स्वरूप है?, एवं वह विश्व कौनसा है?, जिसकी अपेक्षा से हमें ५ के स्थान में ६ विवर्त्त मानने पड़े?। और फिर ऐसा कोई श्रौत प्रमाण भी तो नहीं है, जिसके आधार पर पञ्चमहाभूतात्मक विश्व से अतिरिक्त [ जिसका कि सत्य-यज्ञ-विराट्मूर्त्ति शुक्रभाग में हीं अन्तर्भाव है ] **"विश्व"** नामक पदार्थ की सत्ता सिद्ध की जासके।

## १८८–पञ्चपर्वात्मक विश्व, एवं सत्य-यज्ञ-विराट्-मूर्त्ति शुक्रात्मक क्षर की अभिन्नता, तन्निबन्धना अमृत-ब्रह्म–शुक्र–त्रयी का स्वरूप-समन्वय, तथा अश्वत्थप्रजापति से अनुप्राणित 'लोक' का संस्मरण—

विप्रतिपत्ति यथार्थ है। अवश्य ही **पञ्चपर्वात्मक विश्व**, **एवं सत्य-यज्ञ-विराट्-मूर्त्ति शुक्रात्मक क्षर**, दोनों एक ही वस्तु तत्त्व हैं। फिर भी हमें "विश्व" नाम की एक स्वतन्त्र ६ ठी संस्था मान हीं लेनी पड़ती है। और **तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे**" यह श्रुति ही ऐसा मनने के लिए हमें विवश कर रही है। मनोमय निर्गुण अव्ययात्मा **"अमृतम्"** है, प्राणमय सकल षोडशीप्रजापति [अक्षरप्रजापति] **"ब्रह्म"** है। एवं पूर्वकथनानुसार वेदात्मा स्वयम्भूरूप **सत्यप्रजापति** [वाक्शुक्र], लोकात्मक परमेष्ठी, एवं देवात्मक अमृतसूर्य्यरूप **यज्ञप्रजापति** [ आपः-अग्निशुक्र ], तथा देवात्मक-मर्त्यसूर्य्यरूप सर्वज्ञ [मर्त्याग्नि, शुक्र], पश्वात्मक मर्त्य चन्द्ररूप हिरण्यगर्भ [मर्त्य आपः शुक्र ], भूतात्मक पृथिवीरूप वैश्वानर [मर्त्य वाक् शुक्र], इन तीनों की समष्टिरूप **विराट्प्रजापति** की समष्टि ही वाङ्मय सगुण-सविकार-साञ्जन **"शुक्रम्"** है। **"अमृत"–"ब्रह्म" [अव्यय–अक्षर] आत्मा है, 'शुक्र' इस आत्मा का शरीर है।** एवं यही शरीर भागवत-सम्प्रदायानुसार **सप्तवितस्तिकायात्मक "विश्व"** है। इसके अतिरिक्त उस **"तत्"** के विस्तार में 'विश्व' नाम का कोई अन्य पदार्थ शेष नहीं रह जाता। परन्तु श्रुति कहती है कि, अमृत-ब्रह्म-शुक्रात्मक उस प्रजापति [अश्वत्थप्रजापति] में सम्पूर्ण **"लोक"** आश्रित रहते हैं।

**"तदेव शुक्रं–तद् ब्रह्म–तदेवामृतमुच्यते।**
**तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे"**

## १८९–कठश्रुति का 'लोकाः' शब्द, त्रैलोक्य-निवासिनी 'प्रजा' का 'लोकभाव', एवं लोकात्मक 'विश्व' शब्द—

विचारणीय यह है कि श्रुति का यह "लोकाः" कौन है ? । यह "लोकाः" पञ्चपर्वा विश्व तो हो-नहीं सकता । क्योंकि विश्व तो 'तत्' के वाङ्मय तीसरे शुक्रविवर्त्त से ही गतार्थ है । ऐसी दशा में मानना पड़ेगा कि, यह "लोकाः" किसी अन्य वस्तु का ही वाचक है, और उसी अन्य वस्तु को हमने "विश्वम्" कहा है । "लोकस्तु भुवने जने" के अनुसार लोकशब्द जहाँ भुवनात्मक विश्व का वाचक है, वहाँ जन का भी संग्राहक है, एवं "प्रजा स्यात् सन्ततौ जने" के अनुसार प्रजावर्ग [त्रैलोक्य में रहने वाली जीवात्मिका प्रजा] ही जन है । "प्रजा वै जनकल्पाः" [ ऐ० ब्रा० ६।३२ ] इत्यादि श्रुति भी इसी पक्ष का समर्थन कर रही है । त्रैलोक्य में रहने वाली इसी प्रजा के लिए, दूसरे शब्दों में इसी जीवसृष्टि के लिए हमने "विश्वम्" कहा है ।

## १९०–'यद्वै विश्वं, सर्वं तत्'–निगम मूलक 'विश्व' शब्द की सर्वरूपता, तदनुबन्धी–'विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव', एवं 'विश्व' शब्द का स्वरूप-समन्वय—

अब प्रश्न केवल यही बच रहता है कि, इसे "प्रजा"-"जन"-"लोक" आदि शब्दों में से किसी एक शब्द से व्यवहृत न कर "विश्व" शब्द से ही सम्बोधित क्यों किया गया ? । उत्तर यही है कि, 'विश्व' शब्द केवल पञ्चपर्वा विश्व का ही वाचक नहीं है । अपितु "विश्वातीत-विश्व" इन दो महतोमहीयान् विभागों के अनुसार परात्पर को 'विश्वातीत' कहा जाता है, एवं आगे के यच्चयावत् विवर्त्त "विश्व" नाम से व्यवहृत किए जासकते हैं । श्रुति ने भी-"यद्वै विश्वं, सर्वं तत्" (शत० ३।१।२।११] यह कहते हुए विश्व को सर्वप्रपञ्च का ही वाचक माना है । अमृत-ब्रह्म-शुक्रात्मक प्रजापति की सर्वता प्रजासृष्टि पर ही सम्पन्न होती है । वह यहीं आकर 'सर्व' बनता है । अतएव इस प्रजात्मक ६ ठे विवर्त्त को हम "सर्व" कह सकते हैं । "विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव" इत्यादि मन्त्रवर्णानुसार 'सर्व' के स्थान में 'विश्व' शब्द प्रयुक्त होता देखा गया है । केवल इसी दृष्टि को लक्ष्य में रखते हुए हमने इस प्रजा-विवर्त्त को "विश्व" कह दिया है ।

## १९१–'प्रजा'-रूप-'विश्व' के सत्त्व-रज-स्तमो-गुण-निबन्धन त्रिविध महिमा-विवर्त्त, एवं विश्वप्रजानुगता सञ्चरवृत्ति की विश्रान्ति—

इस प्रजारूप विश्व की अभिव्यक्ति सत्य-यज्ञगर्भित वाङ्मय विराट्प्रजापति से ही होती है, यह बतलाया जाचुका है । विराट् के सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ वैश्वानर, ये तीन विवर्त्त बतलाए गए हैं । इन्हीं तीनों से क्रमशः सत्त्वविशाल, रजोविशाल, तमोविशाल, नाम के चतुर्दशविध भूतसर्गों का विकास हुआ है, जैसाकि पूर्व प्रकरणों में प्राकृतिक-सृष्टि-विवर्त्त में विस्तार से बतलाया जाचुका है । ससंज्ञ चेतनजीव प्राज्ञ-प्रधान बनते हुए विराट् की सर्वज्ञकला पर प्रतिष्ठित हैं । अन्तःसंज्ञ अर्द्धचेतन जीव तैजसप्रधान बनते हुए उसकी हिरण्यगर्भकला पर प्रतिष्ठित हैं । एवं असंज्ञ अचेतनजीव [पार्थिव पाषाणादि-जड़पदार्थ] वैश्वानरप्रधान बनते हुए उसकी वैश्वानरकला पर प्रतिष्ठित हैं । इन तीनों जीवसर्गों का ६ ठे 'आवरणपरिग्रह' से ही सम्बन्ध है । यही वैकारिक प्रपञ्च है । यहाँ आकर सृष्टिवितान, किंवा सृष्टि का संचरक्रम विश्रान्त है ।

**१६२–स्वायम्भूतिकल्प, मायाकल्प, विकारकल्प, भेद से सृष्टिकल्पों के त्रिविध महिमा-विवर्त्त—**

एक दूसरी दृष्टि से उक्त सृष्टिकल्प का समन्वय कीजिए। वैज्ञानिकोंनें सृष्टिकल्प [सृष्टिविवर्त्तभाव] के तीन विभाग माने हैं। वे तीनों कल्प क्रमश **स्वयम्भूतिकल्प, मायाकल्प, विकारकल्प**, इन नामों से यत्र तत्र इतिहास-पुराणग्रन्थों में प्रसिद्ध हैं। **मायाकलावच्छिन्न मनोमय अव्यय 'स्वयम्भूतिकल्प' है, यही 'पुरुषकल्प' है। षोडशी–सत्य-यज्ञ-विराट् ये चारों 'मायाकल्प' हैं, एवं मैथुनीसृष्टि से सम्बन्ध रखने वाला भूतसर्ग ही तीसरा 'विकारकल्प'**

**१६३–महामाया, योगमाया, दैवीमाया, महन्माया, आसुरीमाया, जीवमाया, भेदभिन्न प्रकृतितत्त्व के षट्परिग्रह-निबन्धन षड्विध महिमा–विवर्त्त**

एक तीसरी दृष्टि से उक्त सृष्टिकल्प का समन्वय कीजिए। **"प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि"** इस सिद्धान्त के अनुसार सम्पूर्ण तत्त्ववाद को 'पुरुष'-'प्रकृति', इन दो भागों में विभक्त किया जा-सकता है। **"तत्तु समन्वयात्"** इस शारीरक-सिद्धान्त के अनुसार प्रकृति–पुरुष के समन्वय से ही उक्त ६ विवर्त्तों का विकास हुआ है। **माया-कला-गुण-विकार-अञ्जन-आवरण**, इन ६ परिग्रहरूप उपाधियों से ही उस बलात्मिका प्रकृति * के ६ रूप होजाते हैं। इन परिग्रहों से युक्त होकर वह अनादि-प्रकृति सादिभावों में परिणत होती हुई ६ रूप धारण कर लेती है। **मायापरिग्रहोपेता वही प्रकृति महामाया[1] है, कलापरिग्रहोपेता वही प्रकृति "योगमाया"[2] है, गुणपरिग्रहोपेता वही प्रकृति "दैवीमाया"[3] है, विकारपरिग्रहोपेता वही प्रकृति "महन्माया"[4] है, अञ्जनपरिग्रहोपेता वही प्रकृति "आसुरी-माया"[5] है, एवं आवरणपरिग्रहोपेता वही प्रकृति "जीवमाया"[6] है।**

**१६४–षड्विध–परिग्रहों से समन्वित षड्विध मायाविवर्त्तों के अनुबन्ध से षड्विध उपास्य–पुरुषों का स्वरूप-संस्मरण—**

पुरुष के साथ महामाया के समन्वय से **'निर्गुण-अव्यय'**[1] का विकास होता। अव्यय के साथ योगमाया के समन्वय से **सकल-षोडशी**[2] प्रजापति का प्रादुर्भाव होता है। षोडशी के साथ दैवीमाया के समन्वय से **'सगुण[3] सत्यप्रजापति'** का प्रादुर्भाव होता है। सत्य के साथ महन्माया के समन्वय से **'सविकार[4] यज्ञप्रजापति'** का प्रादुर्भाव होता है। यज्ञ के साथ आसुरीमाया के समन्वय से **'साञ्जन-विराट्**[5] प्रजापति की उत्पत्ति होती है। एवं विराट् के साथ जीवमाया के समन्वय से **'विश्वरूप चतुर्दशविध[6] भूतसर्ग'** की उत्पत्ति होती है। इसप्रकार परिग्रहोपेता, षड्भावापन्ना प्रकृति ही पुरुष के साथ समन्वित होती हुई ६ विवर्त्तभावों का कारण बनती है। सिद्धान्तरूप से बात एक ही है, केवल वक्तव्यात्मिका दृष्टि में हीं विभेद है, जैसाकि परिलेखों से स्पष्ट है।

---

*–विद्वत्–समाज में प्रकृति, और **माया** को एक वस्तु समझा जारहा है। परन्तु विज्ञानदृष्टि से दोनों तत्त्व सर्वथा पृथक् पृथक् हैं। **परात्पर का बलगर्भित अनादिरस पुरुष है, एवं रसगर्भित अनादि बल प्रकृति है।** यही बलात्मिका प्रकृति सीमाभाव में आकर **"माया"** कहलाती है। **मायात्मिका प्रकृति सादि है, मायामय पुरुष भी सादि है एवं मायावस्थाशून्य प्रकृति-पुरुष-अनादि हैं।**

**१-त्रयः सृष्टिकल्पाः—**

१—स्वयम्भूतिकल्पः—अव्ययकल्पः [ मनोमयः ]—भावसृष्टिः
१ २—मायाकल्पः——अक्षरकल्पः [ प्राणमयः ]—गुणविकारसृष्टिः
३—विकारकल्पः——क्षरकल्पः [ वाङ्मयः ]—मैथुनीसृष्टिः

} तदिदं सर्वम्

——*——

१—अव्ययः } स्वयम्भूतिकल्पः [ अव्ययसृष्टिः ]

२ २—षोडशी, ३—सत्यः, ४—यज्ञः, ५—विराट् } मायाकल्पः [ अक्षरसृष्टिः ]

६—विश्वम् } विकारकल्पः [ क्षरसृष्टिः ]

} "तदिदं सर्वम्"

——*——

**२--प्रकृति-पुरुषकल्पः—**

**माया**---परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः—**महामाया**-ततः-अश्वत्थोदयः ।
**कला**----परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः—**योगमाया**--ततः-कलोदयः ।
**गुण**----परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः—**दैवीमाया**-ततः-त्रैगुण्योदयः ।
**विकार**--परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः—**महन्माया**-ततः-मात्रोदयः ।
**अञ्जन**--परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः--**आसुरीमाया**-ततः-पाप्मोदयः ।
**आवरण**- परिग्रहयोगात्-प्रकृतिः—**जीवमाया**-ततः-विश्वोदयः ।

—★—

## १९५–उपास्य-तत्त्वानुबन्धी 'भक्तियोग', भक्तियोगनिबन्धन उपास्यतत्त्व की परिग्रह-रूपता, एवं तन्निबन्धना अनिवार्य्यरूपेण उपादेया षड्विध-परिग्रहमीमांसा—

यद्यपि हम यह अनुभव कर रहे हैं कि, उक्त परिग्रहकाण्ड पाठकों की नीरक्षीरविवेकिती दृष्टि में आलोच्य ही बन रहा होगा। भला 'भक्तिपरीक्षा' में इस परिग्रहाडम्बर की क्या आवश्यकता ?। वह सबकुछ अनुभव करते हुए भी हम अपने पाठकों को यह विश्वास दिलाते हैं कि, बिना इस **परिग्रह–परिज्ञान** के भक्तिमार्ग की, दूसरे शब्दों में आरम्भ में बतलाए गए 'भक्ति' के पाँच मार्गों की परीक्षा ही सम्भव नहीं है। परिग्रह ही एकमात्र ऐसी कसौटी है, जिस को मूल में रखते हुए भक्तिमार्गों का हम समन्वय कर सकते हैं। भक्ति पाँच रूपों में परिणत होगई। आगे जाकर पाँच के पचासों रूप होगए, इसमें न भक्ति का कोई अपराध है, एवं न भक्त की ही कोई त्रुटि है। अपितु जिस उपास्य की उपासक भक्ति करता है, वह उपास्यदेवता ही स्वयं पाँच भागों में विभक्त है। और यह भी निश्चित है कि, जबतक उपास्य-देवता के परिग्रह--निबन्धन उन पाँचों रूपों का सम्यक् परिज्ञान प्राप्त नहीं कर लिया जाता, तबतक **'भक्तिपरीक्षा'** सर्वथा अपूर्ण ही रह जाती है। एकमात्र इसी ध्येय को लक्ष्य में रखते हुए, पाठकों की दृष्टि में अप्रासङ्गिक बने हुए, किन्तु भक्तिमार्ग की दृष्टि से न केवल प्रासङ्गिक ही, अपितु नितान्त आवश्यक बने हुए परिग्रहयुक्त पाँचों उपास्यों का स्वरूप बतलाना अनिवार्य्य मान लिया गया।

## १९६–भक्तियोगानुबन्धी उपास्यतत्त्व का "३-६-४–५" क्रम से चतुर्द्धा वर्गीकरण—

अब उक्त परिग्रहविवर्त्त के सम्बन्ध में केवल यही कर्त्तव्य शेष रह जाता है कि, परिग्रहों के द्वारा कृतरूप उन पाँचों उपास्यों का स्वरूप संग्रहरूप से पाठकों सम्मुख उपस्थित कर दिया जाय। भिन्न भिन्न दृष्टियों से सम्बन्ध रखते हुए हम उन उपास्यरूपों को–[३][1]–[६][2]–[४][3]–[५][4] इन चार भागों में विभक्त कर सकते हैं

## १९७–'त्रिकल–उपास्य' से सम्बन्ध रखने वाली 'त्रिकला–भक्ति', एवं त्रिकला भक्ति के त्रिवृद्भावानुबन्धी 'ज्ञान-भक्ति-कर्म्म' भावों का विस्तार-समन्वय—

[ १ ]–**पहिले त्रिकल-विभाग को ही लीजिए**। निर्गुण अव्यय [1] **अव्ययसंस्था** है, सकल–षोडशीप्रजापति [2]**अक्षरसंस्था** है, एवं सगुण–सत्यप्रजापति सविकारयज्ञप्रजापति, साञ्जनविराट्प्रजापति, तथा सावरणविश्व, इन चारों की समष्टि [3] **क्षरसंस्था** है। ये तीनों संस्थाएँ क्रमशः [1] **"आनन्द, विज्ञान, मनोमयी"** [2]–**"मनः, प्राण-वाङ्मयी"**–[3]**"वाक-आपः-अग्निमयी"**,—इन रूपों में परिणत होतीं हुईं क्रमशः **मनोमयी–प्राणमयी–एवं वाङ्मयी हैं**। मनोमय अव्यय क्योंकि ज्ञानमय है, अतएव तदात्मिका उपासना 'ज्ञानात्मिका' कहलाएगी। प्राणमय अक्षर [ षोडशी ] क्योंकि क्रियामय है, अतएव तदात्मिका उपासना 'क्रियात्मिका' कहलाएगी। एवं सत्य–यज्ञ–विराट्–विश्व की समष्टिरूप वाङ्मय क्षर क्योंकि अर्थमय है, अतएव तदात्मिका उपासना **'अर्थमयी'** कहलाएगी। **यही त्रिकल उपास्य से सम्बन्ध रखने वाली त्रिकला भक्ति है।**

## १६८-'उपासना' और 'भक्ति' के तारतम्य की स्वरूप-मीमांसा--

आगे जाकर जिन असंख्य मार्गों का विकास हुआ है, उन सब का उक्त तीनों में से किसी एक में हीं अन्तर्भाव होजाता है। ज्ञानात्मिका उपासना **ज्ञानयोग**-रूपा है, क्रियात्मिका उपासना **भक्तियोगरूपा** है, एवं अर्थात्मिका उपासना **कर्म्मयोगरूपा** है। ज्ञानयोगरूपा अव्यय की भक्ति **'उपासना'** कहलाएगी। कर्म्मयोग-रूपा अक्षर की भक्ति मध्यस्थिता बनती हुई **'भक्ति'** कहलाएगी, एवं कर्म्मयोगरूपा क्षर की उपासना **'कर्म्म'** कहलाएगी, जैसा कि पूर्व के **"उपासना, और भक्ति में तारतम्य"** नामक प्रकरण में स्पष्ट किया जाचुका है।

## ३-१-त्रिकलभक्तिमार्गः—

१
१-आनन्दः (मनः)
२-विज्ञानम् (मनः) —अव्ययसंस्था मायामयी (मनः)
३-मनः (मनः)

२
१-मनः (अव्ययावच्छिन्नोऽक्षरः-प्राणः
२-प्राणः (अक्षरावच्छिन्नोऽक्षरः-प्राणः —अक्षरसंस्था कलामयी (प्राणः)
३-वाक् (क्षरावच्छिन्नोऽक्षरः-प्राणः

३
१-वाक् (सत्यः स्वयम्भूः) ]———सत्यप्रजापतिः-वाक्-सकला
२-आपः (यज्ञः परमेष्ठी)
३-अग्निः (यज्ञः शिवः-विराट् सर्वज्ञः] } —यज्ञप्रजापतिः वाक् सविकारा
४-आपः (विराट् हिरण्यगर्भः)
५-वाक् (विराट् वैश्वानरः) } —विराट्प्रजापतिः वाक्-साञ्जना
६-वाक् (सत्त्वविशालसर्गः)
७-आपः (रजोविशालसर्गः) —विश्वम्-वाक्-सावरणा
८-अग्निः (तमोविशालसर्गः)

(१ से ८ तक) } —क्षरसंस्था (वाक्)

—*—

२ १–अव्ययात्मा मनोमयः—ज्ञानात्मा उपास्यः—ज्ञानात्मिका भक्तिः [ज्ञानयोगमयी "उपासना"
२–अक्षरात्मा प्राणमयः—कर्म्मात्मा उपास्यः—क्रियात्मिका भक्तिः [भक्तियोगमयी "भक्तिः"
३–क्षरात्मा वाङ्मयः—अर्थात्मा उपास्यः—अर्थात्मिका भक्तिः [कर्म्मयोगमयं "कर्म्म"

३ ओमित्येतत् —
* परात्परः–अर्द्धमात्रा—
१–अव्ययः–अकारः–["यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति"–उपासना]
२–अक्षरः–उकारः–["तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति"–भक्तिः]
३–क्षरः–मकारः–["सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति"–कर्म्म]
–तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीमि"

१

## १९९–षट्कलविभागात्मक द्वितीय उपास्य-तन्त्र का संस्मरण, एवं तन्निबन्धन षड्विध-उपासनापथों का नाम–समन्वय—

[२]–**दूसरा षट्कल-विभाग है** । निर्गुण-अव्यय [१]-'**अव्ययात्मा**' है, सकल–षोडशीप्रजापति [२]-**ईश्वरात्मा** है, सगुण–सत्यप्रजापति, [३]-**वेदात्मा** है, सविकार-यज्ञप्रजापति [४]-**यज्ञात्मा** है, साञ्जन विराट्–प्रजापति, [५]-**सर्वभूतान्तरात्मा** [ ईश्वरीय देवसत्य ] है, एवं सविकार विश्व [६]-**भूतात्मा** [ **जीवसम्बन्धी देवसत्य** ] है । इन ६ उपास्यों से सम्बन्ध रखने वाली उपासना भी क्रमशः [१] **मनोमयी**, [२]**प्राणमयी**, [३]**वाङ्मयी**, [४]**विष्णुमयी**, [५]**देवमयी**, [६]**भूतमयी**, इन ६ भागों में हीं विभक्त है । (१)–**निर्गुणाव्यय का मानस चिन्तन मनोमयी उपासना है** । (२)-**जीवन के कर्म्म को ईश्वरार्पित कर देना** प्राणमयी **उपासना है** । (३)–**वेदस्वाध्याय, एवं अध्यापन वाङ्मयी उपासना है** । (४)-**यज्ञ-कर्म्म** विष्णुमयी **उपासना है** । **यज्ञातिरिक्त** (५) प्राकृतिक प्राणदेवताओं **की उपासना देवमयी है** । एवं (६) **प्रतिमापूजन भूतमयी उपासना है** । इन ६ ओं में आदि की उपासना ज्ञानयोगात्मिका बनती हुई ज्ञानयोग-स्थानीया "**उपासना**" है । अन्त की उपासना अर्थात्मिका बनती हुई कर्म्मयोग-स्थानीय "**कर्म्म**" है । एवं मध्य की चारों उपासनाएँ क्रियात्मिका बनतीं हुईं भक्तियोग-स्थानीया "**भक्ति**" हैं । इस दृष्टि से उपासनाकाण्ड ६ भागों में विभक्त होजाता है, जैसाकि आगे के परिलेखों से स्पष्ट है ।

**षट्कलभक्तिमार्गः—६—**

(१)-आनन्दः [मनः]
२-विज्ञानम् [मनः] —निर्गुणअव्ययः————अव्ययात्मा-उपास्यः
३-मनः [मनः]

१-मनः [अव्ययावच्छिन्नोऽक्षरः]--प्राणः
२-प्राणः [अक्षरावच्छिन्नोऽक्षरः]-प्राणः —सकलः षोडशी-ईश्वरात्मा-उपास्यः
३-वाक् [क्षरावच्छिन्नोऽक्षरः]-प्राणः

१-वाक् [सत्यस्वयम्भूः]-वाक्]—सगुणः सत्यः————वेदात्मा-उपास्यः

१-आपः-[यज्ञः परमेष्ठी]--वाक्
२--अग्निः--[यज्ञः सूर्य्यः]--वाक् —सविकारोः यज्ञः————यज्ञात्मा--उपास्यः

१-अग्निः [विराट्-सर्वज्ञः]-वाक्
२-आपः-[विराट् हिरण्यगर्भः]-वाक् —साङ्गो विराट्—सर्वभूतान्तरात्मा-उपास्यः
३-वाक् -[विराट् वैश्वानरः]—वाक्

१--अग्निः-[प्राज्ञः] -वाक्
२--आपः--[तैजसः] -वाक् —सावरणं विश्वम्—भूतात्मा—उपास्यः
२-वाक् --[वैश्वानरः] -वाक्

(२)—१-अव्ययात्मा——मनोमयी उपासना—**मानसचिन्तनम्** —"उपासना"

२--ईश्वरात्मा——-प्राणमयी उपासना—**ईश्वरार्पणम्**
३-वेदात्मा —— —वाङ्मयी उपासना—**वेदस्वाध्यायः**
४-यज्ञात्मा———विष्णुमयी उपासना—**यज्ञानुष्ठानम्** —"भक्तिः"
५-सर्वभूतान्तरात्मा--देवमयी उपासना—**प्राणदेवाराधनम्**

६-भूतात्मा———भूतमयी उपासना—**प्रतिमोपासनम्** —"कर्म्म"

——२——

## २००--चतुष्कलोपेता 'भक्ति' के आत्मा, पदं, पुनःपदं, अशीतिः, रूप चार विवर्त्त, एवं तदनुप्राणिता भक्ति के चार--विभिन्न--विवर्त्तों का स्वरूप--समन्वय--

[३]--**तीसरा चतुष्कल भक्ति--विभाग है** । निर्गुण अव्यय **'आत्मा'** है, सकल षोडशी "प्रजापति" है, सगुण--सविकार सत्य--यज्ञसमष्टि **'महिमा'** है, एवं साञ्जन--सावरण विराट्--विश्व की समष्टि **"सर्वम्"** है । आत्मा विज्ञानभाषा में [ १ ]--**आत्मा** ही कहलाता है, प्रजापति को [ २ ]--**"पदम्"** कहा जाता है, महिमारूप [ ३ ]--**'पुनपदम्"** नाम से प्रसिद्ध है, एवं सर्वरूप [ ४ ]--**"अशीति"** नाम से प्रसिद्ध है । इन चार उपास्यों से सम्बन्ध रखने वाली उपासना भी क्रमशः **आत्मोपासना, प्रजापत्युपासना, महिमोपासना, सर्वोपासना** इन चार मार्गों में विभक्त है । **आत्मचिन्तन आत्मोपासना है, ईश्वरबुद्ध्या अनुष्ठीयमान ज्ञान--क्रिया--अर्थ प्रजापत्युपासना है, स्वर्गप्राप्त्यर्थ अनुष्ठीयमान महिमा--सम्पादक 'यज्ञकर्म्म' 'महिमोपासना' है । एवं लोकवैभव--प्राप्त्यर्थ अनुष्ठीयमान विविध देव--भूतोपासना सर्वोपासना है** । चारों में आदि की उपासना ज्ञानात्मिका बनती हुई ज्ञानयोग--स्थानीया **"उपासना"** है । अन्त की उपासना अर्थात्मिका बनती हुई कर्म्मयोग--स्थानीय **"कर्म्म"** है, एवं मध्य की दोनों उपासनाएँ क्रियात्मिका बनतीं हुईं भक्तियोग-स्थानीया **'भक्ति'** है, जैसाकि निम्नलिखित परिलेखों से स्पष्ट है ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | १--आनन्दः [ मनः ] | मायी अव्ययः .................... | **आत्मा**--उपास्यः |
| | २--विज्ञानम् [ मनः ] | | |
| | ३--मनः [ मनः ] | | |

---*---

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १--मनः [ अव्ययावच्छिन्नोऽक्षरः [ प्राणः ] | सकलः षोडशी | प्रजापतिः-उपास्यः |
| | २--प्राणः [ अक्षरावच्छिन्नोऽक्षरः [ प्राणः ] | | |
| | ३--वाक् [ क्षरावच्छिन्नोऽक्षरः [ प्राणः ] | | |

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ | १--वाक् [ सत्यः स्वयम्भूः ] [ वाक् ] | सत्यः सगुणः | **महिमा**--उपास्यः |
| | २--आपः [ यज्ञः परमेष्ठी ] [ वाक् ] | यज्ञः सविकारः | |
| | ३--अग्निः [ यज्ञः सूर्य्यः ] [ वाक् ] | | |

---*---

| | | |
|---|---|---|
| १–अग्निः [ विराट्—-सर्वज्ञः ] [ वाक् ] | | |
| ४ २–आपः [ विराट्-हिरण्यगर्भः ] [ वाक् ] | विराट् साञ्जनम् | |
| ३–वाक् [ विराट्--वैश्वानरः ] [ वाक् ] | | सर्वम्--उपास्यः |
| ४–वाक् [ भूतमया लोकाः ] [ वाक् ] | विश्वं सावरणम् | |

——०——

| | |
|---|---|
| १--आत्मा [ आत्मा--हृद्यः ]——आत्मोपासना--आत्मचिन्तनम् | "उपासना" |
| २–प्रजापतिः [ पदम्--अन्तःपृष्ठम् ]—प्रजापत्युपासना—ज्ञानक्रियार्थानुष्ठानम् | "भक्तिः" |
| ३–महिमा [ पुनःपदम्-बहिः-पृष्ठम् ]—महिमोपासना—काम्ययज्ञानुष्ठानम् | |
| ४–सर्वम् [ अदितयः--साहस्री ]—सर्वोपासना——काम्यदेवभूतोपासनम् | "कर्म्म" |

३

## २०१–क्रमप्राप्त चतुर्थ–भक्तिपथ से अनुप्राणित अष्टविध–महिमा–विवर्त्त, एवं इन का पञ्चविध–महिमाभावों में अन्तर्भाव, तथा तन्निबन्धन पञ्चविध–उपास्यों का संस्मरण—

अब सर्वान्त में वह चौथा भक्ति–प्रकार हमारे सामने आता है, जिसे कि हम पाँच भागों में विभक्त करते हैं। एवं जो कि हमारे इस भक्तिपरीक्षा–प्रकरण का मूलस्तम्भ है। मनः--प्राण--वाङ्--मय आत्मविवर्त्त को हम क्रमशः [1] अव्यय--[2] अक्षर--[3] आत्मक्षर--[4] विकारक्षर--वैकारिकक्षर, इन पाँच भागों में विभक्त करसकते हैं। यद्यपि विकारक्षर के विशुद्ध–विकारक्षर, पञ्चीकृत विकारक्षर, पञ्चपञ्चीकृत विकारक्षर, [ विश्वसृट्–पञ्चजन–पुरञ्जन–पुर ], ये चार विवर्त्त बतलाए हैं। इस क्रम से आत्मविवर्त्त ८ भागों में विभक्त होजाता है। तथापि जैसाकि पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है, विकार कभी स्वतन्त्र नहीं रहते, अपितु सदा पुररूप में परिणत होकर ही उपलब्ध होते हैं। अतएव विकारादि पुरान्त चारों का एक विकारक्षर--विभाग ही मान लिया जाता है। इसप्रकार ८ के स्थान में प्रधानरूप से पाँच ही विभाग शेष रह जाते हैं।

## २०२–विभिन्न परिग्रहों से समन्वित परिग्रहात्मक पञ्चविध उपास्य–देवताओं का स्वरूप-समन्वय —

उक्त पाँचों विभागों में **पहिले अव्यय–विभाग का मन से, दूसरे अक्षर–विभाग का प्राण से,** तीसरे आत्मक्षर-विभाग का **अमृतमयी शुक्रवाक् से, चौथे** एवं पाँचवें का **विकार**, एवं **वैकारिकक्षर मर्त्य वाक्शुक्र एवं भूतावाक् से सम्बन्ध है**। पहिली मनोमयी अव्ययसंस्था [1]**निर्गुण–अव्ययात्मा है,** दूसरी प्राणमयी अक्षरसंस्था [2] **सगुणप्रजापति** है, तीसरी अमृतवाक्शुक्रमयी आत्मक्षरसंस्था [3] **सर्व–धर्म्मोपहित प्रजापति है,** एवं चौथी मर्त्य वाकशुक्रमयी संस्था [4] **सर्वधर्म्मविशिष्टप्रजापति है,** तथा पाँचवीं भूतवाङ्मयी संस्था [4] **सर्वधर्म्मोपपन्नजापति** है। पाँचों में क्रमशः [1]**माया–कला** [2]**गुण–**[3]**विकार** [4]**अञ्जन–**[5]**आवरण** इस क्रम से ६ ओं परिग्रहों का भोग होरहा है।

## २०३–भक्तियोग–समन्वय–निबन्धन पञ्चविध–उपास्यों की अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षिता लक्ष्यारूढता—

इस क्रम में यह ध्यान रखना चाहिए कि, गुणपरिग्रहात्मक सत्यप्रजापति का हमने षोडशी में हीं अन्तर्भाव मान लिया है। इसी आधार पर इस संस्था के षोडशी को हमनें **"सगुणप्रजापति"** कह दिया है। इसी गुणात्मक सत्यवेद के समावेश से षोडशी ईश्वर **"वेदमूर्त्ति"–"वेदैकवेद्य"** इत्यादि नामों से प्रसिद्ध हुआ है। एवं एकमात्र इसी आधार पर वेद को [ ईश्वर से अभिन्न मानते हुए ] ईश्वर का [ षोडशी का ] निःश्वास मान लिया गया है, जैसाकि **उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका**–न्तर्गत वेदप्रकरण से गतार्थ है। हम पाठकों से साग्रह निवेदन करेंगे कि, भक्ति के इन पाँच मार्गों का मौलिक रहस्य हृदयङ्गम करने के लिए वे इन पाँचों उपास्यों के व्यवच्छेद को सावधानी से ही लक्ष्य में आरुढ रखने का अनुग्रह करेंगे।

## २०४–निर्गुण, सगुण, सर्वधर्म्मोपहित, सर्वधर्म्मोपपन्न, सर्वधर्म्मविशिष्ट, पञ्चविध–उपास्य–देवताओं का परिग्रहात्मक–समन्वय—

मायापरिग्रह से युक्त निर्गुण अव्यय **निर्गुणात्मा है**, यह मनोमय बनता हुआ **ज्ञानप्रधान** है, एवं इसकी उपासना **"निर्गुणोपासना"** है। कला, एवं गुणपरिग्रह से युक्त कलागर्भित सगुण अक्षर **"सगुण–प्रजापति"** है, यह प्राणमय बनता हुआ **"क्रियाप्रधान" है,** एवं इसकी उपासना **"सगुणोपासना"** है। विकार-परिग्रह से युक्त सविकार आत्मक्षर **"सर्वधर्म्मोहितप्रजापति"** है, यह अमृतवाक्शुक्रमय बनता हुआ **"अर्थप्रधान"** है, एवं इसकी उपासना **"विकारोपासाना"** है। अञ्जन-परिग्रह से युक्त साञ्जन विकार क्षर **"सर्वधर्म्मोपपन्नप्रजापति"** है, यह मर्त्यवाक्शुक्रमय बनता हुआ **"देवप्रधान"** है, एवं इस की उपासना **"देवोपासना"** है। एवं आवरण-परिग्रह से युक्त सावरण-वैकारिक क्षर प्रपञ्च **"सर्वधर्म्मविशिष्ट–प्रजापति"** है, यह भूतवाङ्मय बनता हुआ **"भूतप्रधान"** है, एवं इस की उपासना **"भूतोपासना"** है।

## २०५–आत्मोपासना–ईश्वरोपासना–विकारोपासना, देवोपासना, भूतोपासना–भेदनिबन्धना पञ्चविधोपासना—

आत्मोपासना [1]**अव्यय की उपासना है, ईश्वरोपासना** (षोडशीसत्यप्रजापतिमूर्त्ति) [2]**अक्षर की उपासना है,** विकारोपासना [3]**आत्मक्षर की उपासना है,** देवोपासना [4]**विकारक्षर की उपासना है,** एवं भूतोपासना [5]**वैकारिकक्षर की उपासना है।** पहिली **अमृतोपासना** है, दूसरी **ब्रह्मोपासना है,** तीसरी **अमृतशुक्रोपासना है,** चौथी **मर्त्य–शुक्रोपासना** है, एवं पाँचवीं **भूतशुक्रोपासना है।** आगे के परिलेख ही स्पष्टीकरण के लिए पर्य्याप्त हैं।

# (५)–पञ्चकलभक्तिमार्गः (राद्धान्तभूतः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) निर्गुणात्मा १ | १–आनन्दः–मनः<br>२–विज्ञानम्–मनः<br>३–मनः—-**मनः*** | —निर्गुण अव्ययः[1]<br>(मायी) | —अव्ययः |
| सगुणप्रजापतिः २ | १–*मनः (अव्ययमूर्त्तिरक्षरः—प्राणः<br>२– प्राणः (अक्षरमूर्त्तिरक्षरः—प्राणः<br>३– वाक्*(आत्मक्षरमूर्त्तिरक्षर-:प्राणः | —षोडशीप्रजापतिः[2]—<br>(सकलः | —अक्षरः[2] |
| | ४–*अमृतशुक्रमयी वाक्*आत्मक्षरमूर्त्तिः क्षरः–वाक्*–स्वयम्भूः (१) | सत्यप्रजापति[3]<br>(सगुणः) | |
| सर्वधर्मोपहितप्रजापतिः ३ | १–आपः (अमृतशुक्रम्) आत्मक्षरमूर्त्तिः क्षरः–वाक्–परमेष्ठी (२)<br>२–अग्निः (अमृतशुक्रम्) आत्मक्षरमूर्त्तिः क्षरः–वाक्–सूर्य्यः (३) | -यज्ञप्रजापतिः[4]<br>(सविकारः) | -आत्मक्षरः |
| सर्वधर्मोपपन्नप्रजापतिः ४ | १–वाक् (मृत्युशुक्रम्) विकारक्षरमूर्त्तिः क्षरः–वाक्–सूर्य्यः (३) सर्वज्ञः<br>२–आपः (मर्त्यशुक्रम्) विकारक्षरमूर्त्तिः क्षरः–वाक्–चन्द्रमाः (४) हिरण्यगर्भः<br>३–अग्निः (मर्त्यशुक्रम्) विकारक्षरमूर्त्तिः क्षरः-वाक्–पृथवी (५) वैश्वानरः | -विराट्प्रजापतिः[5]<br>(साञ्जनम्) | वि.क्षरः[4] |
| सर्वधर्मविशिष्टप्रजापतिः ५ | १–वाक् (भूतशुक्रम्) वैकारिकः क्षरः—वाक्–सत्त्वजीवाः-प्राज्ञाः<br>२–आपः (भूतशुक्रम्) वैकारिकः क्षरः—वाक्–रजोजीवाः–तैजसाः<br>३–अग्निः (भूतशुक्रम्) वैकारिकः क्षरः—वाक्–तमोजीवाः–वैश्वानराः | —विश्वम्[6]<br>(सावरणम्) | -वै०क्षरः[5] |

———— *

(२) १—निर्गुणात्मा मनोमयः (अव्ययः——उपास्यः)।

२—सगुणप्रजापतिः प्राणमयः (अक्षरः——उपास्यः)।

३—सर्वधर्म्मोपहितप्रजापतिः अमृतवाक्शुक्रमयः (आत्मक्षरः—उपास्यः)।

४—सर्वधर्म्मोपपन्नप्रजापतिः मर्त्यवाक्शुक्रमयः (विकारक्षरः—उपास्यः)।

५—सर्वधर्म्मविशिष्टप्रजापतिः भूतवाक्शुक्रमयः (वैकारिकक्षरः—उपास्यः)।

———— * ———— * ————

(३) १—निर्गुणः ज्ञानप्रधानः (अव्ययः——मायी —— उपास्यः)।

२—सगुणः क्रियाप्रधानः (अक्षरः — सकलो, सगुणश्च-उपास्यः।

३—सर्वधर्म्मोपहितः अर्थप्रधानः (आत्मक्षरः—सविकारः — उपास्यः)।

४—सर्वधर्म्मोपपन्नः देवप्रधानः (विकारक्षरः—साञ्जनः — उपास्यः)।

५—सर्वधर्म्मविशिष्टः भूतप्रधानः (वै० क्षरः—सावरणः — उपास्यः)।

———— * ———— * ————

(४) १—अव्ययोपासना आत्मोपासना (अमृतोपासना) निर्गुणा।

२—अक्षरोपासना ईश्वरोपासना (ब्रह्मोपासना) सगुणा।

३—आत्मक्षरोपासना विकारोपासना (अमृतशुक्रोपासना) सविकारा।

४—विकारक्षरोपासना देवोपासना (मर्त्यशुक्रोपासना) साञ्जना।

५—वैकारिकक्षरोपासना भूतोपासना (भूतशुक्रोपासना) सावरणा।

———— * ————

———— *

## २०६–'तत्' के विवर्त्तभूत पञ्चविध उपास्य, तन्निबन्धन पञ्चविध उपासनापथ, तदनुप्राणिता उपयोगिता, एवं पञ्चोपासना-विवर्त्तों का उपासनात्रयी में अन्तर्भाव—

उक्त पाँचों हीं उपास्यदेव उस एक ही "तत्" के पाँच महिमा-विवर्त्त हैं। अतः पाँचों में से किसी एक की भी उपासना करता हुआ उपासक आत्मा के अभ्युदयपूर्वक निःश्रेयस् साधन करसकता है। इसी लिए शास्त्रोंनें अधिकारी की योग्यता के भेद से पृथक् पृथक् पाँच उपास्यों से सम्बन्ध रखने वाले पाँचों हीं उपासनामार्गों का समादर कर लिया है। हाँ, इन पाँचों के सम्बन्ध में यह ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि, पहिला मार्ग विशुद्ध आत्मा की ओर झुका हुआ है, दूसरा मार्ग मध्यस्थ बना हुआ है, एवं आगे के तीन मार्ग विश्व की ओर झुके हुए हैं। अन्त के तीनों मार्ग क्योंकि "शुक्र" से सम्बन्ध रखते हैं, एवं शुक्र ही विश्व का बीज है, जैसाकि ईशभाष्यान्तर्गत "स पर्य्यगाच्छुक्रम्" इत्यादि मन्त्रभाष्य में विस्तार से निरूपित है। अतएव शुक्रात्मिका उपासनात्रयी को हम 'विश्वात्मिका' कहसकते हैं। **विश्व कर्म्मप्रधान है, आत्मा ज्ञानप्रधान है, मध्यस्थ अक्षररूप षोडशी उभयमूर्त्ति है।** इसी आधार पर **प्रथम मार्ग ज्ञानप्रधान** उपासनामार्ग **कहलाया है, मध्यमार्ग उभयमूर्त्ति भक्तिमार्ग कहलाया है, एवं अन्त के तीनों** उपासनामार्ग **कर्म्मप्रधान उपासनामार्ग कहलाए हैं,** जैसाकि पाँचों प्रकरणों के शीर्षकों से स्पष्ट है। इसी दृष्टि से इन पाँच मार्गों के तीन हीं मार्ग शेष रह जाते हैं।

## २०७–आत्मकाममूला, निष्कामभावान्विता, एवं सकामभावानुबन्धिनी उपासनात्रयी का तारतम्य, तथा उपासनानुगता उपासना-भक्ति-कर्म्म-त्रयी का स्वरूप-समन्वय—

इन तीनों मार्गों की प्रतिष्ठा क्रमशः **आत्मकाम, निष्काम, काम** ये तीन विवर्त्त हैं। **अव्ययमूला ज्ञानप्रधाना मनोमयी अमृतोपासना का 'आत्मकाम' से सम्बन्ध है। अक्षरमूला (षोडशीमूला) उभयप्रधाना प्राणमयी ब्रह्मोपासना का 'निष्कामभाव' से सम्बन्ध है। एवं आत्मक्षर-विकारक्षर-वैकारिकक्षरमूला कर्म्मप्रधाना वाङ्मयी शुक्रोपासना का 'सकामभाव' से सम्बन्ध है।** काममयी शुक्रोपासना में **संसारबन्धन** है, निष्काममयी ब्रह्मोपासना में **बन्धनविमोक** है, एवं आत्मकाममयी अमृतोपासना में **समवलयलक्षण विदेहभाव** है। **शुक्रातिवर्त्तन** का एकमात्र उपाय मध्यस्था निष्काममयी अक्षरोपासना ही है, जैसाकि—"**उपासते पुरुषं (षोडशीपुरुषात्मकमक्षरपुरुषं) ये ह्यकामास्ते शुक्रमेतदतिवर्त्तन्ति धीराः**" इत्यादि उपनिच्छ्रुति से स्पष्ट है। इसप्रकार निष्कर्षरूप से आगे जाकर उपासना के तीन हीं मार्ग शेष रह जाते हैं, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है।

१-अव्ययोपासना——मनोमयी ]—अमृतोपासना—आत्मकामप्रधाना—"**उपासना**" १
२--अक्षरोपासना——प्राणमयी]—ब्रह्मोपासना—-निष्कामभावप्रधाना--"**भक्तिः**" २

३--आत्मक्षरोपासना—वाङ्मयी
४--विकारक्षरोपासना वाङ्मयी | शुक्रोपासना——सकामभावप्रधाना—"**कर्म्म**" ३
५--वैकारिकक्षरोपासना--वाङ्मयी

——*——